स्वातन्त्र्य रख ही न सकी। विरोध करते करते ही वह कब गलकर एक हो गई, इसका किसीको पता तक नहीं चला।

अतएव युरोपने भिन्न भिन्न जातियोंको जो ऐक्य दान किया है वह स्वाभाविक ऐक्य है। अब भी वह इस स्वाभाविक ऐक्यका ही आदर करता है। वह अपने समाजोंमें किसी गुरुतर प्रभेदको स्थान देना ही नहीं चाहता, या तो वह उसे नष्ट कर डालता है या खदेड़ देता है। युरोपकी चाहे कोई जाति क्यों न हो, अँगरेजी उपनिवेशोंके प्रवेश द्वार उसके लिये आठों पहर खुले रहते हैं, पर एशियाका एक भी आदमी ऐसा भाग्यवान् नहीं हो सकता जिसके उक्त द्वार तक पहुँचनेपर वहाँ अँगरेजोंका सतर्कतारूपी सर्प फन फुलाए और फुफकारता न मिले।

युरोपके साथ भारतकी इसी जगहसे, मूलसे ही विषमता देख पड़ती है। भारतका इतिहास जब शुरू हुआ, उसी समय, उसी मुहूर्तमें वर्णके साथ वर्णके विरोधका और आर्य्योंके साथ अनार्योंके विरोधका जन्म हुआ। तबसे इस विरोधको मिटानेके दुस्साध्य साधनमें भारतका मन बराबर लगा हुआ है। जो आर्यसमुदायमें अवतार माने जाते हैं उन रामचन्द्रने दाक्षिणात्यमें आर्य उपनिवेश बढ़ानेके लिये जिस दिन निषादराजगुहकके साथ मित्रताका सम्बन्ध जोड़ा था; जिस दिन उन्होंने किष्किन्धाके अनार्योंको नष्ट न करके अपनी सहायताके लिये सन्नद्ध किया था और लंकाके परास्त राक्षसराज्यको निर्मूल करनेके बदले विभीषणसे भाईचारा करके शत्रुपक्षकी शत्रुताका दमन किया था, उसी दिन इन महापुरुषका अवलम्बन कर भारतवर्षके उद्देश्यने अपने आपको व्यक्त किया था। उस दिनके बादसे आजतक इस देशमें मनुष्योंका जो जमाव हुआ है उसमें विचित्रता और विभिन्नताका

कोई हिसाब ही नहीं रह गया। जो उपकरण किसी प्रकार मिलना नहीं चाहते थे उनको एकत्र रहना पड़ा। ऐसे उपकरणोंसे केवल बोझ तैयार हो सकता है, पर उनसे शरीर कदापि नहीं गढ़ा जा सकता। इसीसे इस बोझको पीठपर लेकर ही भारतवर्षको सैकड़ों वर्षों तक निरन्तर यह चेष्टा करनी पड़ी है कि जो एक दूसरेसे अत्यन्त विच्छिन्न हैं वे किस प्रकार परस्पर सहयोगी हो सकते हैं? जो एक दूसरेके परम विरुद्ध हैं उनमें सामञ्जस्य किस प्रकार स्थापित किया जा सकता है? जिनके भीतरी प्रभेदको मानव प्रकृति किसी प्रकार अस्वीकार नहीं कर सकती, किस प्रकारकी व्यवस्थासे वे प्रभेद एक दूसरेको कष्ट न पहुँचा सकेंगे? अर्थात् वह कौनसा उपाय है जिसके करनेसे स्वाभाविक भेदकी सत्ता स्वीकार करते हुए भी सामाजिक एकताका यथासम्भव आदर किया जा सके?

जहाँपर सैकड़ों विभिन्न स्वभावों और रुचियोंके लोगोंका जमाव हो वहाँ जो समस्या प्रतिमुहूर्त्त ही उपस्थित रहती है, वह यह होती है कि इस पृथक्तासे उत्पन्न कष्ट, इस विभेदसे उत्पन्न दुर्बलताको दूर करनेका क्या उपाय है? एकत्र रहना भी अनिवार्य हो और परस्पर मिलकर एक हो जाना भी पूर्णतया असम्भव हो—इससे बढ़कर अमंगल बात दूसरी नहीं हो सकती। ऐसी अवस्थामें प्रथम प्रयत्न होता है प्रत्येक प्रभेदको निश्चित परिधि द्वारा पृथक् कर देनेका, परस्पर एक दूसरेको चोट न पहुँचावें इस बातकी सावधानी रखने और परस्परकी अधिकारसीमा इस प्रकार बाँध देनेका जिसमें वे उस सीमाको किसी ओरसे लाँघ न सकें।

पर ये निषेधकारक परिधियाँ जो आरम्भिक अवस्थामें सहस्रों विभिन्नताओंके एकत्र रखनेमें सहायक होती हैं, धीरे धीरे कुछ कालमें अने-

कके एक होनेमें बाधा भी करने लगती हैं। जिस प्रकार ये आघात-से बचाती हैं उसी प्रकार मिलनसे भी बाज रखती हैं। अशान्तिको दूर खदेड़ रखना ही शान्तिकी प्रतिष्ठा करना नहीं है, वस्तुतः यह अशान्तिको कहीं न कहीं, सर्वदा जीवित रखना ही है। विरोधको यदि हम अपनेसे कुछ दूरपर रक्खें तो भी उसका पोषण ही करते रहेंगे; बन्धन जरा सा ढीला होते ही उसकी प्रलय मूर्त्ति हमारे सामने आ चमकेगी। यही नहीं, इस प्रकार एकत्र रहनेवालोंका मिलन, जिन-मेंसे प्रत्येक एक निश्चित घेरेके अन्दर रहनेके लिये बाध्य हो, मिल-नकी नेतिवाचक अवस्था है, इतिवाचक नहीं। इससे मनुष्य आराम पा सकता है; पर शक्ति नहीं पा सकता। शृंखला केवल काम चला-नेका साधन है, प्राण जाग्रत होता है एकताके द्वारा।

भारतवर्ष भी इतने दिनों तक अपनी बहुशः अनेकताओं और विरोधोंको अलग अलग घेरोंमें बन्द रखनेका प्रयत्न करता रहा है। इतने वास्तविक विरोध और किसी देशमें नहीं हुए हैं, इसलिये उनको ऐसे दुस्साध्य साधनमें अपनी शक्ति खपानेकी कभी आवश्यकता भी नहीं पड़ी है।

बहुशः विश्रृंखल और विच्छिन्न सत्य जिस समय स्तूपाकार होकर ज्ञानका रास्ता रोकने लगते हैं उस समय विज्ञानका पहला काम होता है उनको गुणकर्मके अनुसार श्रेणीबद्ध कर देना। किन्तु क्या विज्ञा-नमें और क्या समाजमें श्रेणीबद्ध करना आरम्भका कार्य है, कलेवरबद्ध करना ही अन्तिम कार्य्य है। ईंट, सुर्खी, चूना, लकड़ी जिसमें मिल-कर एक दूसरेको नष्ट न कर डालें इसलिये उनमेंसे हर एकको अलग अलग स्थानमें रख देना ही इमारत बना डालना नहीं है।

हमारे देशमें श्रेणी-विभागका कार्य्य हुआ है पर निर्माणका कार्य्य या तो आरम्भ ही नहीं हुआ या हुआ तो अधिक दूरतक अग्रसर नहीं

हो सका है । एक ही वेदनाकी अनुभूतिके द्वारा आदिसे अन्ततक आविष्ट, प्राणमय, रसरक्तमय, स्नायु पेशी और मांसके द्वारा जिस प्रकार शरीरकी हड्डियाँ ढकी रहती हैं उसी प्रकार विधि-निषेधकी शुष्क और कठिन व्यवस्थाको बिलकुल ही ढँककर और छुपाकर जिस समय एक ही सरस अनुभूतिकी नाड़ियाँ समग्रके बीच प्राणोंकी चेतनता व्याप्त कर देंगी उसी समय हम समझेंगे कि महाजातिने देहधारण किया है ।

हमने जिन सब देशोंके इतिहास पढ़े हैं वे इतिहास बताते हैं कि प्रत्येक देश किसी न किसी खास रास्तेसे अपनी मंजिलको पहुँचा है। उनके परिपूर्ण विकाशमें जो विशेष अमंगल विघ्नस्वरूप था उसीके साथ उन्हें युद्ध करना पड़ा है । एक दिन अमेरिकाके सामने भी यही समस्या थी कि उसके उपनिवेशोंके समुद्रके एक ओर और उनकी सञ्चालिका शक्तिके उसके दूसरी ओर रहते हुए उनका शासन कैसे किया जा सकेगा—शरीर और मस्तिष्ककी इतनी दूरी उनसे किस प्रकार सहन होगी ? भूमिष्ठ शिशुका जिस प्रकार माताके गर्भके साथ किसी तरहका सम्बन्ध नहीं रह सकता—नाल काट देनी पड़ती है—उसी प्रकार अमेरिकाके सामने जिस समय यह नाल काट देनेकी आवश्यकता उपस्थित हुई उस समय उसने छुरी लेकर उसे काट फेंका । फ्रान्सके सामने भी एक दिन यह समस्या थी कि वहाँके शासक और शासित दोनों एक ही जातिके होनेपर भी उनकी जीवनयात्रा और स्वार्थ एक दूसरेसे इतने विरुद्ध हो गए थे कि इस असामञ्जस्यकी पीड़ा सहन करना मनुष्यकी सामर्थ्यके बाहर हो गया था। इस आत्म-विच्छेदको दूर करनेके लिये फ्रान्सको रक्तकी नदियाँ बहानी पड़ीं थीं ।

ऊपरसे देखनेमें अमेरिका और फ्रान्सकी इस समस्यासे भारतवर्षकी समस्यामें समानता है। भारतवर्षमें भी शासक और शासित एक दूसरेसे

असंलग्न हैं। ऐसा कोई अवसर ही नहीं आता जब दोनोंकी एक अवस्था हो, दोनोंके मनमें एक प्रकारकी अनुभूति हो। हो सकता है कि ऐसी शासनप्रणालीमें सुव्यवस्थाका अभाव न हो, पर व्यवस्था मात्र ही मनुष्यकी आवश्यकता नहीं है, उसकी आवश्यकता इसकी अपेक्षा कहीं ऊँची है। जिस आनन्दमें मनुष्य जीवित रहता है, जिस आनन्दसे उसका विकास होता है वह केवल आइन-अदालतोंका सुप्रतिष्ठित होना और धन प्राणोंका सुरक्षित होना नहीं है। सारांश यह कि मनुष्य आध्यात्मिक जीव है—उसके शरीर है, मन है, हृदय है। उसको यदि तृप्त करना हो तो इन सभीको तृप्त करना पड़ेगा। जिस पदार्थमें सजीव सर्वाङ्गीणताका अभाव हो उससे उसे क्लेश पहुँचेगा ही। उसको कुछ देते समय यही नहीं सोचना पड़ेगा कि क्या दें, यह भी सोचना होगा कि किस प्रकार दें। यदि उसके साथ साथ आत्मशक्तिकी उपलब्धि उसे न होगी तो उपकार उसके लिये भार हो जायगा, अत्यन्त कठोर शासनको भी वह बिलकुल मौन भावसे सह लेगा, यही नहीं स्वयं आगे बढ़कर उसका वरण भी कर लेगा, यदि उसमें स्वाधीनताका रस भी मिश्रित हो। इसीसे कहा है कि, खाली रूखी सुव्यवस्था ही मनुष्यको परितृप्त नहीं कर सकती।

जहाँ शासक और शासित एक दूसरेसे बहुत दूर रहते हों, जहाँ प्रयोजनके सिवा और कोई उन्नतर, आत्मीयतर सम्पर्क दोनोंमें स्थापित होना असम्भव हो, वहाँकी राज्यव्यवस्था उत्कृष्टसे उत्कृष्ट होनेपर भी इजलास अदालत आईन कानूनके अतिरिक्त और कुछ न होगी। उत्कृष्ट राज्यव्यवस्था होते हुए भी मनुष्य क्यों दिनपर दिन केवल छीजता जा रहा है, उसके भीतर और बाहरके आनन्दके स्रोत दिनपर दिन क्यों सूखते जा रहे हैं, शासक इसको समझना ही नहीं चाहता, वह

केवल क्रोध करता है। यही नहीं, स्वयं भोक्ता भी अपने रोगको समझनेके अयोग्य हो जाता है। अतएव इस बातको किसी प्रकार अस्वीकार न किया जा सकेगा कि शासन और शासितमें सम्बन्धका एकदम अभाव होनेकी स्थितिमें जो जीवनहीन शुष्क शासनप्रणाली अनिवार्य्य होती है, भारतके भाग्यमें वही शासनप्रणाली आ पड़ी है।

इसके बाद अठारहवीं शताब्दीके फ्रान्सके साथ भी भारतका एक विषयमें मेल मानना पड़ेगा। हमारे शासकोंकी जीवनयात्रा और रहन-सहन भी हमसे बहुत अधिक व्ययसाध्य है। उनका खाना पहनना, उनका विलास-विहार, समुद्रके इस पार और उसपार दोनों जगहकी उनको रसद जुटाना, उनका यहाँका काम समाप्त हो रहनेपर विलायती छुट्टियोंके आरामकी तैयारी, यह सभी हमारे सिर है। कौन नहीं जानता कि देखते देखते उनकी विलासिता कहाँसे कहाँ जा पहुँची है। वह केवल ऊपर चढ़ना ही जानती है। इस विलासिताकी सारी सामग्री जुटानेका भार उस भारतवर्षपर है, जिसे अपने लिये दोनों समय भर पेट अन्न भी नहीं मिलता। ऐसी अवस्थामें विलासी प्रबल पक्षका हृदय निर्मम और पत्थर हो जानेके लिये बाध्य होता है। यदि उनसे कोई कहे कि इस अभागेको कभी भरपेट भोजन नहीं मिला, तो वे साबित करना चाहेंगे कि उसका पेट इतना ही भोजन पचा सकता है और उसके पोषणके लिये उतना ही यथेष्ट भी है। जो बेचारे क्लार्क नित्य आठ आठ नौ नौ घंटे तक सिर ऊपर करनेकी कसम खाकर बैठते हैं, हजारों रुपए वेतन पाकर एलेक्ट्रिक फैन (बिजलीके पंखे)के नीचे आराम कुर्सीपर लेटे रहनेवाले बड़े साहब कभी भूलकर भी यह नहीं सोचना चाहते कि १५–२० रुपए मासिकमें किस प्रकार वे अपने समस्त परिवारको भोजन देकर अपना पेट भर सकते होंगे।

क्या करें, यदि वे इन चिन्ताओंमें पड़कर अपनी मनःशान्ति और सुचित्तता बिगाड़ लें तो पाचन-क्रियामें फर्क आजाय, यकृत अपने कामसे इस्तेफा दे दे। जब यह बात निश्चित है कि थोड़ी आमदनीसे उनका गुजारा नहीं हो सकता और न भारतवर्षके जेबके अतिरिक्त और कहींसे कुछ पानेकी वे आशा ही कर सकते हैं, तब उनके आस-पासके और लोग क्या खाते, क्या पहनते और किस प्रकार दिन काटते हैं, इस बातको वे निस्स्वार्थ होकर सोच ही नहीं सकते। विशेष कर उस दशामें जब कि एक दोको नहीं—एक राजा या सम्राट् मात्रको नहीं—सारी जातिकी जातिको अमीरीका सामान भारतवर्षको ही देना है। जो लोग बहुत दूर रहकर हद दर्जेके सुखमें रहना चाहते हैं उनके लिये सब प्रकारके आत्मीयता सम्पर्कसे शून्य जातिको अन्न वस्त्रकी गाड़ियाँ भर भरकर पहुँचानी पड़ती हैं। यह निष्ठुर असामञ्जस्य प्रतिदिन बढ़ता जा रहा है, इस बातको केवल वे ही लोग न मानेंगे जिनके लिये आराम अत्यन्त आवश्यक हो गया है।

अतः एक तरफ बड़ी बड़ी तनख्वाहें, भारी पेन्शनें, ऊँची रहन-सहन और दूसरी तरफ पराकाष्ठाका क्लेश, आधे पेट खाकर संसार-यात्राका निर्वाह—ये दोनों असंगत अवस्थाएँ बिलकुल साथ ही साथ लगी हुई हैं। अन्न वस्त्रकी कमी ही एक बात नहीं है, मानमर्यादामें भी हम उनसे इतने हेठे हैं, हमारे और उनके मूल्यमें इतना भारी भेद है कि कानून भी पक्षपातका स्पर्श बचाकर चलनेमें असमर्थ हो गया है। ऐसी दशामें जितने दिन बीत रहे हैं, भारतकी छातीपर विदेशियोंका भार उतना ही गुरुतर होता जा रहा है, उभयपक्षके बीच असमानताकी खाई पातालपर विराम करने जा रही है—इसको न समझनेवाला आज कोई न मिलेगा। इस दशामें एक ओर वेदना जितनी दुस्सह होती है

दूसरी ओर बेपरवाई और अवज्ञाका राज्य उतना ही अटल होता जाता है। यदि दुर्भाग्यवश यही अवस्था स्थायी हो गई तो निश्चित है कि एक न एक दिन अन्धड़को अवश्य बुला लावेगी।

इस प्रकार इन कई एक समानताओंके रहते हुए भी हमें यह कहना पड़ेगा कि विप्लवके पहले अमेरिका और फ्रान्सके सामने जो समस्या उपस्थित थी और फलतः जिसकी मीमांसापर ही उनकी मुक्ति पूर्ण रूपसे निर्भर करती थी; हमारे सामने वैसी समस्या नहीं है। अर्थात् विनयानुनय करके या लड़-भिड़कर जबरदस्ती यदि हम अँगरेजोंको भारतसे बोरिया-विस्तरा समेटनेके लिये राजी या बाध्य करनेमें सफल हो जायँ, तो भी हमारी समस्याकी मीमांसा न होगी—या तो अँगरेज ही फिर आ धमकेंगे या ऐसे दूसरे पधारेंगे जिनके पेटकी परिधि और मुँहका ग्रास अँगरेजोंकी अपेक्षा छोटा न होगा।

यह कहना निष्प्रयोजन होगा कि जो देश महाजातिका निर्माण नहीं कर सकता वह स्वाधीन होनेका अनधिकारी है—स्वाधीन हो ही नहीं सकता। क्योंकि उसके पास स्वाधीनतामेंका 'स्व' पदार्थ कहाँ है? स्वाधीनता, किसकी स्वाधीनता? बंगालियोंके स्वाधीन हो जानेसे दक्षिणकी नायर जाति अपने आपको स्वाधीन नहीं समझेगी; जाटों की स्वाधीनताका फल आसामी पानेकी आशा नहीं करेगा। दो भिन्न भिन्न प्रान्तोंकी बात जाने दीजिए। एक बंगालमें ही हिन्दूके साथ मुसलमान अपना भाग्य एक करनेके लिये तैयार हैं, ऐसा कोई लक्षण नहीं दिखलाई देता। तब स्वाधीन होगा कौन? हाथके साथ पैर, और पैरके साथ सिर यदि अपना हिसाब बिलगाने लग जायँ तो लाभ नामक वस्तुका अधिकारी कौन रह जायगा?

ऐसी दलील भी सुनी है कि जितने दिन हम दूसरोंके कड़े शासनके अधीन रहेंगे उतने दिनतक हम राष्ट्राकारमें संगठित न हो सकेंगे—पद पदपर बाधा होगी, एकत्र होकर जिन बड़े बड़े कामोंको करते रहनेसे परस्पर एक प्रकारकी एकता उत्पन्न हो सकती है वैसे काम करनेका—जिस प्रकार एकत्र होनेसे पूरा पूरा संयोग होना सम्भव है उस प्रकार एकत्र होनेका—अवसर ही न पावेंगे। यदि यह बात सत्य है तो फिर हमारी समस्याकी कोई मीमांसा ही नहीं है। क्योंकि विच्छिन्न कभी मिलितसे विरोध करके जयकी आशा नहीं कर सकता। विच्छिन्नकी शक्ति विच्छिन्न, उद्देश्य विच्छिन्न, अध्यवसाय विच्छिन्न—सभी कुछ विच्छिन्न होगा। विच्छिन्न पदार्थ जबतक जड़की भाँति पड़े रहेंगे तभीतक उनका कुशल है, जरासी हवा देकर उन्हें सचल करते ही उनका संगठन हवा हो जायगा, वे तितर बितर हो जायँगे और एक दूसरेसे टकराकर टूट जायँगे; उनके भीतरकी सारी कमजोरियाँ अनेक रूप धारण करके उनका विनाश करने लगेंगी। जबतक हम स्वयं एक न बन लेंगे तबतक किसी ऐसेको भी परास्त न कर सकेंगे जिसकी एकता असली न होकर बनावटी ही हो।

केवल यही नहीं कि हम उनको परास्त न कर सकेंगे बल्कि बिलकुल आकस्मिक कारण भी उस एक बाहरी बन्धनको तोड़ फेंकेंगे जिसके द्वारा हम एक दिखाई पड़ रहे हैं। फिर जिस समय हम आपसमें एक दूसरेके शत्रु बन जायँगे उस समय यह भी सम्भव न होगा कि थोड़ी देरतक घरेलू मारकाट करनेके अनन्तर हम अपने विरोधकी मीमांसा कर सकें। मीमांसा करनेका हमें मौका ही कोई न देगा। संयोगसे लाभ उठानेका ख्याल केवल हमींको नहीं है, संसारके जिन प्रबल राष्ट्रोंके घोड़े आठों पहर कसे कसाए तैयार रहते हैं वे हमारे

गृहयुद्धका नाटकके दर्शककी भाँति दूर हीसे आनन्द नहीं लेते रहेंगे। भारतवर्ष ऐसा मांसखण्ड नहीं है जिसपरसे लोभीकी आँख एक क्षणके लिये भी बहक सके।

अतः जिस देशमें अनेक विच्छिन्न जातियोंसे एक महाजाति—एक राष्ट्रका निर्माण नहीं हो सकता उस देशकी आलोचनाका यह विषय नहीं है कि अँगरेजोंका शासन रहेगा या न रहेगा। महाजातिका निर्माण ही उसका एक मात्र उद्देश्य होना चाहिए। यह उद्देश्य ऐसा है जिसके आगे सारे उद्देश्योंको सिर झुका देना पड़ेगा—यहाँतक कि यदि अँगरेजोंका राजत्व भी इस उद्देश्यकी सिद्धिमें किसी प्रकार सहायक हो सके तो उसे भी हमें भारतवर्षकी ही सामग्री मानकर ग्रहण करना पड़ेगा। आन्तरिक प्रीतिके साथ उसे ग्रहण करनेमें अनेक बाधाएँ हैं। ये बाधाएँ कैसे दूर होंगी और किस प्रकार अँगरेजोंका राजत्व हमारे आत्मसम्मानको क्लेश न पहुँचा सकेगा, कौनसा काम करनेसे उसके साथ हम लोगोंका गौरवप्रद आत्मीय बन्धन स्थापित हो सकेगा इस अति कठिन प्रश्नकी मीमांसा करनेका भार भी हमें अपने ऊपर लेना पड़ेगा। "हम उसे (अँगरेजी राज्यको) नहीं चाहते" रोषके साथ इस प्रकारका उत्तर देनेसे भी कुछ नहीं होगा। हमें उसे चाहना ही पड़ेगा; जबतक हम महाजाति बननेमें समर्थ नहीं हुए हैं तबतक अँगरेजी राज्यका जो प्रयोजन है वह कभी पूर्ण न होगा।

थोड़े दिन हुए विधाताने हमारी समस्त चेतनाको इस ओर आकृष्ट किया था कि हमारे देशकी सबसे बड़ी समस्या क्या है। उस दिन मनमें आया था कि बंग-भंगसे हमारे हृदयोंपर बहुत गहरा घाव बैठा है। यह हम अँगरेजोंको अच्छी तरह दिखा देंगे हम विलायती नमकसे सम्बन्ध तोड़ देंगे और देशके तनसे विलायती वस्त्र छीने बिना जल तक

न ग्रहण करेंगे। उधर बाहरी लोगोंके साथ यह घोषणा करते ही इधर घरमें ही एक ऐसा झगड़ा खड़ा हो गया जैसा आजतक कभी नहीं हुआ था। हिन्दू-मुसलमानका विरोध एकाएक अत्यन्त भयंकर मूर्ति धारण कर सामने आ गया।

हमें चाहे इस व्यापारसे कितना ही कष्ट क्यों न पहुँचा हो, पर वह हमारी शिक्षाके लिये नितान्त आवश्यक था। हम सबको यह बात अच्छी तरह जान लेनेकी आवश्यकता थी कि हम हजार चेष्टा करके भी इस सत्यको नहीं भूल सकते कि हमारे देशमें हिन्दू और मुसल्मान एक नहीं हैं, पृथक् पृथक् हैं। यह सत्य प्रत्येक कार्य्यमें ही हमें बलात् याद पड़ा करेगा। यह कहकर मनको धोखा देनेसे काम न चलेगा कि हिन्दू मुसलमानोंके सम्बन्धमें कभी कोई खराबी न थी, इनमें विरोध करानेके कारण केवल अँगरेज ही हैं।

यदि सचमुच यही बात है, अँगरेजोंने ही मुसलमानोंको हमारे विरुद्ध खड़ा होनेका पाठ पढ़ाया है तो उन्होंने हमारा महत् उपकार किया है। जिस प्रकाण्ड सत्यकी नितान्त उपेक्षा कर हम बड़े बड़े राष्ट्रीय कार्य्योंकी योजनाएँ तैयार कर रहे थे उसकी ओर आरम्भमें ही उन्होंने हमारी निगाह फिरा दी है। यदि हम इससे कुछ भी शिक्षा न ग्रहण कर उलटे शिक्षक ही पर क्रोध करना कर्त्तव्य समझेंगे तो हमको फिर ठोकर खानी पड़ेगी। जो सच्ची बाधा है उसका सामना हमें करना ही पड़ेगा, चाहे जैसे करें, उसकी निगाह बचाकर निकल जानेका कोई रास्ता ही नहीं है।

यहाँपर यह बात भी अच्छी तरह समझ लेनी होगी कि हिन्दू और मुसलमान वा हिन्दुओंहीमें उच्च और नीच वर्णोंके परस्पर असंयुक्त और अलग रहनेसे हमारे कार्यमें विघ्न उपस्थित हो रहा है। इसलिये

किसी न किसी उपायसे संयुक्त होकर बलवान् बननेका प्रश्न ही हमारे लिये सबसे बड़ा प्रश्न नहीं है, और इसीलिये यही सबकी अपेक्षा अधिक सत्य भी नहीं है।

हम पहले ही कह चुके हैं कि निरा प्रयोजनसिद्धिका सुयोग, निरी सुव्यवस्था ही मनुष्यकी सब आवश्यकताएँ पूरी नहीं कर सकती; केवल इन्हींको लेकर वह जीवित नहीं रह सकता। ईसाने कहा है, मनुष्य केवल रोटीहीके सहारे नहीं जीता। कारण यह कि उसका केवल शारीरिक जीवन ही नहीं, आध्यात्मिक जीवन भी है। इसी बृहत् जीवनके लिये खाद्यका अभाव होनेके कारण अँगरेजी राज्यमें सब प्रकारका सुशासन रहते हुए भी हमारे आनन्दका सोता सूखता जा रहा है।

पर यदि इस अवस्थाकी सारी जिम्मेदारी केवल बाहरी कारणपर ही होती, यदि अँगरेजी राज्य ही उपर्युक्त खाद्याभावका एक मात्र कारण होता तो कोई बाहरी उपचार करके ही हम अपना काम बना ले सकते। हम तो घरमें भी बरसोंसे उपवास करनेके आदी हो रहे हैं। हम हिन्दू और मुसलमान, हम भारतके भिन्न भिन्न प्रान्तोंके हिन्दू, एक जगह बसते हैं सही, पर मनुष्य एक दूसरेको रोटीकी अपेक्षा जो उच्चतर भोजन देकर परस्परके प्राण, शक्ति और आनन्दको परिपुष्ट करते हैं, हम एक दूसरेको उसी खाद्यसे वंचित रखनेका उपाय करते आ रहे हैं। हमारी सारी हृदयवृत्ति, सारी हितचेष्टा, परिवार और वंशमें एवं एक एक संकीर्ण समाजमें इस प्रकार जकड़ गई है कि साधारण मनुष्यके साथ साधारण आत्मीयताका जो विशाल सम्बन्ध है उसको स्वीकार करनेके लिये हमारे पास कोई सामान ही नहीं रह गया है— उसको बैठानेके लिये हमारे घरमें एक चटाईतक नहीं है। यही कारण

है कि द्वीपपुंजकी भाँति हम खण्ड खण्ड हो गए हैं, पर महादेशकी तरह व्याप्त, विस्तृत और एक नहीं हो सके।

प्रत्येक छोटा मनुष्य बड़े मनुष्यके साथ अपनी एकताको विविध मंगलोंके द्वारा विविध आकारोंमें उपलब्ध करना चाहता है। इस उपलब्धिकी बड़ाई इसलिये नहीं है कि इससे उसका कोई विशेष प्रयोजन सिद्ध हो जाता है। बल्कि यही उसका प्राण है। यह उसका मनुष्यत्व अथवा धर्म है। इस उपलब्धिसे उसको जितना ही वंचित रक्खा जायगा उतना ही वह सूखता जायगा—उतना ही प्राणरहित होता जायगा। दुर्भाग्यवश बहुत दिनोंसे हमने इस शुष्कताको ही आश्रय दे रक्खा है। हमारे ज्ञान, कर्म, आचार और व्यवहारके, हमारे सब प्रकारके लेनदेनके बड़े बड़े राजमार्ग एक एक छोटी मण्डलीके सामने पहुँचकर खण्डित हो गए हैं। हमारा हृदय और चेष्टा मुख्यतः हमारे निजके घर, निजके ग्राममें ही चक्कर काटती रहती है। विश्वमानवके सामने जाकर खड़ी होनेका कभी अवसर ही नहीं पाती। फलतः हम पारिवारिक सुख पाते हैं, छोटे संकीर्ण समाजकी सहायता पाते हैं, पर वृहत् मानवी शक्ति और सम्पूर्णतासे बहुत दिनोंसे वंचित हैं जिससे हमें दीन हीन होकर दिन काटना पड़ रहा है।

इस भारी अभावकी पूर्त्तिका साधन यदि हम स्वयं ही—घरमें ही निर्माण न कर सके तो बाहरसे वह हमें क्यों मिलने जायगा? हम यह क्यों मान लेते हैं कि अँगरेजोंके चले जानेसे हमारा यह छिद्र भर जायगा? हममें परस्पर श्रद्धाका अभाव है, हम एक दूसरेको पहचाननेे तकका प्रयत्न नहीं करते, सैकड़ों और हजारों वर्षोंसे हम घरसे आँगनको विदेश मानते आ रहे हैं। इस सारी पारस्परिक उदासीनता अवज्ञा और विरोधको दूर भगानेकी आवश्यकता क्या केवल इसलिये

है कि हमें विदेशी कपड़ेके बहिष्कारका सुयोग मिल जाय। क्या केवल इसलिये हम इनके नाशका उपाय करें कि इससे हमारे विदेशी शासक हमारे पुरुषार्थका पता पावेंगे? इनके रहनेके कारण हमारे धर्मको क्लेश हो रहा है, हमारा मनुष्यत्व संकुचित हो रहा है, इनके रहनेसे हमारी बुद्धि संकीर्ण रहेगी, हमारे ज्ञानका विकास न होगा, हमारा दुर्बल चित्त सैकड़ों अन्ध संस्कारोंसे लिपटा रहेगा, भीतर और बाहरकी अधीनताके बन्धनोंको काटकर हम निर्भय और निस्संकोच होकर विश्वसमाजके सामने सीधे खड़े न हो सकेंगे। इसी भयरहित, बाधारहित विशाल मनुष्यताके अधिकारी बननेके लिये हमें पर-परके साथ परस्परको धर्मबन्धनमें बाँधनेकी आवश्यकता है। इसके बिना मनुष्य न किसी प्रकार बड़ा हो सकता है, न किसी प्रकार सत्य। भारतमें जो लोग आए हैं अथवा आते हैं वे सभी हमारी पूर्णताके अंश होंगे, सभीको लेकर हम पूर्ण बनेंगे। भारतमें विश्व-मानवकी एक अति महान् समस्याकी मीमांसा होगी। वह समस्या यह है कि मानवसमाजमें वर्णकी, भाषाकी, स्वभावकी, आचरणकी और धर्मकी विचित्रता है—नरदेवता इस विचित्रताकी बदौलत ही विराट् हुए हैं—भारतके मन्दिरमें हम इसी विचित्रताको एकाकारमें परिणत करके उसके दर्शन करेंगे। पृथक्ताको निर्वासित वा लुप्त करके नहीं किन्तु सर्वत्र ब्रह्मकी व्यापक उपलब्धि द्वारा मनुष्योंके प्रति सर्वसहिष्णु परम प्रेमके द्वारा, उच्च और नीच, अपने और पराए संबकी सेवाको भगवान्‌की सेवा माननेके द्वारा। और कुछ नहीं; केवल शुभ चेष्टासे, केवल सत्प्रयत्नसे देशको जीत लो, जो तुमपर सन्देह करते हों उनके सन्देहको जीत लो, जो तुमसे द्वेष रखते हों उनके विद्वेषको परास्त कर दो। बन्द दरवाजेको धक्का दो, बार बार

धक्का दो, खुलनेसे निराश होकर घरवालेकी बेपरवाईसे क्षुब्ध होकर कदापि लौट न आओ। एक मानवहृदय दूसरे मानवहृदयकी पुकारको अधिक समय तक कदापि अनसुनी नहीं कर सकता।

भारतका आह्वान हमारे अन्तःकरणोंतक पहुँचा है। लेकिन यह बात हम कभी न मानेंगे कि यह आह्वान समाचारपत्रोंकी क्रोधपूर्ण गर्जनामें ही ध्वनित हुआ है अथवा हिंसाशील उत्तेजनाकी चिल्लाहटमें ही उसका सच्चा प्रकाश हुआ है। पर इस बातको कि यह आह्वान हमारी अन्तरात्माको उद्बोधित कर रहा है, हम तब मानेंगे जब देखेंगे कि किसी विशेष जाति या किसी विशेष वर्णके ही नहीं दुर्भिक्ष-पीड़ित मात्रके द्वारपर हम रोटियाँ लिए खड़े हैं, जब देखेंगे कि भद्र अभद्रका भेद न कर हम तीर्थस्थलोंमें एकत्र यात्री मात्रकी सहायताके लिये बद्धपरिकर हैं, जब देखेंगे कि राजपुरुषोंके निर्दय सन्देह और प्रतिकूलताका सामना होते हुए भी अत्याचारके प्रतिरोधकी आवश्यकताके समय हमारे युवक विपत्तिके भयसे कुण्ठित नहीं होते। सेवाके समय संकोचका अभाव, दूसरोंकी सहायताके समय ऊँच नीचके विचारका अभाव——ये सुलक्षण जब देख पड़ने लगेंगे तब हम समझेंगे कि इस बार जो आह्वान या जो पुकार हमारे कानोंमें पड़ी है वह हमारी सारी संकीर्णताओंके तहखानोंको तोड़कर हमें बाहर निकाल लेगी, तब हम समझेंगे कि अबके भारतमें मनुष्यकी ओर मनुष्यका आकर्षण हुआ है। तब समझेंगे कि इस बार प्रत्येक व्यक्तिका प्रत्येक प्रकारका अभाव पूर्ण करनेके लिये हमें जाना होगा, अन्न, स्वास्थ्य और शिक्षाका दान और विस्तार करनेके लिये; हमें संसारसे पूर्णतया अलग दूर दूरतकके गाँवोंको अपना जीवन भेंट करना होगा, तब हम समझेंगे कि अब कोई हमको अपने निजके स्वार्थ और सुख स्वच्छन्दताकी चहार दीवारीमें

रोक नहीं सकेगा । आठ महीनेकी अनावृष्टिके बाद वर्षा जब पहले पहल आती है तब अन्धड़ लेकर ही आती है, पर नववर्षाके आरम्भिक कालका यह अन्धड़ ही नूतन आविर्भावका सर्व प्रधान अंग नहीं होता, यही नहीं, वह स्थायी भी नहीं होता । बिजलीकी कड़क, बादलोंकी गरज और वायुकी उन्मत्तता अपने आप ही जैसे आई वैसे चली जायगी । उस समय बादल दल बाँधकर आकाशको एक सिरेसे दूसरे सिरेतक स्निग्धतासे ढक देंगे । चारों ओर धाराएँ बरसकर तृषित पात्रोंको जलपूर्ण कर देंगी, क्षुधितोंके खेतोंमें अन्नकी आशाका अंकुर उगा देंगी । उस मंगल परिपूर्ण अद्भुत सफलताके दिनने बहुत दिनोंकी प्रतीक्षाके बाद भारतमें पदार्पण किया है, इसको निश्चित रूपसे जान-कर हम सानन्द तैयार होंगे । किस बातके लिये ? घरसे निकलकर खेततक पहुँचनेके लिये, भूमि जोतनेके लिये, बीज बोनेके लिये—तदुपरान्त सोनेकी फसलमें लक्ष्मीका आविर्भाव होनेपर उसे घर लाकर सार्वकालिक उत्सवकी प्रतिष्ठा करनेके लिये ।



# श्रवणबेल्गोल

और

# दक्षिण के अन्य जैन-तीर्थ

●

राजकृष्ण जैन

वीरसेवामन्दिर

१, दरियागंज,

दिल्ली ।

# श्रवणबेल्गोल

और

# दक्षिण के अन्य जैनतीर्थ



लेखक

श्री राजकृष्ण जैन



भूमिका

श्री टी० एन० रामचन्द्रन, एम० ए०

डिप्टी डाइरेक्टर-जनरल, पुरातत्त्व विभाग, नई दिल्ली

वीरसेवामन्दिर

१, दरियागंज

दिल्ली

तपोनिधि पूज्य आचार्यश्री १०८ नमिसागरजी
महाराज के कर-कमलों में

राजकृष्ण जैन

# प्रकाशकीय

यह पुस्तक अपने नामानुकूल श्रवणबेल्गोल तथा दक्षिण के अन्य जैन-तीर्थों का अच्छा पथप्रदर्शन करनेवाली है—संक्षेप में उनके परिचय तथा इतिहास को लिये हुए है और अच्छे रोचक ढंग से लिखी गई है। इसके लिखने में लेखक महानुभाव ला० राजकृष्णजी ने काफी श्रम उठाया है और तभी यह इतने थोड़े समय में तैयार हो सकी है। आप अपने इस प्रथम प्रयास में सफल हुए हैं। आशा है वीरसेवामन्दिर के निमित्त को पाकर आप भविष्य में अच्छी साहित्यिक-प्रगति कर सकेंगे। महान् रिसर्च-स्कॉलर एवं पुरातत्त्व विभाग के डिप्टी डाइरेक्टर जनरल श्री टी० एन० रामचन्द्रन्‌जी की भूमिका ने पुस्तक पर कलश का काम किया है और उसकी उपयोगिता को बहुत कुछ बढ़ा दिया है। यह पुस्तक हर यात्री को एक मार्ग-प्रदर्शक साथी का काम देगी और इसलिए सभी को अपने साथ रखनी चाहिए। जो लोग यात्रा में नहीं हैं वे घर बैठे इससे यात्रा का कितना ही आनन्द ले सकेंगे। यही सब सोचकर आज, गोम्मटस्वामी के महामस्तकाभिषेक के अवसर पर, इसे पाठकों के हाथों में देते हुए बड़ी प्रसन्नता होती है।

**जुगलकिशोर मुख्तार**
अधिष्ठाता 'वीरसेवामन्दिर'

# दो शब्द

इसी वर्ष कार्तिकी मेले पर कलकत्ता गया था। साथ में श्रद्धेय श्री पं० जुगलकिशोरजी मुख्तार भी थे। रात्रि में श्री बाबू छोटेलालजी से परामर्श हुआ कि गोम्मटेश्वर के महामस्तकाभिषेक के अवसर पर यदि श्रवणबेल्गोल पर कोई पुस्तक तैयार हो जाय तो उपयोगी होगी। बाबूजी ने इस सुझाव का स्वागत ही नहीं किया, अपितु रॉयल एशियाटिक सोसाइटी की लायब्रेरी से प्राक्तन-विमर्ष-विचक्षण रावबहादुर श्री आर. नरसिंहाचार की अंग्रेजी की पुस्तक 'श्रवणबेल्गोल' लाकर मुझे प्रोत्साहित किया। उन्हींकी प्रेरणा पर उनके परम मित्र श्री टी. एन. रामचन्द्रनजी, एम. ए. डिप्टी डाइरेक्टर-जनरल पुरातत्त्व विभाग ने भूमिका लिखने की कृपा की। उनकी भूमिका ने इस पुस्तक में चार चांद लगा दिए। इस पुस्तक का सारा श्रेय बाबू छोटेलालजी को है।

पुस्तक लिखने का मेरा यह प्रथम प्रयास है। अतः इसमें त्रुटियां रह जाना स्वाभाविक है। यदि पाठक उन त्रुटियों से मुझे सूचित करेंगे तो द्वितीय संस्करण में उन्हें ठीक कर दिया जायगा।

पं० जुगलकिशोरजी मुख्तार वीरसेवामन्दिर के संस्थापक एवं अधिष्ठाता हैं। उनके नाम से जैन-समाज का प्रत्येक मनुष्य परिचित है। यह पुस्तक वीरसेवामन्दिर की ओर से प्रकाशित हो रही है। अतः इस अवसर पर मैं मुख्तार साहब का आभार स्वीकार करता हूँ।

भाई माईदयालजी ने समय-समय पर कई सुझाव दिये। बाहुबली की कुण्डली श्री पं० नेमीचन्द्रजी ज्योतिषाचार्य की बनाई हुई है। एक कविता श्री कल्याणकुमारजी जैन 'शशि' की है और दूसरी कविता स्वर्गीय श्री भगवत की। अतः मैं इन सबका भी आभारी हूँ।

इनके अतिरिक्त मैं अपने अन्य सहयोगी बन्धुओं का भी ऋणी हूं जिन्होंने प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष रूप से इस पुस्तक की तैयारी में योग दिया।

२३, दरियागंज,
दिल्ली
माघशुक्ल ५
वीर निर्वाण २४७६

—राजकृष्ण जैन

## PREFACE

On the Occasion of the Mahamastakabhisheka ceremony of Gommatesvara I am happy to be associated with the function by being called upon by Shri Raj Krishen Jain, the author of this guide on Sravana Belgola, to write a preface to it. The colossal statue of Gommatesvara on the top of the Vindhyagiri hill at Sravana Belgola, Mysore, represents Bahubali, son of Rishabhadeva, the first Jaina Tirthankara, through his wife Sunanda. The golden age of Jainism in South India in general and in Karnataka in particular was under the Ganga Kings who made Jainism their state religion. The great Jaina Acharya Simhanandi was not only instrumental in laying the foundation of the Ganga kingdom but acted also as an adviser to Kongunivarman I, who was the first Ganga King. While Madhava II ( 540-565 A.D. ) made grants to the Digambara Jainas, Durvinita (605-650 A.D.) sat at the feet of the venerable Pujyapada and Durvinita's son, Mushkara (650 A.D.) made Jainism the state religion. Ganga kings who followed, were zealous patrons of Jainism. Chamunda Raja who was a General of the army of the Ganga king Marasimha III (961-974 A.D.) erected the colossal statue of Bahubali at Sravana Belgola. It is said of Marasimha III that he crowned his life with the highest sacrifice a Jaina may offer to his faith, *viz.* death by *sallekhana.* Rajamalla I

(817-828 A.D.) founded Jaina caves at Vallimallai in North Arcot District of Madras state and his son Nitimarga I was a great Jaina.

The story of Bahubali's renunciation and deep penance has received adequate emphasis at the hands of a very appreciative Jaina world which has given him and his ideas immortality by fashioning out of living rock a colossal statue of him in the manner that he stood out for the cause of renunciation, devotion, nonviolence and supreme bliss. The statue is silhoutted against a background of vastness, achievement and mystic ecstacy and a foreground of time, distance, devotion and eternity. Though similar colossal statues of Bahubali are also hewn out of the living rock at two other places, Karkal and Venur in South India, the one in Sravan Belgola is easily the best being the most attractive.

The history of Bahubali's statue takes us to the very interesting history of Jainism in South India. According to a Jaina tradition duly recorded in the inscriptions at Sravana Belgola, Bhadrabhu I, who was the last *Sruta-kevali*, led the Northern Jainas, 12000 in number to South India in the time of the Maurya Emperor Chandragupta. Chandragupta is said to have joined the migrating party. The date of this migration is, as Prof. Jacobi has estimated, probably a few years before 297 B.C. Bhadrabahu I died on the way at Chandragiri hill before he could complete the migration. The importance of this migration is due to the

fact that it is really the starting point for an account of South Indian Jainism. The initial fact of Digambara tradition is the division of Jainas into Svetambara and Digambara, which starts from here. Bhadrabahu's migration in the company of Chandragupta Maurya was followed by other missions to the south such as that of Kalakacharya and of Visakhacharya. The latter was an eminent Digambara preacher who penetrated Chola and Pandya countries in South India. The spread of Jainism in the Tamil country received impetus on the advent of another great Acharya called Kundakunda who was evidently a Dravidian and in fact the first in almost all the genealogies of the Southern Jainas. The Imperial Courts of Kanchipura and Madura gave sufficient patronage to the spread of Jainism in the Tamil country. When the Chinese pilgrim Yuan Chwang visited these two cities in the 7th century A.D., he found in Kanchipuram a majority of Digambara temples and at Madura a number of Digambaras.

It is accepted by historians that from the beginning of the Christian era down to the epoch-making conversion of the Hoysala King Vishnuvardhana by the Vaishnava Acharya Ramanuja in the 12th century A.D., Jainism was the most powerful religion in the South, and the most attractive and acceptable too.

One of the Pallava Kings of Kanchipuram, Mahendravarman I (600-630 A.D.), a few Pandya, Western Chalukya, Ganga, Rashtrakuta, Kalachuri and Hoysala Kings were Jainas.

Regarding Mahendravarman I, there is a tradition that he was originally a Jaina and later on converted to Saivism by the Saiva Saint Appar, himself a Jaina in the earlier part of his life when he was called Dharmasena.

Nedumaran *alias* Kun-Pandya, a Pandya King of the 8th century A.D. was a Jaina and according to Saiva literature in Tamil he is said to have been retrieved from the "clutches" of Jainism by the great Saiva Saint Sambandha.

Kakusthavarman (430-450 A.D.), Mrigesavarman (475-490 A.D.), Ravivarman (497-537 A.D.) and Harivarman (537-547 A.D.) are a few among the many *Kadamba Kings* of Banavasi in Karnataka, who, though themselves Hindus, were systematically eclectic and favoured Jainism as the religion of many of their subjects. Kakusthavarman ends one of his inscriptions by reverencing Rishabhadeva, the first Tirthankara. His grandson Mrigesavarma gave some fields at Vaijayanti "to the divine supreme Arhats'.. upon another occasion divided the village of Kalavanga into three parts and distributed them as follows: the first he gave 'to the great god Jinendra', the second for 'the enjoyment of the sect........ called Svetapatha ...... (Svetambaras)', and the third 'to........ the Nirgranthas' (Digambaras). Ravivarma granted a village so 'that the glory of Jinendra.. should be celebrated regularly every year' at Palasika (Halsi). Harivarma also made several grants to the Jainas".

The Early Chalukyas or the *Western Chalu-*

*kyas* as they are better known, were noted for their patronage of Jainism. Three great Jaina Acharyas, Gunachandra, Vasuchandra and Vadiraja came under the patronising hand of Jayasimha I. Pulakesi I (550 A.D.) and his son Kirtivarman I (566-97 A.D.) gave grants to temples of Jinendra. Kirtivarman's son Pulakesi II (609-642 AD. )was the great patron of the renowned Jaina poet Ravikirti who composed the Aihole record wherein Ravikirti is compared to Kalidasa and Bharavi for poetic skill. The Aihole record also tells us that a stone *temple of Jinendra was built by* Ravikirti, "who had acquired the greatest favour of Satyasraya (Pulakesi) whose commands were restrained by the three oceans." Pujyapada's pupil, Niravadya Pandita (Udayadeva) was a Raja-guru or spiritual adviser of Jayasimha II and of Vinayaditya (680-697 A.D.). Vijayaditya (696-733 A.D.) son of Vinayaditya gave Niravadya Pandita a village for the upkeep of a temple of the Jina. And his son, Vikramaditya II (733-747 A.D.) made extensive repairs to a temple of Jina and gave a grant in connection with it to another Jaina ascetic, Vijaya Pandita. But the real *Golden Age of Jainism* was under the Gangas and it was already remarked that it was Chamunda Raja, the General of Marsihma III, who gave us the immortal statue of Bahubali at Sravana Belgola. The Gangas in short were staunch Jainas.

The Rashtrakutas were great patrons of Jainism. Govinda III (798-815 A.D.) was a

patron of a great Jaina teacher called Arikirti. His son Amoghavarsha I (814-878 A.D.) sat at the feet of a great Jaina Acharya called Jinasena, who was the preceptor of Gunabhadra and wrote the Jaina Harivamsa, the first recension of which was completed in 783-4 A.D. in the time of Govinda III, and a portion of the Adi-purana, which was part of the Jaina Maha Purana while Gunabhadra completed Adi Purana by writing the second part of the Mahapurana in 897 A.D., in the reign of Amoghavarsha's successor, Krishna II (880-911-12 A.D.). Among Jaina works that were written at the Rashtrakuta capital, mostly under the patronage of Amoghavarsha I, mention may be made, besides *Harivamsa*, *Adi-purana* and *Uttara-purana* of *Akalanka Charita*, *Jayadhavalatika*, a work on Digambara philosophy by Virasenacharya, a mathematical work called *Sarasamgraha* or *Ganitasarasamgraha* by Viracharya, and a treatise on moral subjects entitled *Prasnottararatnamalika*, the authorship of which is attributed to Amoghavarsha himself. In short it is said of Amoghavarsha I that he was the greatest patron of Digambara Jainism and that he adopted the Jaina faith. In the reign of Krishna II his subjects and tributary chiefs either built or made grants to Jaina temples already built, doubtless under his patronage, and the Jaina *purana* (*Maha-purana*) was consecrated in Saka 820 by Lokasena, the pupil of Gunabhadra.

Though the Chalukyas of Kalyani did not take favourably to Jainism, we have the noble

example of Somesvara I (1042-1068 A.D.) who according to an inscription of Sravana Belgola is described as conferring the title of *Sabda-chaturmukha* on a great Jaina teacher, Swami. This Somesavara is called in the inscription Ahavamalla.

The Chola Kings of the Tamil country have often been supposed to have opposed Jainism. This is not true as many of the Chola inscriptions such as at Jina-Kanchi will go to show. The learning of the Jaina Acharyas was appreciated and great Acharyas like Chandrakirti and Anavtviryavaman, were patronised. The Jaina temples at Jina-Kanchi received lavish endowments and grants at the hands of the Chola Kings.

Tribhuvanamalla Bijjala (1156-67 A.D.) the founder of the Kalachuri Dynasty, had the figure of a Tirthankara in all his grants and was a Jaina himself. Later on he came under the evil influence of his minister Basava, the founder of the Lingayata sect. When Basava found that Bijjala did not agree with him to persecute Jainas, he had the king murdered stealthily.

The Hoysalas of Mysore were great Jainas. Vinayaditya II (1047-1100 A.D.) the first historical person of this dynasty, owed his rise to power to a Jaina ascetic named Santideva. Santaladevi, the wife of Vishnuvardhana *alias* Bitti (1111-1141 A.D.) was a lay disciple of a Jaina teacher, Prabhachandra, while Vishnuvardhana's minister Gangaraja and Hulla, a minister of Narasimha I (1143-73 A.D.) are specifically

cited as " two out of three very special promoters of the Jaina faith ". Thus there seems to be no doubt that the early Hoysalas were Jainas and that the later Hoysalas from Bitti ownards were converted to Vaishnavism mainly because of Ramanuja's personality. Bitti, who was perhaps the greatest ruler of the dynasty, was " a fervent militant Jaina down to the time when he was converted to Vaishnavism by Ramanuja ", an event which came to happen by a miracle as Vaishnava literature has it. Much reliance cannot be placed on the traditional account that the new convert persecuted the Jainas, being directed to do so by Ramanuja, for we learn that his wife Santaladevi remained a Jaina and continued to make grants to the Jainas with the king's consent, and that Gangaraja, his minister, whose services for Jainism are well known, continued to enjoy the king's favour. Moreover he himself is said to have endowed and repaired Jaina temples and to have afforded protection to Jaina images and priests. It is claimed for Vishnuvardhana—the name adopted by him after his conversion—that his reign was one of great toleration that continued even during the reigns of his successors. His successors, though themselves Vaishnavites, are said to have built Jaina temples ( *bastis* ) and to have protected Jaina Acharyas. Such are for instance Narasimha I (1143-73 A.D.), Vira-Ballala II (1173-1220 A.D.) and Narasimha III (1254-91 A.D.).

The Vijayanagara kings were always noted

for their highly tolerant attitude towards religions and were therefore patrons of Jainism too. Bukka I (1357-1377-8 A.D.), is spoken off for the Jaina-Vaishnava compact that he was able to effect during his reign. This by itself speaks for the patronage that Jainism received at the hands of the early kings of Vijayanagara. Bhimadevi, the queen of Deva Raya I, is said to have been a disciple of a Jaina teacher Abhinava-Charukirti-Panditacharya and to have installed an image of Santinatha at Sravana Belgola.

Irugappa, the general of Bukka II (1385-1406 A.D.) is referred to in an inscription at Hampi as having built a temple for the 17th Tirthankara Kunthunatha in 1385 A.D., and a Music-Hall in the Jaina temple at Jina-Kanchipuram in 1387-88 A.D. Inscriptions in the latter temple of the Vijayanagara King Krishnadeva Raya ( 1510-29 A.D. ) refer to the king's tolerant spirit and endowments to Jaina temples. Almost all the rulers down to Rama Raya made grants to Jaina temples and were tolerant enough.

Such has also been the attitude of the feudatory and minor rulers under the Vijayanagara kings and of the ruling house of Mysore towards Jainism, an attitude which luckily continued down to the present day. It is said that some of the minor powers like the rulers of Gersoppa and the Bhairavas of Karkal "professed the Jaina faith and left monuments of importance in the history of Jaina art".

What is the message of Jainism or for the matter of that what do the colossal statue of Bahubali at Sravana Belgola and elsewhere and of the figures of the 24 Tirthankaras reveal? Jainism, so called because its founder was a Jina or 'Victor', attempts to raise man to godhood and to inspire him to reach it by *steady faith, right perception, perfect knowledge* and above all by a *spotless life*. Jainism believes in godhood and speaks of innumerable gods. The story of the religion founded by Lord Mahavira is a story of 25 centuries, spreading over the whole of India, with its centres of activity still maintained in Gujrat, Mathura, Rajasthan, Bihar, Bengal, Orissa, Deccan, , Mysore and South India. While saints and scholars ennobled the religion, the Jaina merchants vied with each other in erecting myriad temples, some of which are the glories of the religious architecture of India.

Vardhamana or Mahavira and the earlier Tirthankaras spread, like Lord Buddha, in India a gospel of *Mōksha* or liberation free from ritual and based on *love* and reason. The advent of these teachers synchronised with a mighty political revolution that shook entire India, that replaced *clans* by *states*, and prepared the way for an Empire transcending States. Mahavira, founded an ascetic order or brotherhood, governed by a system of rules and standing on the sheet-rock of an edifying doctrine of absolute sanctity of life, called *Ahimsa*. His *Ahimsa* doctrine—*Ahimsa paramo dharamah*—

reverberated in the entire Universe and spread like wild fire through an age of 25 centuries till it fascinated Mahatma Gandhi, the Father of Modern India. It is no exaggeration to say that on this famous doctrine of *Ahimsa* or Non-violence, the Mahatma built a *New India*, the *Young India* of to-day. I am sure this book on Sravan Belgola by Shri Raj Krishen Jain will interest all visitors to the celebrated monument, as it contains all the details necessary for correct understanding of the spirit of this colossal statue.

NEW DELHI. **T. N. RAMACHANDRAN**

*15th January, 1953.* *Deputy Director-General of Archaeology in India*

# भूमिका

गोम्मटेश्वर के महामस्तकाभिषेक के अवसर पर श्री राजकृष्ण जैन ने श्रवणबेल्गोल पर जो प्रस्तुत पुस्तक लिखी है और उसकी भूमिका लिखने के लिए मुझे प्रेरित किया है, मुझे हर्ष है कि मैं भी इस भूमिका को लिखकर उस उत्सव में योग दे रहा हूं। मैसूर में श्रवणबेल्गोल नगर में विंध्यगिरि पर्वत पर जो गोम्मटेश्वर की विशाल मूर्ति है वह प्रथम तीर्थंकर ऋषभदेव की महारानी सुनन्दा के पुत्र बाहुबली की है। दक्षिण भारत में जैनधर्म का स्वर्णयुग साधारणतया और कर्नाटक में विशेषतया गंगवंश के शासकों के समय में था, जिन्होंने जैन धर्म को राष्ट्र-धर्म के रूप में अंगीकार किया था। महान् जैनाचार्य सिंहनन्दी गंगराष्ट्र की नीव डालने के ही निमित्त न थे, बल्कि गंगराष्ट्र के प्रथम नरेश कोंगुणिवर्मन के परामर्शदाता भी थे। माधव (द्वितीय) ने दिगम्बर जैनों को दानपत्र दिये। इनका राज्यकाल ईसा के ५४०-५६५ रहा है। दुर्विनीत को वन्दनीय पूज्यपादाचार्य के चरणों में बैठने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। इनका राज्यकाल ई. ६०५ से ६५० रहा है। ई. ६५० में दुर्विनीत के पुत्र मुशकारा ने जैनधर्म को राष्ट्रधर्म घोषित किया। बाद के गंग-शासक जैनधर्म के कट्टर संरक्षक रहे हैं। गंगनरेश मारसिंह (तृतीय) के समय में उनके सेनापति चामुण्डराय ने श्रवणबेल्गोल में गोम्मटेश्वर की विशाल मूर्ति का निर्माण कराया। मारसिंह का राज्यकाल ईसा की ९६१-९७४ रहा है। जैनधर्म में जो अपूर्व त्याग कहा जाता है, मारसिंह ने उस सल्लेखना द्वारा देहोत्सर्ग करके अपने जीवन को अमर किया। राजमल्ल (प्रथम) ने मद्रास राज्यान्तर्गत उत्तरी आरकोट जिले में जैन गुफाएं बनवाईं। इनका राज्यकाल ई. ८१७-८२८ रहा है। इनका पुत्र नीतिमार्ग एक अच्छा जैन था।

बाहुबली के त्याग और गहन तपश्चर्या की कथा को गुणग्राही जैनों

ने बड़ा महत्व दिया है और एक महान् प्रस्तर खंड की विशाल मूर्ति बना कर उनके सिद्धांतों का प्रचार किया है, जो इस बात का द्योतक है कि बाहुबली की उक्त मूर्ति त्याग, भक्ति, अहिंसा और परम आनन्द की प्रतीक है। उस मूर्ति की पृष्ठभूमि विस्तीर्णता, पूर्णता और अव्यक्त आनन्द की जनक है और मूर्ति की अग्रभूमि काल, अन्तर, भक्ति और नित्यता की उद्बोधक है। यद्यपि दक्षिण भारत में कारकल और बेणूर में भी बाहुबली की विशाल मूर्तियां एक ही पाषाण में उत्कीर्ण की हुई हैं तथापि श्रवणबेल्गोल की यह मूर्ति सबसे अधिक आकर्षक होने के कारण सर्वश्रेष्ठ है।

बाहुबली की मूर्ति का इतिवृत्त हमें दक्षिण भारत के जैनधर्म के रोचक इतिहास की ओर ले जाता है। श्रवणबेल्गोल में उत्कीर्ण शिलालेखों के आधार पर इस बात का पता लगता है कि मौर्य सम्राट् चन्द्रगुप्त के समय में अंतिम श्रुतकेवली भद्रबाहु १२००० जैन श्रमणों का संघ लेकर उत्तरापथ से दक्षिणापथ को गये थे। उनके साथ चन्द्रगुप्त भी थे। प्रोफेसर जेकोबी का अनुमान है कि यह देशाटन ईसा से २९७ वर्ष से कुछ पूर्व हुआ था। भद्रबाहु ने अपने निर्दिष्ट स्थान पर पहुंचने से पूर्व ही मार्ग में चन्द्रगिरि पर्वत पर समाधिमरण-पूर्वक देह का विसर्जन किया। इस देशाटन की महत्ता इस बात की सूचक है कि दक्षिण भारत में जैन धर्म का प्रारम्भ इसी समय से हुआ है। इसी देशाटन के समय से जैन श्रमण-संघ दिगम्बर और श्वेताम्बर दो भागों में विभक्त हुआ है। भद्रबाहु के संघ गमन को देखकर कालिकाचार्य और विशाखाचार्य के संघ ने भी उन्हींका अनुसरण किया। विशाखाचार्य दिगम्बर सम्प्रदाय के महान् आचार्य थे जो दक्षिण भारत के चोल और पांड्य देश में गये। महान् आचार्य कुन्दकुन्द के समय में तामिल देश में जैनधर्म की ख्याति में और भी वृद्धि हुई। कुन्दकुन्दाचार्य द्राविड़ थे और स्पष्टतया दक्षिण भारत के जैनाचार्यों में प्रथम थे। कांचीपुर और मदुरा के राज-दरबार तामिल देश में जैनधर्म के प्रचार में विशेष सहायक थे। जब चीनी यात्री युवान चुवांग ईसा की ७वीं शताब्दी में इन दोनों नगरों में गया तो उसने कांची में अधिकतर दिगम्बर जैन मंदिर पाये और मदुरा में दिगम्बर

जैन धर्मावलम्बी।

इतिहासज्ञ इस बात को स्वीकार करते हैं कि ईसा से १२वीं शताब्दी तक दक्षिण भारत में जैनधर्म सबसे अधिक शक्तिशाली, आकर्षक और स्वीकार्य धर्म था। उसी समय वैष्णव आचार्य रामानुज ने विष्णुवर्द्धन को जैनधर्म का परित्याग कराकर वैष्णव बनाया था।

कांचीपुर के एक पल्लवनरेश महेन्द्रवर्मन (प्रथम) राज्यकाल ६०० से ६३० ई., पांड्य, पश्चिमी चालुक्य, गंग, राष्ट्रकूट, कलचूरी और होयसल वंश के बहुत से राजा जैन थे। महेन्द्रवर्मन के सम्बन्ध में यह कहा जाता है कि वह पहले जैन थे, किन्तु धरमसेन मुनि जब जैनधर्म को त्याग कर शैव हो गए तो उनके साथ महेन्द्रवर्मन भी शैव हो गया। शैव होने पर धरमसेन ने अपना नाम अप्पड़ रखा।

आठवीं शताब्दी का एक पांड्य नरेश नेदुमारन अपरनाम कुणपांड्या जैनधर्मावलम्बी था और तामिल भाषा के शैव ग्रंथों के अनुसार शैवाचार्य सम्बन्ध ने उससे जैनधर्म छुड़वाया।

कर्नाटक में बनवासी के कादम्ब शासकों में कुकुस्थवर्मन (४३० से ४५० ई.) मृगेशवर्मन (४७५ से ४९० ई.), रविवर्मन (४९७ से ५३७) और हरीवर्मन (५३७ से ५४७) यद्यपि हिंदू थे तथापि उनकी बहुत-सी प्रजा के जैन होने के कारण वे भी यथाक्रम जैनधर्म के अनुकूल थे। कुकुस्थवर्मन ने अपने एक लेख के अन्त में प्रथम तीर्थंकर ऋषभदेव को नमस्कार किया है। उसके पोते मृगेशवर्मन ने वैजयन्ति में अर्हंतों के अर्थ बहुत-सी भूमि प्रदान की। अन्य और समय में कालवंग ग्राम को तीन भागों में विभक्त किया। पहला भाग उसने जिनेन्द्र भगवान को अर्पण किया, दूसरा भाग श्वेतपथवालों और तीसरा भाग निर्ग्रन्थों को। पालासिका (हालसी) में रविवर्मन ने एक ग्राम इसलिए दान में दिया कि उसकी आमदनी से हर वर्ष जिनेन्द्र भगवान् का उत्सव मनाया जाय। हरिवर्मन ने भी जैनियों को बहुत दानपत्र दिये।

पश्चिमी चालुक्य वंश के शासक जैनधर्म की संरक्षकता के लिए

प्रख्यात थे। महाराज जयसिंह (प्रथम) ने दिगम्बर जैनाचार्य गुणचन्द्र, वासुचन्द्र और वादिराज को अपनाया। पुलकेशी (प्रथम) ५५० ई. और उसके पुत्र कीर्तिवर्मन (प्रथम) राज्यकाल ५६६ से ९७ ई. ने जैन मंदिरों को कई दानपत्र दिये। कीर्तिवर्मन का पुत्र पुलकेशी (द्वितीय) (राज्यकाल ६०९ से ६४२ ई.) प्रख्यात जैन कवि रविकीर्ति का उपासक था, जिन्होंने ऐहोल नामक ग्रंथ रचा। इसमें रविकीर्ति को कविताचातुरी के लिए कालिदास और भैरवि से उपमा दी। ऐहोल ग्रंथ के कथनानुसार रविकीर्ति ने जिनेंद्र भगवान् का एक पाषाण का मंदिर भी बनवाया। रविकीर्ति को सत्याश्रय (पुलकेशी) का बहुत संरक्षण था और सत्याश्रय के राज्य की सीमा तीन समुद्रों तक थी। पूज्यपाद के शिष्य निरवद्य पंडित (उदयदेव) जयसिंह (द्वितीय) के राज्य-गुरु थे और विनयादित्य (६८० से ६९७ ई.) और उनके पुत्र विजयादित्य (६९६ से ७३३ ई.) ने निरवद्य पंडित को जैन-मंदिर की रक्षा के लिए एक ग्राम दिया। उसके पुत्र विक्रमादित्य (द्वितीय) ने (राज्यकाल ७३३ से ७४७ ई.) एक जैन मंदिर की भली प्रकार मरम्मत कराई और एक दूसरे जैन साधु विजय पंडित को इस मंदिर की रक्षा के लिए कुछ दान दिया। किंतु वास्तव में जैनधर्म का स्वर्णयुग गंग-राष्ट्र के शासकों के समय में था और यह पहले ही बताया जा चुका है कि श्रवणबेलगोल में मारसिंह (तृतीय) के सेनापति चामुण्डराय ने बाहुबली की अविनश्वर मूर्ति बनवाई। संक्षेप में यह कहा जा सकता है कि गंगराष्ट्र के शासक कट्टर जैन थे।

राष्ट्रकूट वंश के शासक भी जैनधर्म के महान संरक्षक रहे हैं। गोविंद (तृतीय) (राज्यकाल ७९८ से ८१५ ई.) महान् जैनाचार्य अरिकीर्ति का संरक्षक था। उसके पुत्र अमोघवर्ष (प्रथम) राज्यकाल ८१४ से ८७८ ई. को जिनसेनाचार्य के चरणों में बैठने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। आचार्य जिनसेन गुणभद्र के गुरु थे। इन्होंने सन् ७८३-८४ में गोविंद (तृतीय) के समय में आदिपुराण के प्रथम भाग की रचना की और उसका उत्तरार्द्ध गुणभद्राचार्य ने सन् ८९७ में अमोघवर्ष के उत्तराधिकारी कृष्ण (द्वितीय) के राज्यकाल ८८० से ९१२ में पूर्ण किया। अमोघवर्ष प्रथम के समय में

राष्ट्रकूट की राजधानी में 'हरिवंश पुराण' 'आदिपुराण' और उत्तर पुराण, अकलंक चरित, जयधवला टीका आदि ग्रंथों की रचना हुई है। जयधवला-टीका दिगम्बर जैन सिद्धांत का एक महान् ग्रन्थ है। यहीं पर वीराचार्य ने गणित-शास्त्र का 'सार-संग्रह' नाम का एक ग्रन्थ रचा। अमोघवर्ष ने स्वयं नीतिशास्त्र पर एक 'प्रश्नोत्तर रत्नमालिका' बनाई। संक्षेप में अमोघवर्ष (प्रथम) के समय में यह कहा जाता है कि उसने दिगम्बर जैनधर्म स्वीकार किया था और वह अपने समय में दिगम्बर जैनधर्म का सर्वश्रेष्ठ संरक्षक था। कृष्ण (द्वितीय) के राज्यकाल में उसकी प्रजा और सरदारों ने या तो स्वयं मंदिर बनवाये, या बने हुए मंदिरों को दान दिया। शक संवत् ८२० में गुणभद्राचार्य के शिष्य लोकसेन ने महापुराण की पूजा की।

यद्यपि कल्याणी के चालुक्य जैन नहीं थे, तथापि हमारे पास सोमेश्वर (प्रथम) १०४२ से १०६८ ई. का उत्तम उदाहरण है, जिन्होंने श्रवण-बेल्गोल के शिलालेखानुसार एक जैनाचार्य को 'शब्दचतुर्मुख' की उपाधि से विभूषित किया था। इस शिलालेख में सोमेश्वर को 'आहवमल्ल' कहा है।

तामिल देश के चोल राजाओं के सम्बन्ध में यह धारणा निराधार है कि उन्होंने जैन धर्म का विरोध किया। जिनकांची के शिलालेखों से यह बात भली प्रकार विदित होती है कि उन्होंने आचार्य चन्द्रकीर्ति और अनवत्य-वीर्यवर्मन की रचनाओं की प्रशंसा की। चोल राजाओं द्वारा जिनकांची के मंदिरों को पर्याप्त सहायता मिलती रही है।

कलचूरि वंश के संस्थापक त्रिभुवनमल्ल विज्जल राज्यकाल ११५६ से ११६७ ई. के तमाम दान-पत्रों में एक जैन तीर्थंकर का चित्र अंकित था। वह स्वयं जैन था। अनंतर वह अपने मंत्री वासव के दुष्प्रयत्न से मारा गया; क्योंकि उसने वासव के कहने से जैनियों को सन्ताप देने से इन्कार कर दिया था। वासव लिंगायत सम्प्रदाय का संस्थापक था।

मैसूर के होय्यल शासक जैन रहे हैं। विनयादित्य (द्वितीय) राज्यकाल १०४७ से ११०० ई. तक इस वंश का ऐतिहासिक व्यक्ति रहा है। जैनाचार्य शान्तिदेव ने उसकी बहुत सहायता की थी। विष्णुवर्द्धन की

रानी शान्तलादेवी जैनाचार्य प्रभाचन्द्र की शिष्या थी और विष्णुवर्द्धन के मंत्री गंगराज और हुल्ला ने जैनधर्म का बहुत प्रचार किया। अतः इसमें कोई सन्देह नहीं है कि पहले के होय्यसल नरेश जैन थे। विष्णुवर्द्धन अपरनाम 'विट्टी' रामानुजाचार्य के प्रभाव में आकर वैष्णव हो गये। विट्टी वैष्णव होने से पहले कट्टर जैन था और वैष्णव शास्त्रों में उसका वैष्णव हो जाना एक आश्चर्यजनक घटना कही जाती है। इस कहावत पर विश्वास नहीं किया जाता कि उसने रामानुज की आज्ञा से जैनों को सन्ताप दिया; क्योंकि उसकी रानी शान्तलादेवी जैन रही और विष्णुवर्द्धन की अनुमति से जैन मंदिरों को दान देती रही। विष्णुवर्द्धन के मंत्री गंगराज की सेवाएं जैनधर्म के लिए प्रख्यात हैं। विष्णुवर्द्धन ने वैष्णव हो जाने के पश्चात् स्वयं जैन मंदिरों को दान दिया, उनकी मरम्मत कराई और उनकी मूर्तियों और पुजारियों की रक्षा की। विष्णुवर्द्धन के सम्बन्ध में यह कहा जा सकता है कि उस समय प्रजा को धर्म-सेवन की स्वतंत्रता थी। विष्णुवर्द्धन के उत्तराधिकारी यद्यपि वैष्णव थे तो भी उन्होंने जैन मंदिर बनाये और जैनाचार्यों की रक्षा की। उदाहरण के तौर पर नरसिंह (प्रथम) राज्यकाल ११४३ से ११७३, वीरवल्लभ (द्वितीय) राज्यकाल ११७३ से १२२० और नरसिंह (तृतीय) राज्यकाल १२५४ से १२९१।

विजयनगर के राजाओं की जैनधर्म के प्रति भारी सहिष्णुता रही है। अतः वे भी जैन धर्म के संरक्षक थे। बुक्का (प्रथम) राज्यकाल १३५७ से १३७८ ने अपने समय में जैनों और वैष्णवों का समझौता कराया। इससे यह सिद्ध है कि विजयनगर के राजाओं की जैनधर्म पर अनुकंपा रही है। देवराय प्रथम की रानी विम्मादेवी जैनाचार्य अभिनवचारुकीर्ति पंडिताचार्य की शिष्या रही है और उसीने श्रवणबेलगोल में शांतिनाथ की मूर्ति स्थापित कराई।

बुक्का (द्वितीय) राज्यकाल १३८५ से १४०६ के सेनापति इरुगुप्पा ने एक सांची के शिलालेखानुसार सन् १३८५ ईस्वी में जिनकांची में १७ वें तीर्थंकर भगवान् कुन्थनाथ का मंदिर और संगीतालय बनवाया। इसी मंदिर

के दूसरे शिलालेख के अनुसार विजयनगर के नरेश कृष्णदेवराय सन् १५१० से १५२९ की जैनधर्म के प्रति सहिष्णुता रही और उसने जैन मंदिरों को दान दिया। विजयनगर के रामराय तक सभी शासकों ने जैन मंदिरों को दान दिये और उनकी जैनधर्म के प्रति आस्था रही।

विजयनगर के शासकों का और उनके अधीन सरदारों का, और मैसूर राज्य का आजतक जैनधर्म के प्रति यही दृष्टिकोण रहा है। कारकल के शासक गरसोप्पा और भैरव भी जैनधर्मानुयायी थे और उन्होंने भी जैन-कला को प्रदर्शित करनेवाले अनेक कार्य किये।

अब प्रश्न यह है कि जैनधर्म की देशना क्या है? अथवा श्रवण-बेल्गोल और अन्य स्थानों की बाहुबली की विशाल मूर्तियों एवं अन्य चौबीस तीर्थंकरों की प्रतिमाएँ संसार को क्या सन्देश देती हैं?

जिन शब्द का अर्थ विकारों को जीतना है। जैनधर्म के प्रवर्त्तकों ने मनुष्य को सम्यक् श्रद्धा, सम्यक् बोध, सम्यक् ज्ञान और निर्दोष चारित्र के द्वारा परमात्मा बनने का आदर्श उपस्थित किया है। जैनधर्म का ईश्वर में पूर्ण विश्वास है और जैनधर्म के अनुष्ठान द्वारा अनेक जीव परमात्मा बने हैं। जैनधर्म के अंतिम तीर्थंकर भगवान् महावीर के धर्म का २५०० वर्षों का एक लम्बा इतिहास है। यह धर्म भारत में एक कोने से दूसरे कोने तक रहा है। आज भी गुजरात, मथुरा, राजस्थान, बिहार, बंगाल, उड़ीसा, दक्षिण मैसूर और दक्षिण भारत इसके प्रचार के केन्द्र हैं। इस धर्म के साधु और विद्वानों ने इस धर्म को समुज्ज्वल किया और जैन व्यापारियों ने भारत में सर्वत्र सहस्रों मंदिर बनवाये, जो आज भारत की धार्मिक पुरातत्व कला की अनुपम शोभा हैं।

भगवान महावीर और उनसे पूर्व के तीर्थंकरों ने बुद्ध की तरह भारत में बताया कि मोक्ष का मार्ग कोरे क्रियाकाण्ड में नहीं है, बल्कि वह प्रेम और विवेक पर निर्धारित है। महावीर और बुद्ध का अवतार एक ऐसे समय में हुआ है जब भारत में भारी राजनैतिक उथल-पुथल हो रही थी। महावीर ने एक ऐसी साधु-संस्था का निर्माण किया, जिसकी भित्ति पूर्ण अहिंसा

पर निर्धारित थी। उनका 'अहिंसा परमो धर्मः' का सिद्धांत सारे संसार में २५०० वर्षों तक अग्नि की तरह व्याप्त हो गया। अन्त में इसने नवभारत के पिता महात्मा गांधी को अपनी ओर आकर्षित किया। यह कहना अतिशयोक्तिपूर्ण नहीं है कि अहिंसा के सिद्धांत पर ही महात्मा गांधी ने नवीन भारत का निर्माण किया।

मुझे पूर्ण विश्वास है कि श्रवणबेल्गोल पर श्रीराजकृष्ण जैन की यह पुस्तक इस महान् तीर्थ की यात्रा करनेवाले सभी यात्रियों के लिए बड़ी रोचक और लाभप्रद सिद्ध होगी। इस पुस्तक में उन्होंने उन सब आवश्यक विवरणों को विस्तारपूर्वक दिया है, जो इस विराट मूर्ति में निहित भावना को वास्तविक रूप में समझने के लिए आवश्यक हैं।

नई दिल्ली —टी. एन. रामचन्द्रन्, एम. ए.
१५ जनवरी १९५३ डिप्टी डाइरेक्टर-जनरल, पुरातत्त्व-विभाग

# विषय-सूची



श्री गोम्मटेश्वर की ५७ फुट ऊंची विशाल प्रतिमा

# श्रवणबेल्गोल
## और
# दक्षिण के अन्य जैनतीर्थ

: १ :

## श्रवणबेल्गोल का महत्व

श्रवणबेल्गोल मैसूर राज्य के हासन जिले में अत्यन्त प्राचीन और रमणीक सुप्रसिद्ध धार्मिक स्थान है। यहां के शिलालेख, भव्य तथा पवित्र मन्दिर, प्राचीन गुफाएं और विशाल मूर्तियां ये सब न केवल जैन पुरातत्व की दृष्टि से अपना महत्व रखते हैं अपितु भारत की सभ्यता, संस्कृति तथा इतिहास का भी इससे घनिष्ट सम्बन्ध है। यहीं पर अंतिम श्रुतकेवली श्री भद्रबाहु ने समाधिमरणपूर्वक देहोत्सर्ग किया, यहीं उनके शिष्य मौर्य सम्राट् चन्द्रगुप्त ने उनकी पाद-पूजा करते हुए अपना अन्तिम जीवन बिताया और यहीं पर समरधुरन्धर, वीरमार्तंड, गङ्गराज्य के सेनापति चामुण्डराय ने ५७ फुट ऊंची विश्वविख्यात भगवान बाहुबली की मूर्ति का निर्माण कराया।

श्रवणबेल्गोल विंध्यगिरि और चन्द्रगिरि दो पर्वतों की तलहटी में एक सुन्दर और स्वच्छ सरोवर पर स्थित है। यहां

की भूमि अनेक मुनि-महात्माओं की तपस्या से पवित्र, अनेक धर्मनिष्ठ यात्रियों की भक्ति से पूजित और अनेक नरेशों तथा सम्राटों के दान से अलंकृत और इतिहास में प्रसिद्ध हुई है। यद्यपि दक्षिण भारत में मैसूर राज्य प्राकृतिक सौन्दर्य में अपना विशेष स्थान रखता है, तो भी प्रकृति देवी ने जिस प्रकार श्रवणबेल्गोल की भूमि को आलिंगन किया है, वैसा सौन्दर्य अन्यत्र देखने को नहीं आता। इसे जैनबद्री तथा दक्षिण काशी भी कहते हैं और गोम्मटेश्वर की विशाल मूर्ति के कारण इसे गोम्मटपुर भी कहा जाता है।

श्रवणबेल्गोल आरसीकेरी स्टेशन से ४२ मील, हासन से ३१ मील, चिनार्यपट्टन से ८ मील, बेंगलोर से १०० मील तथा मैसूर से ६२ मील है। यहां से एक सड़क जैनियों के पवित्र तीर्थ मूलबद्री, हलेबिड, वेणूर और कारकल को गई है। १२°–५१′ उत्तर अक्षांश और ७६°–२९′ पूर्व रेखांश पर स्थित होने के कारण यहां की ऋतु सदैव ही जैन श्रमणों (मुनियों) के ज्ञान-ध्यान के लिए अनुकूल रही है। यहां की धार्मिकता इस स्थान के नाम में ही गर्भित है। श्रमण नाम जैन मुनि का है, कन्नडी भाषा में 'बेल' का अर्थ श्वेत और 'गोल' का अर्थ सरोवर है। इसलिए श्रवणबेल्गोल को जैन साधुओं का धवल सरोवर भी कहा जाता है।

श्रवणबेल्गोल में लगभग ५०० शिलालेख जैन धर्म तथा उसके अनुयायिओं का गौरव प्रकट करते हैं। इनका अनुसन्धान सर्वप्रथम मैसूर पुरातत्व विभाग के डाइरेक्टर श्री राइस महोदय ने सन् १८८९ में किया था। इनके प्रकाशन

ने इन लेखों के साहित्य सौन्दर्य व ऐतिहासिक महत्व की ओर विद्वत्समाज का ध्यान आकर्षित किया। उक्त संग्रह का दूसरा संस्करण सन् १९२२ में प्राक्तनविमर्ष-विचक्षण रावबहादुर श्री आर० नरसिंहाचारजी ने निकाला। इन्होंने श्रवण-बेल्गोल के सब लेखों की सूक्ष्म रूप से जांच की। ५०० लेखों का संग्रह किया तथा अपनी अंग्रेजी की पुस्तक 'श्रवण-बेल्गोल' में सब लेख कन्नड़ी भाषा में छपवाये। उनकी रोमन लिपि की तथा अंग्रेजी में अनुवाद किया। ये लेख प्रायः समस्त प्राचीन दिगम्बर जैनाचार्यों के कृत्यों के प्राचीन ऐतिहासिक प्रमाण हैं। इनसे पता चलता है कि यहां के जैनाचार्यों की परम्परा दिग्दिगन्तरों में प्रख्यात थी और जैनाचार्यों ने बड़े-बड़े राजा,महाराजाओं से सम्मान प्राप्त किया था। साथ ही इनसे यह भी मालूम होता है कि उन आचार्यों ने किन-किन राजाओं को जैनधर्म की दीक्षा दी, किस-किस राजा, महाराजा, रानी, राजकुमार, सेनापति, राजमंत्री तथा किस-किस वर्ग के मनुष्यों ने आकर धर्म आराधना की। ये शिलालेख इस बात के साक्षी हैं कि जैनियों का साम्राज्य देश के लिए कितना हितकर था और उनके सम्राट् किस प्रकार धर्म साम्राज्य स्थापित करने के लिए लालायित थे। इन शिलालेखों में भगवान महावीर से लेकर आचार्यों की वंशावली तथा कुन्द-कुन्दाचार्य, उमास्वाति, समन्तभद्र, शिवकोटि, पूज्यपाद, गोल्लाचार्य, त्रैकाल्ययोगी, गोपनन्दि, प्रभाचन्द्र, दामनन्दि, जिनचन्द्र, वासवचन्द्र, यशःकीर्ति, कल्याणकीर्ति, श्रुतकीर्ति, वादिराज, चतुर्मुखदेव आदि आचार्यों का परिचय मिलता है।

एक ओर श्री राइस साहब तथा श्री नरसिंहाचारजी जहां जैन समाज के धन्यवाद के पात्र हैं, दूसरी ओर हमें इस बात का खेद है कि जैन विद्वानों तथा धनाढ्यों की अपने पुरातत्त्व की ओर कोई दृष्टि नहीं है। यदि उक्त महानुभाव इतना परिश्रम न करते तो हमें इन शिलालेखों का पूर्ण विवरण न मिलता। श्री प्रोफेसर हीरालालजी तथा श्री पं० नाथूरामजी प्रेमी ने श्री राइस साहब तथा श्री नरसिंहाचारजी के संग्रहों को आधार मानकर 'जैनशिलालेख संग्रह' प्रथम भाग निर्माण किया, जिससे जैन समाज को बहुत लाभ हुआ।

: २ :

# ऐतिहासिक इतिवृत्त

श्रवणबेल्गोल का इतिहास ईसा से ३०० वर्ष पूर्व उस समय प्रारम्भ होता है जब त्रैकाल्यदर्शी, निमित्तज्ञानी, अंतिम श्रुतकेवली भद्रबाहु ने उज्जयिनी में १२ वर्ष के दुर्भिक्ष की आशंका से अपने १२००० शिष्यों सहित उत्तरापथ से दक्षिणापथ को प्रस्थान किया। उनका संघ क्रमशः एक बहुत समृद्धियुक्त जनपद में पहुंचा। चन्द्रगुप्त भी उनके साथ थे। यहां आकर उनको विदित हुआ कि उनकी आयु अब बहुत थोड़ी शेष है। उन्होंने विशाखाचार्य को संघ का नायक बना कर उन्हें चौल और पांड्यदेश भेज दिया। भद्रबाहु स्वयं सल्लेखना (समाधिमरण) धारण करने के लिए पास वाले चंद्रगिरि पर्वत पर चले गए, जिसको कटवप्र भी कहते हैं। नवदीक्षित चन्द्रगुप्त मुनि अपने गुरु की वैय्यावृत्ति के लिए वहीं रहे। चन्द्रगुप्त मुनि ने अन्त समय तक उनकी खूब सेवा की तथा उनके स्वर्गारोहण के पश्चात् १२ वर्ष तक उनके चरण-चिह्न की पूजा में अपना शेष जीवन व्यतीत कर उन्हीं के पथ का अनुसरण किया। इसी पहाड़ी पर प्राचीनतम मंदिर चन्द्रगुप्त बस्तिका है। यहीं पर भद्रबाहु गुफा में चन्द्रगुप्त के चरण-चिह्न हैं। इसी स्थान पर ७०० जैन श्रमणों ने समाधिमरण किया। इसलिए इसका नाम श्रवणबेल्गोल पड़ा।

इसी नगर की दूसरी पहाड़ी विन्ध्यगिरि पर गंग नरेश राचमल्ल के मंत्री तथा सेनापति वीरमार्तण्ड चामुण्डराय ने बाहुबली की ५७ फुट ऊंची विशाल मूर्ति उद्घाटित कराई।

श्रवणबेल्गोल का सबसे बड़ा महत्व वहां के ५०० के लगभग शिलालेखों में है। इनमें लगभग १०० लेख साधुओं और गृहस्थों के समाधिमरण, लगभग १०० लेख मंदिर-मूर्ति-वाचनालय-परकोटा-सीढ़ियों एवं जीर्णोद्धार आदि, १०० लेख मन्दिरों की पूजा आदि के खर्च तथा १६० लेख संघों तथा यात्रियों के बारे में और शेष ४० लेख के लगभग आचार्यों और योद्धाओं के सम्बन्ध में हैं। ये शिलालेख इतिहास, साहित्य और काव्य की दृष्टि से अत्यन्त महत्वपूर्ण हैं।

श्रवणबेल्गोल से जिन तीन महापुरुषों का सम्बन्ध है, उनका थोड़ा-सा जीवन वृत्तान्त यहाँ दे देना आवश्यक है। वे तीन महापुरुष—

(१) प्रथम तीर्थङ्कर ऋषभदेव की द्वितीय रानी सुनन्दा के पुत्र बाहुबली (२) सम्राट् चन्द्रगुप्त (३) बाहुबली की मूर्ति के निर्माता वीरमार्तण्ड चामुण्डराय हैं।

**भगवान बाहुबली**

भरतक्षेत्र में जब इस अवसर्पिणी का तृतीय कालचक्र समाप्त हो रहा था और भोगभूमि की रचना नष्ट होकर कर्म-भूमि की व्यवस्था प्रारम्भ हो रही थी तब उस संध्याकाल में अयोध्या में त्रैलोक्यबन्दनीय, महामहिमाशाली और अलौकिक विभूतिमय आदि तीर्थङ्कर भगवान ऋषभदेव ने जन्म लिया। उस समय मंगलनाद से दिशाएं गूंज उठीं और देवों तथा

मनुष्यों के हृदय आनन्द से प्रफुल्लित हो गए ।

ऋषभदेव ने बालक्रीड़ा करते हुए अपनी माता और पिता के हृदयों को प्रमुदित किया। उनकी बुद्धि स्वाभाविक प्रतिभा से परिपूर्ण थी । उनमें चमत्कृत ज्ञानशक्ति और अद्भुत श्रुत-विज्ञता थी । उन्होंने किसी विद्यालय में विद्या पढ़े बिना ही विशिष्ट श्रुतज्ञान प्राप्त किया। भगवान के शरीर में क्रमशः यौवन ने प्रवेश किया। उनके वज्रमय शरीर में अतुलित बल था; किन्तु यह सब होते हुए भी उनके हृदय में विषय-वासना किंचित् भी जाग्रत नहीं थी, फिर भी उनके पिता नाभिराय ने प्रजा की सन्तति अविछिन्न रहने के लिए और धर्म की सन्तति बराबर चलती रहे इसलिए भगवान के समक्ष उनके विवाह का प्रस्ताव रखा, इस पर ऋषभदेव ने कर्मभूमि की स्थिति का विचार किया और यह सोचकर कि उनका अनुसरण करके प्रजाजन भी विवाह मार्ग में प्रवृत्त होंगे और उससे लोक में सुख-शांति की स्थापना होगी, अपनी अनुमति प्रदान कर दी। इनका विवाह महाराज कच्छ और महाकच्छ की अवर्णनीय रूप राशि से विभूषित दो बहिनों—यशस्वती और सुनन्दा—के साथ हुआ।

इस प्रकार भगवान ऋषभदेव गृहस्थ में रहते हुए सुख से अपना जीवन व्यतीत कर रहे थे। यथासमय महारानी यशस्वती (नंदा) के निन्यानवे पुत्र और एक कन्या उत्पन्न हुई। द्वितीय रानी सुनन्दा की कुक्षि से कुमार बाहुबली तथा ब्राह्मी नाम की कन्या ने जन्म लिया। भरत इन सब भाइयों में ज्येष्ठ थे।

बाहुबली २४ कामदेवों में प्रथम कामदेव थे। उनके केश भ्रमर के समान काले, वक्षःस्थल चौड़ा, विस्तृत ललाट और भुजाएं लम्बी थीं। उनकी दोनों जंघाएं केले के स्तम्भ के समान थीं।

एक दिन भगवान् ऋषभदेव राज्यसिंहासन पर बैठे हुए थे। उस समय इन्द्र अप्सराओं और देवों के साथ भगवान के राज्य दरबार में आया। भगवान राज्य और भोगों से किस प्रकार विरक्त होंगे यह विचार कर इन्द्र ने उस समय नृत्य करने के लिए एक ऐसे पात्र को नियुक्त किया जिसकी आयु अत्यन्त क्षीण हो गई थी। वह नीलांजना नाम की सुर-बाला नृत्य करती हुई आयु के क्षय होने से क्षणभर में विलय को प्राप्त हो गई। इस घटना ने भगवान के चित्त पर गहरा प्रभाव डाला। उन्होंने सोचा कि यह जगत विनश्वर है, लक्ष्मी बिजली के समान चंचल है। यौवन, शरीर, आरोग्य और ऐश्वर्य सभी चलाचल हैं। यह जीव रूप, यौवन और सौभाग्य के मद में उन्मत्त हुआ वृथा इनमें स्थिरबुद्धि रखता है। इस प्रकार भगवान ऋषभदेव काललब्धि को पाकर मुक्ति के मार्ग में समुद्यत हुए। उन्होंने अपने वस्त्राभूषणों को जीर्ण तृण के समान सारहीन समझ-कर उतार डाला, सुकोमल करों से केशों का लोंच किया और पूर्ण दिगम्बर मुद्रा धारण कर वे वन में जाकर चन्द्र-कान्तिमणि सदृश स्वच्छ शिला पर आसीन होकर ध्यानमग्न हो गये। भगवान ने बहुत समय पर्यन्त कठिन तपश्चरण करते हुए अन्त में शुक्लध्यान की तीक्ष्ण खड्ग से दिव्य

आत्मिक दीप्ति को प्रकाशित करते हुए प्रचण्ड घातिया कर्म शत्रुओं को निहत किया और त्रैलोक्य पदार्थों को हस्तामलक सदृश स्पष्ट प्रदर्शित करनेवाले अलौकिक केवलज्ञान को प्राप्त किया ।

इधर राजर्षि भरत को एक ही साथ तीन समाचार मिले। प्रथम भगवान को केवलोत्पत्ति, द्वितीय अन्तःपुर में पुत्र का जन्म और तृतीय आयुधशाला में चक्ररत्न की उत्पत्ति। भरत ने सोचा कि भगवान को केवलज्ञान होना धर्म का फल है पुत्र का उत्पन्न होना काम का फल है और देदीप्यमान चक्र का उत्पन्न होना अर्थ पुरुषार्थ का फल है, अथवा यह सभी धर्म पुरुषार्थ का पूर्ण फल है क्योंकि अर्थ धर्मरूपी वृक्ष का फल है और काम उसका रस है। अतः सब कार्यों में सबसे पहले भगवान की पूजा ही करनी चाहिए। यह सोचकर महाराज भरत अपने छोटे भाइयों, अन्तःपुर की स्त्रियों तथा नगर के लोगों के साथ भगवान के समवशरण में गए। वहाँ भगवान ने अतिशय और गम्भीर निरक्षरी दिव्यध्वनि द्वारा षड्द्रव्य, साततत्त्व, पंचास्तिकाय, छह लेश्याएं, चौदह गुणस्थान, चौदह मार्गणा, अनुयोग, जीव के भाव, चारों गतियां और दश धर्म आदि का निरूपण किया। भरत भगवान को बारम्बार प्रणाम करके अपने महल को पधारे। इसके पश्चात् भरतेश्वर ने विधिपूर्वक चक्ररत्न की पूजा की और पुत्रोत्पत्ति का उत्सव मनाया।

तदनंतर भरत ने दिग्विजय के लिए प्रयाण किया। चक्रवर्ती के पुण्यप्रताप से सब राजा भरत के आधीन हुए तथा

उन्होंने चक्रवर्ती को उत्तमोत्तम भेंटें प्रदान कीं। किन्तु जब भरत दिग्विजय के पश्चात् अयोध्या लौटे तो उनका चक्र नगर के गोपुर द्वार को उल्लंघन करके आगे न जा सका। इससे सेनापति आदि प्रमुख लोगों को यह जानकर विस्मय हुआ कि अभी देश में कोई ऐसी शक्ति विद्यमान है जो चक्रवर्ती की अधीनता स्वीकार करने को तत्पर नहीं है। उस समय चक्रवर्ती ने अपने पुरोहितों को बुलाकर चक्र के रुकने का कारण पूछा और मन में सोचा कि अभी कोई मेरे राज्य में ही असाध्य शत्रु है जो मेरा अभिनन्दन नहीं करता और न ही मेरी वृद्धि चाहता है। निमित्तज्ञानी पुरोहितों ने भरत से कहा कि यद्यपि आपने बाहर के लोगों को जीत लिया है तथापि आपके घर के लोग आपके अनुकूल नहीं हैं। ये आपके भाई अजेय हैं और इनमें भी अतिशय युवा, धीर, वीर और बलवान बाहुबली मुख्य हैं। आपकी माता के उदर से उत्पन्न आपके भाइयों ने निश्चय किया है कि वे भगवान आदिनाथ के अतिरिक्त किसी को प्रणाम नहीं करेंगे। आपको उनके पास दूत भेजकर संदेशा भेजना चाहिए कि आपका बड़ा भाई पिता के तुल्य है, चक्रवर्ती है और सब प्रकार से पूज्य है। अतः आपके बिना यह राज्य उनको संतोष का देनेवाला नहीं हो सकता। आपको उन्हें प्रणाम करना ही चाहिए। भरत के दूत भेजने पर उसके सहोदर भाइयों ने आपस में परामर्श किया और इसके फलस्वरूप कि अब क्या करना चाहिए, भगवान ऋषभदेव के समवशरण में पधारे। भगवान जो स्वयं राज्यलक्ष्मी को जीर्ण तृणवत् छोड़ चुके थे, कैसे उनको

घर में रहने का उपदेश देते। भगवान ने उन पुत्रों से कहा कि इस विनाशी राज्य से क्या हो सकता है? ये सब पदार्थ तृष्णा रूपी अग्नि को प्रज्वलित करनेवाले हैं। एक दिन भरत भी इस विनश्वर राज्य को छोड़ेगा, इसलिए इस अस्थिर राज्य के लिए तुम क्यों लड़ते हो? इस तरह भगवान के वचन सुनकर उन राजकुमारों को वैराग्य हो गया और उन्होंने भगवान से परम दैगम्बरी दीक्षा धारण कर ली।

अपने सहोदर भाइयों के दीक्षा-समाचार को सुनकर महाराज भरत को अब केवल यह चिन्ता रही कि बाहुबली को कैसे अपने अनुकूल किया जावे? बाहुबली नीति में चतुर, भारी पराक्रमी और बुद्धिमान राजकुमार है, अतः इसको साम, दाम, दण्ड और भेद से जीतना अशक्य है। यह विचारकर और मंत्रियों से परामर्श लेकर पोदनपुर को एक अत्यन्त चतुर दूत भेजा। दूत ने नतमस्तक होकर बाहुबली को प्रणाम किया और बाहुबली ने भी उसको योग्य आसन देकर चक्रवर्ती की कुशल क्षेम पूछी। चतुर दूत ने कहा कि इक्ष्वाकुवंश-शिरोमणि आपके बड़े भाई ने यह संदेशा भेजा है कि यह हमारा राज्य हमारे प्रिय भाई बाहुबली के बिना हमें शोभा नहीं देता और कहा कि आपको भी भरत का सत्कार करना चाहिए और प्रणाम करना चाहिए। बाहुबली इन मर्मछेदन करनेवाले वचनों को न सह सका। उसने कहा कि बड़े भाई नमस्कार करने योग्य हैं यह बात अन्य समय में कही जा सकती है, लेकिन जिसने मस्तक पर तलवार रख छोड़ी है उसको प्रणाम करना यह कहां की रीति है। आदिब्रह्मा

भगवान ऋषभदेव ने 'राजा' यह शब्द मेरे तथा भरत दोनों के लिए दिया था। वह अवश्य ही हमारे पिता की दी हुई पृथ्वी हमसे छीनना चाहता है अतः उसका प्रत्याख्यान (तिरस्कार) होना ही चाहिए। मुझे पराजित किये बिना भरत इस पृथ्वी का उपभोग नहीं कर सकता, अतः तू जाकर अपने स्वामी को युद्ध के लिए तैयार कर दे।

दूत ने सब समाचार महाराज भरत को सुना दिए। दोनों ओर से भयंकर युद्ध की तैयारी हुई। दोनों ओर के मन्त्रियों ने सोचा कि दोनों भाई तद्भव मोक्षगामी हैं, इनकी कुछ भी क्षति नहीं होगी। इनका युद्ध क्रूर ग्रहों के समान शान्ति के लिए नहीं है। इनके युद्ध से दोनों पक्ष के योद्धाओं का व्यर्थ संहार होगा और इसमें धर्म तथा यश का विघात होगा। यह सोच कर और नर-संहार से डरकर दोनों ओर के मन्त्रियों ने दोनों की आज्ञा लेकर धर्म-युद्ध की घोषणा कर दी। इन दोनों के बीच दृष्टि-युद्ध, जल-युद्ध और मल्ल-युद्ध का निश्चय हुआ।

युद्ध प्रारम्भ हुआ। अत्यन्त धीर और निर्निमेष दृष्टिवाले बाहुबली ने दृष्टियुद्ध में भरत को पराजित किया। इसके पश्चात् मदोन्मत्त और अभिमानोद्धत दोनों भाई जलयुद्ध के लिए सरोवर में प्रविष्ट हुए। इसमें भी बाहुबली की विजय हुई। इसके पश्चात् वे दोनों नर शार्दूल मल्लयुद्ध के लिए रंगभूमि में आ उतरे। उन दोनों भाइयों का अनेक प्रकार से हाथ हिलाने, ताल ठोंकने, पैंतरा बदलने और भुजाओं के व्यायाम से बड़ा भारी मल्लयुद्ध हुआ। इसमें बाहुबली ने भरत को दोनों हाथों से उठाकर क्षणमात्र में ऊपर घुमा दिया; परन्तु

विवेक को न छोड़ा। उसने अपने बड़े भाई को अपने कंधों पर धारण किया। इस प्रकार बाहुबली ने अपने बड़े भाई का गौरव रखा। स्वभावतः बाहुबली के पक्षवालों ने आल्हादित हो कोलाहल किया और भरत के पक्षवाले लज्जित हुए।

चक्रवर्ती इस पराजय पर खिसयाना हुआ और क्षोभ में अन्धा होकर युद्ध-सम्बन्धी प्रतिज्ञा को भंग करते हुए उसने चक्ररत्न का स्मरण किया। चक्र को बुलाकर और निर्दय होकर भरत ने वह चक्र बाहुबली पर चला दिया, परन्तु वह चक्र बाहुबली के अवध्य होने के कारण बाहुबली की प्रदक्षिणा देकर निस्तेज हो भरत के पास वापिस आ गया।

इधर कुमार बाहुबली ने सोचा कि देखो! हमारे बड़े भाई ने इस नश्वर राज्य के लिए हमें मारने का कैसा जघन्य कार्य किया। यह साम्राज्य क्षणभंगुर है, फलकाल में दुःख देनेवाला है, व्यभिचारिणी स्त्री के समान है। अहा! विषयों में आसक्त पुरुष इन विषयजनित सुखों का निन्द्यपना, अपकार, क्षणभंगुरता और नीरसपने को नहीं सोचते। विषयों का जैसा उद्वेग है, वैसा उद्वेग शस्त्रों का प्रहार, प्रज्वलित अग्नि, वज्र, बिजली और बड़े-बड़े सर्प भी नहीं करते। भोगों की इच्छा करनेवाले मनुष्य बड़े-बड़े समुद्र, प्रचण्ड युद्ध, भयंकर वन, नदी और पर्वतों में प्रवेश करते हैं। वज्रपात जैसे कटु शब्दों को सहन करते हैं। भोगातुर प्राणी हित-अहित को नहीं जानता। शरीर का बल हाथी के कान के समान चंचल है। जीर्ण शीर्ण शरीर रूपी झोंपड़ा रोगरूपी चूहों के द्वारा नष्ट किया जाता है। इस प्रकार बाहुबली ने संसार को

असार समझते हुए अपने भाई भरत को निम्न वाक्य कहे—

"भरत ! यह ठीक है, कि तूने छह खण्ड पृथ्वी को अपने वश में कर लिया है। क्या तुझे लज्जा नहीं आई कि तूने भाइयों का सत्व छीनकर राज्य प्राप्त करने की कुचेष्टा की है ? क्या आदिब्रह्मा भगवान वृषभदेव के ज्येष्ठ पुत्र का यही कार्य था कि वह इस प्रकार अपने कुल का उद्धार करे ? तूने मोहित होकर मुझ पर जो चक्र चलाया है क्या वह न्याय-संगत था? इत्यादि । अब तू ही इस राज्य-लक्ष्मी का उपभोग कर, अब तुझे ही यह राज्य प्रिय रहे, हम अब निष्कंटक तपरूपी लक्ष्मी को अपने अधीन करेंगे । मैं विनय से च्युत हो गया था अतएव इसको मेरी चंचलता समझ कर क्षमा कीजिए ।" बाहुबली ने अपने पुत्र महाबली को राज्य देकर गुरुदेव के चरणों की आराधना करते हुए जिन-दीक्षा धारण की। इधर भरत को भी अपने कृत्य पर पश्चात्ताप हुआ ।

बाहुबली मुनि ने एक वर्षतक निराहार खड़े रहकर प्रतिमा-योग धारण किया। दोनों पैरों और हाथों तक वन की लताओं ने शरीर को व्याप्त कर लिया। बांबी बनाकर घुटनों से ऊंचे तक सर्प फुंकार रहे थे। केश कन्धों तक आगए थे; किन्तु धीर-वीर बाहुबली सब बाधाओं को सहते हुए अत्यन्त शान्त थे। उन्होंने अपने गुणों द्वारा पृथ्वी, जल, वायु और अग्नि को जीत लिया, २२ परीषहों को सहन किया, २८ मूलगुण और ८४ लाख उत्तरगुणों का पालन किया। एक वर्ष तक घोर तपश्चरण करने पर लेश्या की विशुद्धि को प्राप्त कर शुक्ल-ध्यान के सन्मुख हुए ।

बाहुबली के चित्त में एक शल्य थी कि भरतेश्वर को मुझसे संक्लेश प्राप्त हुआ है। यह मिथ्या शल्य उनके केवलज्ञान होने में बाधक थी, अतः जिस समय भरत ने आकर उनकी पूजा की उनकी शल्य मिट गई और तत्क्षण उन्हें केवलज्ञान प्राप्त हो गया। भरत ने मंत्रियों, राजाओं और अन्तःपुर की समस्त स्त्रियों के साथ भगवान बाहुबली को नमस्कार किया। कैवल्य के प्रताप से बाहुबली के ऊपर छत्र और नीचे दिव्य सिंहासन देदीप्यमान हो रहा था। देव चमर ढुरा रहे थे और उनकी गन्धकुटी भी निर्माण की गई थी। इस प्रकार धर्मामृत वर्षाते हुए भगवान बाहुबली अपने पूज्य पिता भगवान वृषभदेव के सामीप्य से पवित्र हुए कैलाश पर्वत पर जा पहुंचे।

## सम्राट् चन्द्रगुप्त मौर्य्य

इतिहासज्ञ इस विषय में प्रायः एकमत हैं कि सम्राट् चन्द्रगुप्त मौर्य्य जैनधर्म के अनुयायी थे। विन्सेन्ट स्मिथ का कहना है कि "दो हजार वर्ष से अधिक हुए, भारत के प्रथम सम्राट् ने उस प्राकृतिक सीमा को प्राप्त किया था, जिसको न कभी अंग्रेजों ने और न मुसलमानों ने पूर्णता के साथ प्राप्त किया।" वे ३२२ ईस्वी पूर्व मगध के सिंहासन पर विराजमान थे। इसी वीर ने भारत में एकछत्र साम्राज्य की स्थापना की और यूनानियों को भारत से निकाला। सैल्यूकस का आक्रमण चन्द्रगुप्त के शासनकाल की मुख्य घटना है। सैल्यूकस ने चन्द्रगुप्त से सन्धि करके उसको ५०० हाथी दिए और काबुल, हिरात और कन्धार भी

उसके राज्य में मिले। सम्पूर्ण उत्तर भारत, काश्मीर, अफ़गानिस्तान और विलोचिस्तान इस राज्य के अन्तर्गत थे। सैल्यूकस ने चन्द्रगुप्त को अपनी कन्या भी भेंट में दी थी।

चन्द्रगुप्त की शासन-व्यवस्था जनसत्तात्मक थी। उसने भूमिकर, तटकर (आयात और निर्यात), बिक्रीकर (सैलसटैक्स) तथा प्रत्यक्षकर आदि की आय से सार्वजनिक हित के कार्य किये। स्थान-स्थान पर डाम लगवाकर अधिक सिंचाई का प्रबंध किया। चिकित्सालय, स्वास्थ्य-रक्षा और सार्वजनिक कष्टों का निवारण आदि सभी कार्य व्यवस्थित रूप से किए।

चन्द्रगुप्त जिस प्रकार राज्य संचालन में निपुण था, उसी प्रकार ज्ञान तथा कला और कौशल में सुचतुर। वह एक धर्मनिष्ठ व्यक्ति था। उनसे २०० वर्ष पूर्व भारत भूमि को अंतिम तीर्थङ्कर भगवान महावीर ने पवित्र किया था। चन्द्रगुप्त पर उन्हींके उपदेशों का प्रभाव था।

एक दिन रात्रि के पिछले पहर में चन्द्रगुप्त को १६ दुःस्वप्न दिखाई दिये। संसार से भयभीत चन्द्रगुप्त को किसी योगिराज से इन स्वप्नों का फल जानने की अभिलाषा हुई। इधर अनेक देशों में विहार करते हुए १२००० शिष्यों को साथ लेकर अन्तिम श्रुतकेवली भद्रबाहु स्वामी उज्जयिनी नगरी के उपवन में आए। महाराज चन्द्रगुप्त को संघ के आगमन की सूचना मिली। सम्राट् मुनिसंघ के वंदना की उत्कण्ठा से प्रजा को लेकर दर्शनों को गया। तीन प्रदक्षिणा देकर उनकी पूजा की और स्वप्नों का फल पूछा। निमित्तज्ञानी भद्रबाहु ने बतलाया कि इनका फल पुरुषों को वैराग्य उत्पन्न

करानेवाला तथा आगामी खोटे काल की सूचना देना है।

एक दिन भद्रबाहु मुनिराज नगर में जिनदास सेठ के घर आहार के निमित्त गए। उस निर्जन घर में उस समय केवल एक साठ दिन का बालक पालने में झूल रहा था, जिसने कहा "जाओ, जाओ"। मुनिराज ने पूछा, "वत्स कितने वर्ष पर्यन्त?" बालक ने कहा, "बारह वर्ष पर्यन्त।" मुनिराज ने निमित्त-ज्ञान से जान लिया कि मालवा में बारह वर्ष पर्यन्त घोर दुर्भिक्ष पड़ेगा और मुनिधर्म का पालना कठिन हो जायगा। श्री भद्रबाहु अन्तराय समझकर लौट आए और संघ को बुला कर कहा कि यहां बारह वर्ष का अकाल पड़ेगा और अकाल के समय संयमी पुरुषों को ऐसे दारुण देश में रहना उचित नहीं है।

जब श्रावकों ने मुनि-संघ के जाने की बात सुनी तो उन्होंने बहुत अनुनय-विनय किया और हर प्रकार से शुद्ध भोजन का आश्वासन दिलाया; किन्तु भद्रबाहुस्वामी ने शास्त्र की मर्य्यादा रखते हुए संयम का ठीक पालन हो इसलिए दक्षिणा-पथ को प्रस्थान किया। सम्राट् चन्द्रगुप्त ने भी अपने पुत्र को राज्य देकर मुनिदीक्षा धारण करली और भद्रबाहु के साथ दक्षिण को चल दिये।

श्री भद्रबाहु स्वामी विहार करते हुए किसी गहन अटवी में जा पहुंचे। वहां उन्होंने एक आकस्मिक आकाशवाणी सुनी। उन्होंने अपना जीवन बहुत ही थोड़ा शेष जानकर वहीं रहना निश्चय किया और अपने पद पर विशाखाचार्य को नियोजित करके समस्त संघ को दक्षिण जाने की आज्ञा दी। केवल चन्द्रगुप्त मुनि उनकी वैय्यावृत्ति के लिए भद्रबाहु के साथ रहे।

भद्रबाहु योगिराज ने अपने मन, वचन और काय के योगों की प्रवृत्ति को रोक कर सल्लेखना विधि स्वीकार की। चन्द्रगुप्त मुनि ने वहां श्रावकों के न रहने से प्रोषधोपवास किया। भद्रबाहु ने उनको चर्या के लिए भेजा; किन्तु तीन दिन बराबर अन्तराय हुआ। चौथे दिन वन-देवता ने एक नगर बसाया जिसका नाम 'श्रवणबेल्गोल' रखा गया। चन्द्रगुप्त मुनि यहीं आहार करने लगे।

भद्रबाहु मुनिराज ने सप्तभय रहित होकर क्षुधादि उपद्रवों को जीता और ४ प्रकार की आराधना आराध कर शुद्धोपयोग स्वीकार कर निर्राभिलाषी हो समाधिपूर्वक शरीर का परित्याग किया। जिस कन्दरा में भद्रबाहु ने शरीर छोड़ा चन्द्रगुप्त मुनिराज ने वहीं रहकर बारह वर्ष पर्यन्त गुरु में चरणों की उपासना करते हुए तपश्चरण किया और अन्त में समाधि-मरणपूर्वक देह-तायग किया।

## मंत्री चामुण्डराय

भारतवर्ष एक श्रीसम्पन्न देश है। उसकी यह श्री विशेषकर चार रूपों में स्पष्ट व्यक्त है, अर्थात् धन-सम्पत्ति, वीरता तथा पराक्रम, सांस्कृतिक समृद्धि और अध्यात्मवाद। भौतिक दृष्टि से अपनी महान धन-सम्पत्ति के कारण भारत-वर्ष विदेशियों के द्वारा सोने की चिड़िया के नाम से पुकारा गया। अत्यंत प्राचीन काल से यहां एक से बढ़कर एक ऐसे वीर योद्धा और पराक्रमी महापुरुष जन्म लेते रहे हैं जिसके कारण यदि भारत को वीर-प्रसूता भूमि कहा जाय, तो कोई अतिशयोक्ति न होगी। यहां की सांस्कृतिक

समृद्धि यहां के रत्न-सदृश अमूल्य साहित्य, कला-कौशल, मन्दिरों तथा मूर्तियों, उच्च परम्पराओं और सत्य तथा अहिंसापूर्ण निर्मल चरित्र इत्यादि से प्रकट होती है और यहां का अध्यात्मवाद यहां के ऋषि मुनियों, साधु-साध्वियों और आत्मज्ञानी विद्वान्, सहस्त्रों आचार्यों के तप-त्याग के कारण भारत सचमुच पुण्य-भूमि और संतों का देश कहलाता है।

संसार के इतिहास में ऐसे महापुरुष विरले ही मिलेंगे, जो इन चारों ही श्रियों से सम्पन्न हों। भारत को ऐसे जिन महापुरुषों को जन्म देने का गौरव प्राप्त है वीर-मार्तण्ड चामुण्डराय उनमें से एक हैं। इनको चामुण्डराय भी कहते हैं और गोम्मट उनका घरू नाम था। 'राय' दक्षिण के गंग नरेश राचमल्ल द्वारा मिली हुई पदवी थी। इन के बाल-जीवन, गृहस्थ अवस्था की घटनाएं अंधकार में हैं, फिर भी शिलालेखों और कीर्तिगाथाओं से इनके महान् व्यक्तित्व का पता अवश्य लगता है। ये जैनधर्मानुयायी और ब्रह्मक्षत्रिय वंशज थे जिससे अनुमान होता है, कि मूल में इनका वंश ब्राह्मण था, पर बाद में क्षत्रिय कार्य को अपनाने के कारण ये क्षत्रिय माने जाने लगे थे। चामुण्डराय ने दीर्घ-जीवन पाया, क्योंकि इन्हें गंगवंश के एक दो नहीं तीन शासकों के अधीन काम करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। गंगवंश मैसूर राज्य में ईसा की चौथी शताब्दि से लेकर ग्यारहवीं शताब्दि तक रहा है और चामुण्डराय गंगवंशी राजा राचमल्ल के मंत्री और सेनापति थे। राजा राचमल्ल का राज्यकाल सन् ९७४ ई० से सन् ९८४ निश्चित है।

इससे यह कहा जा सकता है, कि वीर मार्तण्ड चामुण्डराय दसवीं शताब्दि के महापुरुष थे।

इनकी धर्मपत्नी का नाम अजितादेवी और पुत्र का नाम जिनदेव था।

चामुण्डराय की योग्यता, वीरता और बुद्धिमत्ता का अनुमान इस बात से किया जा सकता है कि वे गंग नरेशों के राज्य-मंत्री और सेनापति के उच्च पद पर कई वर्षों तक आसीन रहे। चामुण्डराय एक बुद्धिमान महामात्य और राज-नेता तो थे ही, पर वे एक बड़े वीर योद्धा, सेनापति भी थे। जिस युग में चामुण्डराय हुए वह गंगवंश के लिए बड़ी विपत्तियों का युग था और गंगराज्य पर शत्रु चारों ओर से आक्रमण कर रहे थे। इनके समय में जो अनेक युद्ध हुए, उनका पता दक्षिण के इतिहास से मिलता है। इनके संचालक और विजेता चामुण्डराय ही थे। इन्होंने अपनी वीरता और युद्ध-कौशल से अनेक शत्रु राजाओं को परास्त किया था, जिसके उपलक्ष में उन्हें समरधुरंधर, वीरमार्तण्ड, रणरंगसिंह, वैरिकुलकालदण्ड, असहायपराक्रम, प्रतिपक्षराक्षस, भुजविक्रम, समरपरशुराम, भट्टमणि इत्यादि जैसी उपाधियों से सम्मानित किया गया।

ये महागुणवान और धर्मनिष्ठ सज्जन थे। अपनी सत्यप्रियता के कारण ये 'सत्ययुधिष्ठिर' कहलाते थे और जैनधर्मनिष्ठ होने के कारण जैन ग्रंथकारों ने इन्हें सम्यक्त्वरत्नाकर, शौचाभरण, गुणरत्नभूषण तथा देवराज आदि विशेषण दिये हैं।

वीरमार्तण्ड चामुण्डराय जहां स्वयं संस्कृत और कन्नड़ी-

भाषा के प्रकाण्ड विद्वान, कवि तथा लेखक थे, वहां दूसरे विद्वानों को समाश्रय देनेवाले भी थे। इन्होंने स्वयं कन्नड़ी भाषा का 'त्रिषष्ठिलक्षणमहापुराण' (चामुण्डराय पुराण) प्रसिद्ध ग्रंथ रचा है जो उपलब्ध कन्नड साहित्य का सबसे प्राचीन गद्यग्रंथ गिना जाता है। इनका दूसरा ग्रंथ संस्कृत में 'चारित्रसार' है, जो एक संग्रह ग्रंथ है। ये दोनों ग्रंथ प्रकाशित हो चुके हैं। अपने को कवि प्रकट करने की अपेक्षा इनको जनप्रिय गद्य लेखक होना अधिक इष्ट था। विद्वानों को ये कितने प्रिय थे, इसका पता इसीसे लगता है कि 'गोम्मटसार' जैसा महान् ग्रंथ इनके ही नाम पर रचा गया है।

इन्होंने अनेक मन्दिर और मूर्तियों का निर्माण किया, पर उनकी भारत को सबसे बड़ी देन श्रवणबेल्गोल तीर्थ पर बाहुबली की ५७ फीट ऊंची मनोरम तथा दर्शनीय मूर्ति है जो एक ही प्रस्तर खण्ड की बनी हुई है। इसे गोम्मटेश्वर भी कहते हैं। अजण्टा और एलोरा की कलापूर्ण गुफाओं, आबू के प्रसिद्ध मन्दिरों और आगरे के जगत-विख्यात ताजमहल के समान बाहुबली की यह मूर्ति भारत के कलाकौशल तथा संस्कृति को चार चांद लगाती है। आज भारत इनसे महान् है, दर्शनीय है।

इन्होंने भी जीवन के अन्त में श्रवणबेल्गोल की पुण्यभूमि में समाधिमरणपूर्वक देह-विसर्जन की। इससे हम देखते हैं, कि वीरमार्तण्ड चामुण्डराय भारत के एक अत्यंत प्रसिद्ध राजनेता, योद्धा तथा सेनापति, विद्वान तथा कवि, धर्मपरायण गुणवान सद्गृहस्थ और कला-प्रेमी महापुरुष थे। भारत के

इतिहास में सदा इनका नाम स्वर्णाक्षरों में लिखा जाकर अमर रहेगा। ये जैनों या दक्षिण भारत के ही नहीं, वरन् समस्त भारत के गौरव थे। हम इन पर जितना भी मान करें, इनसे जितनी भी शिक्षा प्राप्त करें, कम हैं।



विन्ध्यगिरि के मन्दिर

: ३ :

# मंदिर और स्मारक

श्रवणबेल्गोल के प्राचीन मन्दिरों और स्मारकों का वर्णन निम्न शीर्षकों में दिया जाता है :—

१. विन्ध्यगिरि २. चन्द्रगिरि ३. नगर ४. आसपास के ग्राम.

## विन्ध्यगिरि

यह पर्वत बड़ी पहाड़ी के नाम से प्रसिद्ध है। इसे दोड्डबेट और इन्द्रगिरि भी कहते हैं। यह समुद्र तट से ३३४७ फुट और नीचे के मैदान से ४७० फुट ऊंचा है। ऊपर चढ़ने के लिए कोई ६०० सीढ़ी हैं। इसी पहाड़ पर विश्वविख्यात ५७ फुट ऊंची खड्गासन गोम्मटेश्वर की सौम्य मूर्ति है। यह मूर्ति १४–१५ मील से यात्रियों को प्रथम तो एक ध्वजा के स्तम्भ के आकार में दिखाई देती है, किंतु पास आने पर उसे एक विस्मय में डालनेवाली, अपूर्व और अलौकिक प्रतिमा के दर्शन होते हैं। यात्री अगाध शान्ति का अनुभव करता है और अपने जीवन को सफल मानता है।

## गोम्मटेश्वर की मूर्त्ति

यह दिगंवर, उत्तराभिमुखी, खड्गासन, ध्यानस्थ प्रतिमा समस्त संसार की आश्चर्यकारी वस्तुओं में से एक है। सिर पर केशों के छोटे-छोटे कुंतल, कान बड़े और लम्बे, वक्षःस्थल चौड़ा, नीचे लटकती हुई विशाल भुजाएं और कटि किञ्चित् क्षीण

है। घुटनों से नीचे की ओर टांगें खर्वाकार हैं। मूर्ति की आंखें, इसके ओष्ट, इसकी ठुड्डी, आंखों की भौंहें सभी अनुपम और लावण्यपूर्ण हैं। मुख पर अपूर्व कान्ति और अगाध शान्ति है। घुटनों से उपर तक बांबियां दिखाई गई हैं, जिनसे कुक्कुट सर्प निकल रहे हैं, दोनों पैरों और भुजाओं से माधवी लता लिपट रही है। मुखपर अचल ध्यान-मुद्रा अङ्कित है। मूर्ति क्या है मानों त्याग, तपस्या और शान्ति का प्रतीक है। दृश्य बड़ा ही भव्य और प्रभावोत्पादक है। पादपीठ एक विकसित कमल के आकार का बनाया गया है। निःसंदेह मूर्तिकार ने अपने इस अपूर्व प्रयास में सफलता प्राप्त की है। समस्त संसार में गोम्मटेश्वर की तुलना करनेवाली मूर्ति कहीं भी नहीं है। इतने भारी और विशाल पाषाण पर सिद्ध हस्त कलाकार ने जिस कौशल से अपनी छैनी चलाई है उससे भारत के मूर्तिकारों का मस्तक सदैव गर्व से ऊंचा रहेगा।

बाहुबली (गोम्मटेश्वर) की मूर्ति यद्यपि जैन है तथापि न केवल भारत, अपितु सारे संसार का अलौकिक धन है। शिल्प-कला का बेजोड़ रत्न है, अशेष मानव जाति की यह अमूल्य धरोहर है। इतने सुन्दर प्रकृतिप्रदत्त पाषाण से इस मूर्ति का निर्माण हुआ है कि १००० वर्ष से अधिक बीतने पर भी यह प्रतिमा सूर्य, मेघ, वायु आदि प्रकृतिदेवी की अमोघ शक्तियों से बातें कर रही है। उसमें किसी प्रकार की भी क्षति नहीं हुई और ऐसा प्रतीत होता है कि शिल्पी ने इसे अभी टांकी से उत्कीर्ण किया हो।

गोम्मटेश्वर की मूर्ति आज के क्षुब्ध संसार को देशना

दे रही है कि परिग्रह और भौतिक पदार्थों की ममता पाप का मूल है। जिस राज्य के लिए भरतेश्वर ने मुझसे संग्राम किया, मैंने जीतने पर भी उस राज्य को जीर्णतृणवत् समझ कर एक क्षण में छोड़ दिया। यदि तुम शांति चाहते हो तो मेरे समान निर्द्वन्द्व होकर आत्मरत हो।

एकबार स्वर्गीय ड्यूक आफ वैलिंगटन जब वे सरिंगापाटन का घेरा डालने के लिए अपनी फौजों की कमाण्ड कर रहे थे, मार्ग में इस मूर्ति को देखकर आश्चर्यान्वित हो गए और ठीक हिसाब न लगा सके कि इस मूर्ति के निर्माण में कितना रुपया तथा समय व्यय हुआ है। अभी हमारे प्रधान मंत्री माननीय जवाहरलाल नेहरू भी उस मूर्ति को देखकर अत्यन्त प्रभावित हुए।

## गोम्मटेश्वर कौन थे ?

गोम्मटेश्वर कौन थे और उनकी मूर्ति यहां किसके द्वारा किस प्रकार और कब प्रतिष्ठित की गई, इसका कुछ उल्लेख शिलालेख नं २३४ (८५) में पाया जाता है। यह लेख एक छोटा-सा सुन्दर कन्नड काव्य है जो सन् ११८० ई० के लगभग बोप्पनकवि के द्वारा रचा गया था, वह इस प्रकार है।

"गोम्मट, पुरुदेव अपर नाम ऋषभदेव प्रथम तीर्थङ्कर के पुत्र थे। इनका नाम बाहुबली या भुजबली भी था। इनके ज्येष्ठ भ्राता भरत थे। ऋषभदेव के दीक्षित होने के पश्चात् भरत और बाहुबली दोनों भाइयों में साम्राज्य के लिए युद्ध हुआ, इसमें बाहुबली की विजय हुई, पर संसार की गति से विरक्त हो उन्होंने राज्य अपने ज्येष्ठ भ्राता भरत

को सौंप दिया और आप तपस्या करने वन में चले गए। थोड़े ही काल में तपस्या के द्वारा उन्हें केवलज्ञान प्राप्त हुआ। भरत ने जो अब चक्रवर्ती होगए थे, पोदनपुर में स्मृति रूप उनकी शरीराकृति के अनुरूप ५२५ धनुष प्रमाण की एक प्रतिमा स्थापित कराई, समयानुसार मूर्ति के आसपास का प्रदेश कुक्कुट सर्पों से व्याप्त हो गया, जिससे उस मूर्ति का नाम कुक्कुटेश्वर पड़ गया। धीरे-धीरे वह मूर्ति लुप्त हो गई और उसके दर्शन केवल मुनियों को ही मंत्रशक्ति से प्राप्त होते थे। गंगनरेश राचमल्ल के मंत्री चामुण्डराय ने इस मूर्ति का वृत्तान्त सुना और उन्हें इसके दर्शन करने की अभिलाषा हुई। पर पोदनपुर की यात्रा अशक्य जान उन्होंने उसी के समान एक सौम्य मूर्ति स्थापित करने का विचार किया और तदनुसार इस मूर्ति का निर्माण कराया।" आगे कवि ने अपने भावों को अत्यन्त रसपूर्ण सुन्दर कविता में वर्णन किया है। जिसका भाव इस प्रकार है :—

"यदि कोई मूर्ति अत्युन्नत (विशाल) हो, तो यह आवश्यक नहीं कि वह सुन्दर भी हो। यदि विशालता और सुन्दरता दोनों हों, तो यह आवश्यक नहीं, कि उसमें अलौकिक वैभव भी हो। गोम्मटेश्वर की मूर्ति में विशालता, सुन्दरता और अलौकिक वैभव, तीनों का सम्मिश्रण है। अतः गोम्मटेश्वर की मूर्ति से बढ़कर संसार में उपासना के योग्य क्या वस्तु हो सकती है ?

यदि माया (शची) इनके रूप का चित्र न बना सकी, १,००० नेत्र वाला इन्द्र भी इनके रूप को देखकर तृप्त न

हुआ और २००० जिह्वा वाला नागेन्द्र (अधिशेष) भी इनका गुणगान करने में असमर्थ रहा, तो दक्षिण के अनुपम और विशाल गोम्मटेश्वर के रूप का कौन चित्रण कर सकता है। कौन उनके रूप को देखकर तृप्त हो सकता है और कौन उनका गुणगान कर सकता है ?

पक्षी भूलकर भी इस मूर्ति के ऊपर नहीं उड़ते। बाहुबली की दोनों काखों में से केशर की सुगन्ध निकलती है। तीनों लोकों के लोगों ने यह आश्चर्यजनक घटना देखी। वह कौन है जो इस तेजस्वी मूर्ति का ठीक वर्णन कर सकता है ?

नागराजों का प्रख्यात संसार (पाताललोक) जिसकी नींव है, पृथ्वी (मध्यलोक) जिसका आधार है, परिधिचक्र जिसकी दीवारें हैं, स्वर्गलोक (ऊर्ध्वलोक) जिसकी छत है, जिसकी अट्टारी पर देवों के रथ हैं, जिनका ज्ञान तीन लोकों में व्याप्त है। अतः वही त्रिलोक गोम्मटेश्वर का निवास है।

क्या बाहुबली अनुपम सुन्दर हैं ? हां, वे कामदेव हैं। क्या वे बलवान हैं ? हाँ, उन्होंने सम्राट् भरत को परास्त कर दिया है। क्या वे उदार हैं ? हां, उन्होंने जीता हुआ साम्राज्य भरत को वापिस दे दिया है। क्या वे मोह रहित हैं ? हां, वे ध्यानस्थ हैं और उनको केवल दो पैर पृथ्वी से सन्तोष है जिस पर वे खड़े हैं। क्या वे केवलज्ञानी हैं ? हां, उन्होंने कर्मबन्धन का नाश कर दिया है।

जो मन्मथ से अधिक सुन्दर हैं, उत्कृष्ट भुजबल को धारण करनेवाले हैं, जिसने सम्राट् के गर्व को खण्डित कर दिया, राज्य को त्यागने से जिसका मोह नष्ट हो गया, जिसने कैवल्य

प्राप्त करके सिद्धत्व पा लिया, समस्त संसार ने जिन पर नमेरु पुष्पों की वर्षा देखी, उन पुष्पों की चमक और दिव्य सुगन्ध परिधिचक्र से आगे चली गई। ..........: गोम्मटेश्वर के मस्तक पर पुष्पवृष्टि देखकर स्त्री, पुरुष, बालक और पशु समूह भी हर्षित हो उठा। बेल्गोल के गोम्मटेश्वर के चरणों पर पुष्पवृष्टि ऐसी प्रतीत होती थी, मानो उज्ज्वल तारा समूह उनके चरणों की वन्दना को आया हो। बाहुबली पर ऐसी पुष्पवृष्टि या तो उस समय हुई थी, जब उन्होंने द्वन्द्व युद्ध में भरत को परास्त किया या उस समय हुई जब उन्होंने कर्मशत्रुओं पर विजय प्राप्त की।

अय प्राणी! तू व्यर्थ जन्म रूपी बन में भ्रमण कर रहा है। तू मिथ्या देवों में क्यों श्रद्धा करता है? तू सर्वश्रेष्ठ गोम्मटेश्वर का चिन्तन कर। तू जन्म, बुढ़ापा और खेद से मुक्त हो जायगा।

गोम्मटेश्वर की यह विशाल मूर्ति देशना कर रही है कि कोई प्राणी हिंसा, झूठ, चोरी, कुशील और परिग्रह में सुख न माने, अन्यथा मनुष्य जन्म बेकार जायगा।

बाहुबली को निरपराध स्त्रियों का विलाप भी न रोक सका। उनका रोना उनके कानों तक नहीं पहुँचा। बिना कारण परित्याग करने पर उनको बसन्त ऋतु, चन्द्रमा, पुष्प धनुष और वाण ऐसे प्रतीत होते थे, जैसे नायक के बिना नाट्य मंडली। बांबियां और शरीर पर लिपटी हुई माधवी लता बतला रही है कि पृथ्वी बिना कारण परित्याग के सिमट गई हो और लतारूप शोकग्रस्त स्त्रियों ने उनको

आलिंगन कर लिया हो ।

बाहुबली को भरतेश्वर की प्रार्थना भी न रोक सकी । भरत ने कहा था कि "भाई ! मेरे ९८ भाइयों ने संसार-त्याग कर के दीक्षा धारण कर ली है । यदि आप भी तपश्चरण को जायंगे, तो यह राज्य सम्पदा मेरे किस काम आयगी ?"

गोम्मटदेव ! आपकी वीरता प्रशंसनीय है । जब आपके बड़े भाई भरत ने प्रार्थना की, कि आप यह विचार छोड़ दें कि आपके दोनों पांव मेरी पृथ्वी में हैं। पृथ्वी न मेरी है और न आपकी । भगवान ने बतलाया है कि सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चरित्र ही आत्मा के निजी गुण हैं । ऐसा सुनते ही आपने सर्व गर्व त्याग दिया और आपको कैवल्य की प्राप्ति हुई ।

गोम्मटदेव ! यह आप ही के योग्य था । आपके तपश्चरण से आपको स्थायी सुख मिला तथा औरों को आपने मार्ग-प्रदर्शक का कार्य किया । आपने घातिया कर्मों का नाश करके अनन्तदर्शन, अनन्तज्ञान, अनन्तवीर्य और अनन्तसुख प्राप्त किया और अघातिया कर्मों के नाश से आपने सिद्धत्व प्राप्त किया ।

हे गोम्मटदेव ! जो लोग इन्द्र के समान सुगन्धित पुष्पों से आपके चरण कमल पूजते हैं, प्रसन्नचित्त होकर दर्शन करते हैं, आपकी परिक्रमा करते हैं और आपका गान करते हैं, उनसे अधिक पुण्यशाली कौन होगा ?"

यह वर्णन थोड़े-बहुत हेर-फेर के साथ 'भुजबलिशतक', 'भुजबलिचरित' 'गोम्मटेश्वर चरित', 'राजावलिकथा' तथा

'स्थलपुराण' में भी पाया जाता है।

'भुजबलिचरित' के अनुसार जैनाचार्य जिनसेन ने पोदनपुरस्थ मूर्ति का वर्णन चामुण्डराय की माता कालल देवी को सुनाया। उसे सुन कर मातश्री ने प्रण किया कि जबतक गोम्मटदेव के दर्शन न कर लूंगी, दुग्ध नहीं लूंगी। मातृभक्त चामुण्डराय ने यह संवाद अपनी पत्नी अजितादेवी के मुख से सुना और तत्काल गोम्मटेश्वर की यात्रा को प्रस्थान किया। मार्ग में उन्होंने श्रवणबेल्गोल की चन्द्रगुप्त बस्ती में भगवान पार्श्वनाथ के दर्शन किए और अन्तिम श्रुतकेवली भद्रबाहु के चरणों की वन्दना की। रात्रि को स्वप्न आया कि पोदनपुर वाली गोम्मटेश्वर की मूर्ति का दर्शन केवल देव कर सकते हैं, वहां की वन्दना तुम्हारे लिए अगम्य है, पर तुम्हारी भक्ति से प्रसन्न होकर गोम्मटेश्वर तुम्हें यहीं दर्शन देंगे। तुम मन, वचन, काय की शुद्धि से सामनेवाले पर्वत पर एक स्वर्णबाण छोड़ो और भगवान के दर्शन करो। मातश्री को भी ऐसा ही स्वप्न हुआ। दूसरे दिन प्रातःकाल ही चामुण्डराय ने स्नान पूजन से शुद्ध हो चन्द्रगिरि की एक शिला पर अवस्थित होकर, दक्षिण दिशा को मुख करके एक स्वर्णबाण छोड़ा, जो बड़ी पहाड़ी (विन्ध्यगिरि) के मस्तक पर जाकर लगा। बाण लगते ही विन्ध्यगिरि का शिखर कांप उठा, पत्थरों की पपड़ी टूट पड़ी और मैत्री, प्रमोद और कारुण्य का ब्रह्मविहार दिखलाता हुआ गोम्मटेश्वर का मस्तक प्रकट हुआ। चामुण्डराय और उसकी माता की आंखों से भक्तिवश अविरल अश्रुधारा बहने लगी। तुरंत असंख्य मूर्तिकार वहां आ गए। प्रत्येक के हाथ में

हीरे की एक-एक छैनी थी। बाहुबली के मस्तक के दर्शन करते जाते थे और आसपास के पत्थर उतारते जाते थे। कन्धे प्रकट हुए, छाती दिखाई देने लगी, विशाल बाहुओं पर लिपटी हुई माधवीलता दिखाई दी। वे पैरों तक आ पहुंचे। नीचे वांमियों में से कुक्कुट सर्प निकल रहे थे, पर बिल्कुल अहिंसक। पैरों के नीचे एक विकसित कमल निकला। भक्त माता का हृदय-कमल भी खिल गया और उसने कृतार्थ और आनन्दित हो 'जय गोम्मटेश्वर' की ध्वनि की। आकाश से पुष्पवृष्टि हुई और सभी धन्य धन्य कहने लगे। फिर चामुण्डराय ने कारीगरों से दक्षिण बाजू पर ब्रह्मदेव सहित पाताल गम्ब, सन्मुख यक्षगम्ब, ऊपर का खण्ड, त्यागदकम्व, अखण्ड वागिलु नामक दरवाजा और यत्र तत्र सीढ़ियां बनवाईं। दरवाजे पर ही एक भव्यात्मा गुल्लकाय देवी की मूर्ति है।

इसके पश्चात् अभिषेक की तैयारी हुई। उस समय एक वृद्धा महिला गल्लकायजी नाम की, एक नारियल की प्याली में अभिषेक के लिए थोड़ा-सा अपनी गाय का दूध ले आई और लोगों से कहने लगी कि मुझे अभिषेक के लिए यह दूध लेकर जाने दो, पर बिचारी बुढ़िया की कौन सुनता? वृद्धा प्रतिदिन सवेरे गाय का दूध लेकर आती और अंधेरा होने पर निराश होकर घर लौट जाती। इस प्रकार एक मास बीत गया। अभिषेक का दिन आया पर चामुण्डराय ने जितना भी दुग्ध एकत्रित कराया उससे अभिषेक न हुआ। हज़ारों घड़े दूध डालने पर भी दुग्ध गोम्मटेश्वर की कटि तक भी न पहुंचा। चामुण्डराय ने घबरा कर प्रतिष्ठाचार्य से कारण

पूछा। उन्होंने बतलाया कि मूर्ति निर्माण पर जो तुझमें कुछ गर्व की आभा-सी आ गई है, इसलिए दुग्ध कटि से नीचे नहीं उतरता। उन्होंने आदेश दिया कि जो दुग्ध वृद्धा गुल्लिकाया अपनी कटोरी में लाई है उससे अभिषेक कराओ। चामुण्डराय ने ऐसा ही किया, और उस अत्यल्प दुग्ध की धारा गोम्मटेश के मस्तक पर छोड़ते ही न केवल समस्त मूर्ति का अभिषेक हुआ, बल्कि सारी पहाड़ी दुग्धमय हो गई। चामुण्डराय को ज्ञान हुआ कि इतनी मेहनत, इतना व्यय और इतना वैभव भक्ति भरी एक दुग्ध की कटोरी के सामने तुच्छ है।

इसके पश्चात् चामुण्डराय ने पहाड़ी के नीचे एक नगर बसाया और मूर्ति के लिए ९६,००० वरह की आय के गांव लगा दिए। अपने गुरु अजितसेन के कहने पर उस गांव का नाम श्रमणवेल्गोल रखा और उस गुलकायज्जि वृद्धा की मूर्ति भी बनवाई।

'गोम्मटेश्वर चरित' में लिखा है कि चामुण्डराय के स्वर्ण-बाण चलाने से जो गोम्मट की मूर्ति प्रकट हुई थी, चामुण्डराय ने उसे मूर्तिकारों से सुघटित करा कर अभिषिक्त और प्रतिष्ठित कराई।

'स्थलपुराण' के अनुसार चामुण्डराय ने मूर्ति के हेतु एक लाख छयानवे हज़ार वरह की आय के ग्रामों का दान दिया।

राजावलिकथा के अनुसार प्राचीन काल में राम, रावण और रावण की रानी मन्दोदरी ने बेल्गोल के गोम्मटेश्वर की वन्दना की थी।

मुनिवंशाभ्युदय काव्य में लिखा है कि गोम्मट की मूर्ति को राम और सीता लङ्का से लाए थे। वे इसका पूजन करते थे। जाते समय वे इस मूर्ति को उठाने में असमर्थ रहे इसीसे वे उन्हें इस स्थान पर छोड़ कर चले गए।

उपर्युक्त प्रमाणों से यही विदित होता है कि इस मूर्ति की स्थापना चामुण्डराय ने ही कराई थी। ५७ फुट की मूर्ति खोद निकालने योग्य पाषाण कहीं और स्थान से लाकर इतने ऊंचे पर्वत पर प्रतिष्ठित किया जाना बुद्धिगम्य नहीं है। इसी पहाड़ पर प्रकृति-प्रदत्त स्तम्भाकार चट्टान काट कर इस मूर्ति का निर्माण हुआ है। मूर्ति के सम्मुख का मण्डप नव सौन्दर्य से खचित छतों से सजा हुआ है।

## गोम्मटेश्वर की प्रतिष्ठा और उपासना

बाहुबली चरित्र में गोम्मटेश्वर की प्रतिष्ठा का समय कल्कि संवत् ६०० में विभवसंवत्सर चैत्र शुक्ल ५ रविवार को कुम्भ लग्न, सौभाग्ययोग, मृगशिरा नक्षत्र लिखा है। विद्वानों ने इस संवत् की तिथि २३ मार्च सन् १०२८ निश्चित की है।

प्रश्न हो सकता है कि बाहुबली की मूर्ति की उपासना कैसे प्रचलित हुई। इसका प्रथम कारण यह है कि इस अवसर्पिणी काल में सबसे प्रथम भगवान ऋषभदेव से भी पहले मोक्ष जानेवाले क्षत्रिय वीर बाहुबली ही थे। इस युग के आदि में इन्होंने ही सर्वप्रथम मुक्ति-पथ प्रदर्शन किया। दूसरा कारण यह हो सकता है कि बाहुबली के अपूर्व त्याग, अलौकिक आत्मनिग्रह और निज बन्धु-प्रेम आदि असाधारण एवं अमानुषिक गुणों ने सर्वप्रथम अपने बड़े भाई सम्राट् भरत

को इन्हें पूजने को बाध्य किया और तत्पश्चात् औरों ने भी भरत का अनुकरण किया। चामुण्डराय स्वयं वीरमार्तण्ड थे, सुयोग्य सेनापति थे । अतः उनके लिए महाबाहु बाहुबली से बढ़कर दूसरा कोई आदर्श व्यक्ति न था। यही कारण है कि अन्य क्षत्रियों ने भी चामुण्डराय का अनुसरण करके कारकल और बेलूर में गोम्मटेश की मूर्तियां स्थापित कराईं।

### गोम्मटेश्वर नाम क्यों पड़ा ?

अब प्रश्न हो सकता है कि बाहुबली की मूर्ति का नाम गोम्मट क्यों पड़ा ? संस्कृत में गोम्मट शब्द मन्मथ (कामदेव) का ही रूपान्तर है। इसलिए बाहुबली की मूर्तियां गोम्मट नाम से प्रख्यात हुईं। इतना ही नहीं, बल्कि मूर्ति स्थापना के पश्चात् इस पुण्य कार्य की स्मृति को जीवित रखने के लिए सिद्धान्त चक्रवर्ती आचार्यप्रवर श्री नेमीचन्द्रजी ने चामुण्डराय का उल्लेख 'गोम्मटराय' के नाम से ही किया और अपने शिष्य चामुण्डराय के लिए रचे हुए 'पंच संग्रह' ग्रन्थ का नाम उन्होंने गोम्मटसार रखा। चामुण्डराय का घरू नाम भी गोम्मट था। इसलिए भी कहा जाता है कि मूर्ति का नाम गोम्मटेश्वर पड़ा।

### मूर्ति का आकार

भगवान बाहुबली की इतनी उन्नत मूर्ति का नाप लेना कोई सरल कार्य नहीं है। सन् १८६५ में मैसूर के चीफ कमिश्नर श्री बौरिंग ने मूर्ति का ठीक-ठीक माप कराकर उसकी ऊंचाई ५७ फुट दर्ज की थी। सन् १८७१ ईस्वी में महा-मस्तकाभिषेक के समय मैसूर के सरकारी अफसरों ने मूर्ति के निम्न माप लिये—

| | फुट | इंच |
|---|---|---|
| चरण से कर्ण के अधोभाग तक | ५० | ० |
| कर्ण के अधो भाग से मस्तक तक | ६ | ६ |
| चरण की लम्बाई | ९ | ० |
| चरण के अग्रभाग की चौड़ाई | ४ | ६ |
| चरण का अंगुष्ठ | २ | ९ |
| पाद पृष्ठ की ऊपर की गोलाई | ६ | ४ |
| जंघा की अर्ध गोलाई | १० | ० |
| नितम्ब से कर्ण तक | २४ | ६ |
| पृष्ठ-अस्थि के अधोभाग से कर्ण तक | २० | ० |
| नाभि के नीचे उदर की चौड़ाई | १३ | ० |
| कटि की चौड़ाई | १० | ० |
| कटि और टेहुनी से कर्ण तक | १७ | ० |
| वाहुमूल से कर्ण तक | ७ | ० |
| वक्षःस्थल की चौड़ाई | २६ | ० |
| ग्रीवा के अधोभाग से कर्ण तक | २ | ६ |
| तर्जनी की लम्बाई | ३ | ६ |
| मध्यमा की लम्बाई | ५ | ३ |
| अनामिका की लम्बाई | ४ | ७ |
| कनिष्ठका की लम्बाई | २ | ८ |

: ४ :

# गोम्मट-मूर्ति की कुण्डली

श्रीयुत गोविन्द पै के मतानुसार 'श्रवणबेल्गोल' के गोम्मट स्वामी की मूर्ति की स्थापना-तिथि १३ मार्च, सन् ९८१ है। बहुत कुछ सम्भव है कि यह तिथि ही मूर्ति की स्थापना-तिथि हो। क्योंकि भारतीय ज्योतिष के अनुसार 'बाहुवलि चरित्र' में गोम्मट-मूर्ति की स्थापना की जो तिथि, नक्षत्र, लग्न, संवत्सर आदि दिये गये हैं वे उस तिथि में अर्थात् १३ मार्च, सन् ९८१ में ठीक घटित होते हैं। अतएव इस प्रस्तुत लेख में उसी तिथि और लग्न के अनुसार उस समय के ग्रह स्फुट करके लग्न-कुण्डली तथा चन्द्रकुण्डली दी जाती हैं और उस लग्न-कुण्डली का फल भी लिखा जाता है। उस समय का पञ्चांग विवरण इस प्रकार है—

श्रीविक्रम सं० १०३८ शकाब्द ९०३ चैत्र शुक्ल पंचमी रविवार घटी ५६, पल ५८, रोहिणी नाम नक्षत्र, २२ घटी, १५ पल, तदुपरान्त प्रतिष्ठा के समय मृगशिर नक्षत्र २५ घटी, ४८ पल, आयुष्मान् योग ३४ घटी, ४६ पल इसके बाद प्रतिष्ठा समय में सौभाग्य योग २१ घटी, ४९ पल।

उस समय की लग्न स्पष्ट १० राशि, २६ अंश, ३९ कला और ५७ विकला रही होगी। उसकी षड्वर्ग-शुद्धि इस प्रकार है—

१०।२६।३९।५७ लग्न स्पष्ट—इस लग्न में गृह शनि का हुआ और नवांश स्थिर लग्न अर्थात् वृश्चिक का आठवां है, इसका स्वामी मंगल है। अतएव मंगल का नवांश हुआ। द्रेष्काण तृतीय तुलाराशि का हुआ जिसका स्वामी शुक्र है। त्रिशांश विषम राशि कुम्भ में चतुर्थ बुध का हुआ और द्वादशांश ग्यारहवां धनराशि का हुआ जिसका स्वामी गुरु है। इसलिए यह षड्वर्ग बना—

(१) गृह—शनि, (२) होरा—चन्द्र, (३) नवांश—मंगल, (४) त्रिशांश—बुध, (५) द्रेष्काण—शुक्र, (६) द्वादशांश गुरु का हुआ। अब इस बात का विचार करना चाहिए कि षड्वर्ग कैसा है और प्रतिष्ठा में इसका क्या फल है? इस षड्वर्ग में चार शुभ ग्रह पदाधिकारी हैं और दो क्रूर ग्रह। परन्तु दोनों क्रूर ग्रह भी यहां नितांत अशुभ नहीं कहे जा सकते हैं क्योंकि शनि यहां पर उच्च राशि का है। अतएव यह सौम्य ग्रहों के ही समान फल देने वाला है। इसलिए इस षड्वर्ग में सभी सौम्य ग्रह हैं, यह प्रतिष्ठा में शुभ है और लग्न भी बलवान है; क्योंकि षड्वर्ग की शुद्धि का प्रयोजन केवल लग्न की सबलता अथवा निर्बलता देखने के लिए ही होता है, फलतः यह मानना पड़ेगा कि यह लग्न बहुत ही बलिष्ठ है। जिसका कि फल आगे लिखा जायगा। इस लग्न के अनुसार प्रतिष्ठा का समय सुबह ४ बजकर ३८ मिनट होना चाहिए। क्योंकि ये लग्न, नवांशादि ठीक ४ बज कर ३८ मिनट पर ही आते हैं। उस समय के ग्रह स्पष्ट इस प्रकार रहे होंगे।

## नवग्रह-स्पष्ट-चक्र

| रवि | चन्द्र | भौम | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | राहु | केतु | ग्रह |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ११ | १ | २ | १० | १ | ० | ६ | ० | ६ | राशि |
| २४ | २५ | ७ | २ | ३ | ५ | ६ | ७ | ७ | अंश |
| ४३ | ४१ | २६ | ५८ | ११ | ३६ | १३ | २१ | २१ | कला |
| १४ | २५ | ४८ | ५१ | ३१ | ४२ | ५६ | ३७ | ३७ | विकला |
| ५८ | ७८२ | ४५ | १०८ | ४ | ५६ | २ | ३ | ३ | गति |
| ४५ | ५२ | ३७ | ५६ | ४१ | ५२ | ३१ | ११ | ११ | विगति |

यहाँ पर 'ग्रह-लाघव' के अनुसार अहर्गण ४७८ हैं तथा चक्र ४९ हैं, करणकुतूहलीय अहर्गण १२३५-९२ मकरन्दीय १६८८३२९ और सूर्यसिद्धान्तीय ७१४४०३९८४९५६ है। परन्तु इस लेख में ग्रहलाघव के अहर्गण पर से ही ग्रह बनाये गये हैं और तिथि नक्षत्रादिक के घट्यादि भी इसीके अनुसार हैं।

## उस समय की लग्न-कुण्डली




## उस समय की चन्द्रकुण्डली



## प्रतिष्ठाकर्त्ता के लिए लग्नकुण्डली का फल

### सूर्य्य

जिस प्रतिष्ठापक के प्रतिष्ठा-समय द्वितीय स्थान में सूर्य रहता है, वह पुरुष बड़ा भाग्यवान् होता है। गौ, घोड़ा और हाथी आदि चौपाये पशुओं का पूर्ण सुख उसे होता है। उसका धन उत्तम कार्यों में खर्च होता है। लाभ के लिए उसे अधिक चेष्टा नहीं करनी पड़ती है। वायु और पित्त से उसके शरीर में पीड़ा होती है।

### चन्द्रमा का फल

यह लग्न से चतुर्थ है इसलिए केन्द्र में है साथ-ही-साथ उच्च राशि का तथा शुक्लपक्षीय है। इसलिए इसका फल बहुत उत्तम है। प्रतिष्ठाकर्त्ता के लिए इसका फल इस प्रकार हुआ होगा।

चतुर्थ स्थान में चन्द्रमा रहने से पुरुष राजा के यहाँ सब से बड़ा अधिकारी रहता है। पुत्र और स्त्रियों का सुख उसे अपूर्व मिलता है। परन्तु यह फल वृद्धावस्था में बहुत ठीक घटता है। कहा है—

"यदा बन्धुगोबान्धवैरत्रिजन्मा नवद्वारि सर्वाधिकारी सदैव"
इत्यादि—

### भौम का फल

यह लग्न से पंचम है इसलिए त्रिकोण में है और पंचम मंगल होने से पेट की अग्नि बहुत तेज हो जाती है। उसका मन पाप से बिलकुल हट जाता है और यात्रा करने में उसका मन प्रसन्न रहता है। परन्तु वह चिन्तित रहता है और

बहुत समय तक पुण्य का फल भोग कर अमर कीर्त्ति संसार में फैलाता है।

**बुधफल**

यह लग्न में है। इसका फल प्रतिष्ठा-कारक को इस प्रकार रहा होगा—

लग्नस्थ बुध कुम्भ राशि का होकर अन्य ग्रहों के अरिष्टों को नाश करता है और बुद्धि को श्रेष्ठ बनाता है, उसका शरीर सुवर्ण के समान दिव्य होता है और उस पुरुष को वैद्य, शिल्प आदि विद्याओं में दक्ष बनाता है। प्रतिष्ठा के ८वें वर्ष में शनि और केतु से रोग आदि जो पीड़ाएँ होती हैं उनको विनाश करता है।*

**गुरुफल**

यह लग्न से चतुर्थ है और चतुर्थ बृहस्पति अन्य पाप ग्रहों के अरिष्टों को दूर करता है तथा उस पुरुष के द्वार पर घोड़ों का हिनहिनाना, वन्दीजनों से स्तुति का होना आदि बातें हैं। उसका पराक्रम इतना बढ़ता है कि शत्रु लोग भी उसकी सेवा करते हैं; उसकी कीर्त्ति सर्वत्र फैल जाती है और उसकी आयु को भी बृहस्पति बढ़ाता है। शूरता, सौजन्य, धीरता आदि गुणों की उत्तरोत्तर वृद्धि होती है।†

---

* "बुधो मूर्तिगो मार्जयेदन्यरिष्टं गरिष्ठा धियो वैखरीवृत्तिभाजः।
जना दिव्यचामीकरीभूतदेहाश्चिकित्साविदो दुश्चिकित्स्या भवन्ति॥"
"लग्ने स्थिताः जीवेन्दुभार्गवबुधाः सुखकान्तिदाः स्युः।"

† गृहद्वारतः श्रूयते वाजिह्रेषा द्विजोच्चारितो वेदघोषोऽपि तद्वत्।
प्रतिस्पर्धितः कुर्वते पारिचर्यं चतुर्थे गुरौ तप्तमन्तर्गतञ्च॥
—चमत्कारचिन्तामणि

**शुक्रफल—**

यह लग्न से तृतीय और राहु के साथ है। अतएव इसका फल प्रतिष्ठा के ५वें वर्ष में सन्तान-सुख को देना सूचित करता है। साथ-ही-साथ उसके मुख से सुन्दर वाणी निकलती है। उसकी बुद्धि सुन्दर होती है। उसका मुख सुन्दर होता है और वस्त्र सुन्दर होते हैं। मतलब यह है कि इस प्रकार के शुक्र के होने से उस पूजक के सभी कार्य सुन्दर होते हैं।‡

---

सुखे जीवे सुखी लोकः सुभगो राजपूजितः।
विजातारिः कुलाध्यक्षो गुरुभक्तश्च जायते॥

—लग्नचन्द्रिका

अर्थ—सुख अर्थात् लग्न से चतुर्थ स्थान में बृहस्पति होवे तो पूजक (प्रतिष्ठाकारक) सुखी, राजा से मान्य, शत्रुओं को जीतनेवाला, कुल-शिरोमणि तथा गुरु का भक्त होता है। विशेष के लिए बृहज्जातक १६ वां अध्याय देखो।

‡ मुखं चारुभाषं मनीषापि चार्वी मुखं चारु चारूणि वासांसि तस्य।

—वाराही संहिता

भार्गवे सहजे जातो धनधान्यसुतान्वितः।
नीरोगी राजमान्यश्च प्रतापी चापि जायते॥

—लग्नचन्द्रिका

अर्थ—शुक्र के तीसरे स्थान में रहने से पूजक धन-धान्य, सन्तान आदि सुखों से युक्त होता है। तथा निरोगी, राजा से मान्य और प्रतापी होता है। बृहज्जातक में भी इसी आशय के कई श्लोक हैं जिनका तात्पर्य यही है जो ऊपर लिखा गया है।

**शनिफल**

यह लग्न से नवम है और इसके साथ केतु भी है, परन्तु यह तुलाराशि का है। इसलिए उच्च का शनि हुआ अतएव यह धर्म की वृद्धि करनेवाला और शत्रुओं को वश में करता है। क्षत्रियों में मान्य होता है और कवित्व शक्ति, धार्मिक कार्यों में रुचि, ज्ञान की वृद्धि आदि शुभ चिह्न धर्मस्थ उच्च शनि के हैं।

**राहु फल**

यह लग्न से तृतीय है अतएव शुभग्रह के समान फल का देनेवाला है। प्रतिष्ठासमय राहु तृतीय स्थान में होने से, हाथी या सिंह पराक्रम में उसकी बराबरी नहीं कर सकते; जगत् उस पुरुष का सहोदर भाई के समान हो जाता है। तत्काल ही उसका भाग्योदय होता है। भाग्योदय के लिए उसे प्रयत्न नहीं करना पड़ता है।*

**केतु का फल**

यह लग्न से नवम में है अर्थात् धर्म-भाव में है। इसके होने से क्लेश का नाश होना, पुत्र की प्राप्ति होना, दान देना, इमारत बनाना, प्रशंसनीय कार्य करना आदि बातें होती हैं।

---

*न नागोऽथ सिंहो भुजो विक्रमेण प्रयातीह सिंहीसुते तत्समत्वम्।
विद्याधर्मधनैर्युक्तो बहुभाषी च भाग्यवान्॥ इत्यादि

अर्थ—जिस प्रतिष्ठाकारक के तृतीय स्थान में राहु होने से उसके विद्या, धर्म, धन और भाग्य उसी समय से वृद्धि को प्राप्त होते हैं। वह उत्तम वक्ता होता है।

अन्यत्र भी कहा है—†

"शिखी धर्मभावे यदा क्लेशनाशः
सुतार्थी भवेन्म्लेच्छतो भाग्यवृद्धिः।" इत्यादि

मूर्ति और दर्शकों के लिए तत्कालीन ग्रहों का फल—मूर्ति के लिए फल तत्कालीन चन्द्रकुण्डली से कहा जाता है। दूसरा प्रकार यह भी है कि चर स्थिरादि लग्न नवांश और त्रिशांश से भी मूर्ति का फल कहा गया है।

**लग्न, नवांशादि का फल**

लग्न स्थिर है और नवांश भी स्थिर राशि का है तथा त्रिशांशादिक भी षड्वर्ग के अनुसार शुभ ग्रहों के हैं। अतएव मूर्ति का स्थिर रहना और भूकम्प, बिजली आदि महान् उत्पातों से मूर्ति को रक्षित रखना सूचित करते हैं। चोर, डाकू आदि का भय नहीं हो सकता। दिन प्रतिदिन मनोज्ञता बढ़ती है और चामत्कारिक शक्ति अधिक आती है। बहुत काल तक सब विघ्न-बाधाओं से रहित हो कर उस स्थान की प्रतिष्ठा को बढ़ाती है। विधर्मियों का आक्रमण नहीं हो सकता

†एकोऽपि जीवो बलवांस्तनुस्थः सितोऽपि सौम्योऽप्यथवा बली चेत्।
दोषानशेषान्विनिहंति सद्यः स्कंदो यथा तारकदैत्यवर्गम्॥

गुणाधिकतरे लग्ने दोषेऽप्यल्पतरे यदि।
सुराणां स्थापनं तत्र कर्त्तुरिष्टार्थसिद्धिदम्॥

भावार्थ—इस लग्न में गुण अधिक हैं और दोष बहुत कम हैं अर्थात् नहीं के बराबर हैं। अतएव यह लग्न सम्पूर्ण अरिष्टों को नाश करने वाला और श्रीचामुण्डराय के लिए सम्पूर्ण अभीष्ट अर्थों को देनेवाला सिद्ध हुआ होगा।

और राजा, महाराजा, सभी उस मूर्ति का पूजन करते हैं। सब ही जन-समुदाय उस पुण्य-शाली मूर्ति को मानता है और उसकी कीर्त्ति सब दिशाओं में फैल जाती है आदि शुभ बातें नवांश और लग्न से जानी जाती हैं।

**चन्द्रकुण्डली के अनुसार फल**

वृष राशि का चन्द्रमा है और यह उच्च का है तथा चन्द्रराशीश चन्द्रमा से बारहवां है और गुरु चन्द्र के साथ में है तथा चन्द्रमा से द्वितीय मंगल और दसवें बुध तथा बारहवें शुक्र हैं। अतएव गृहाध्याय के अनुसार गृह 'चिरंजीवी' योग होता है। इसका फल मूर्त्ति को चिरकाल तक स्थायी रहना है। कोई भी उत्पात मूर्ति को हानि नहीं पहुंचा सकता है। परन्तु ग्रह स्पष्ट के अनुसार तात्कालिक लग्न से जब आयु बनाते हैं तो परमायु तीन हजार सात सौ उन्नीस वर्ष, ग्यारह महीने और १९ दिन आते हैं।

मूर्ति के लिए कुण्डली तथा चन्द्रकुण्डली का फल उत्तम है और अनेक चमत्कार वहाँ पर हमेशा होते रहेंगे। भयभीत मनुष्य भी उस स्थान में पहुंच कर निर्भय हो जायगा।

इस चन्द्रकुण्डली में 'डिम्भाख्य' योग है। उसका फल भी अनेक उपद्रवों से रक्षा करना तथा प्रतिष्ठा को बढ़ाना है। कई अन्य योग भी हैं किन्तु विशेष महत्त्वपूर्ण न होने से नाम नहीं दिये हैं।

प्रतिष्टा के समय उपस्थित लोगों के लिए भी इसका उत्तम फल रहा होगा। इस मुहूर्त में बाण पंचक अर्थात् रोग, चोर, अग्नि, राज, मृत्यु इनमें से कोई भी बाण नहीं है। अतः

उपस्थित सज्जनों को किसी भी प्रकार का कष्ट नहीं हुआ होगा। सबको अपार सुख एवं शान्ति मिली होगी।

इन लग्न, नवांश, षड्वर्गादिक में ज्योतिष-शास्त्र की दृष्टि से कोई भी दोष नहीं है प्रत्युत अनेक महत्त्वपूर्ण गुण मौजूद हैं। इससे सिद्ध होता है कि प्राचीन काल में लोग मुहूर्त, लग्नादिक के शुभाशुभ का बहुत विचार करते थे। परन्तु आज-कल की प्रतिष्ठाओं में मनचाहा लग्न तथा मुहूर्त ले लेते हैं जिससे अनेक उपद्रवों का सामना करना पड़ता है। ज्योतिष-शास्त्र का फल असत्य नहीं कहा जा सकता; क्योंकि काल का प्रभाव प्रत्येक वस्तु पर पड़ता है और काल की निष्पत्ति ज्योतिष-देवों से ही होती है। इसलिए ज्योतिष-शास्त्र का फल गणितागत बिल्कुल सत्य है। अतएव प्रत्येक प्रतिष्ठा में पञ्चाङ्ग-शुद्धि के अतिरिक्त लग्न, नवांश, षड्वर्गादिक का भी सूक्ष्म विचार करना अत्यन्त जरूरी है।

: ५ :

# महामस्तकाभिषेक

श्री गोम्मटेश्वर का महामस्तकाभिषेक कुछ वर्षों के अन्तराय से बड़ी धूमधाम, बहुत क्रियाकाण्ड और भारी द्रव्यव्यय से होता है। सन् १५०० के शिलालेख नं.२३१ में इसका जो वर्णन है उसमें अभिषेक करानेवाले आचार्य, शिल्पकार, बढ़ई, और अन्य कर्मचारियों के पारिश्रमिक का ब्यौरा है तथा दुग्ध और दही का भी खर्चा लिखा है। सन् १३९८ के शिलालेख नं. २५४ (१०५) में लिखा है कि पण्डितार्य ने गोम्मटेश्वर का ७ बार मस्तकाभिषेक कराया था। पञ्चवाण कवि ने सन् १६१२ ई० में शान्ति वर्णी द्वारा कराये हुए मस्तकाभिषेक का उल्लेख किया है व अनन्त कवि ने सन् १६७७ में मैसूर नरेश चिक्कदेवराज ओडेयर के मंत्री विशालाक्ष पंडित द्वारा कराये हुए और शान्तराज पंडित ने सन् १८२५ के लगभग मैसूर नरेश कृष्णंराज ओडेयर तृतीय द्वारा कराये हुए मस्तकाभिषेक का उल्लेख किया है। शिलालेख नं २२३ (९८) में सन् १८२७ में होनेवाले मस्तकाभिषेक का उल्लेख है। सन् १९०९ में भी मस्तकाभिषेक हुआ था। मार्च सन् १९२५ में भी मस्तकाभिषेक हुआ था, जिसे मैसूर नरेश महाराजा कृष्णराजबहादुर ने अपनी तरफ से कराया था। महाराजा ने अभिषेक के लिए ५०००) रु० प्रदान किये, उन्होंने स्वयं गोम्मटस्वामी की प्रदक्षिणा की, नमस्कार किया तथा द्रव्य से पूजन की।

सबसे अन्तिम बार गोम्मटस्वामी का महामस्तकाभिषेक सन् १९४० में हुआ था। इसमें दूध, दही, केला, पुष्प, नारियल का चूरा, घृत, चंदन, सर्वोषधि, इक्षुरस, लाल चंदन, बादाम, खारक, गुड़, शक्कर, खसखस आदि वस्तुओं से और जल से अभिषेक कराया गया।

## १. परकोटा और उसमें मूर्तियां

चामुण्डराय ने जब मूर्ति का निर्माण कराया, इसके चारों ओर कुछ न था। पश्चात् होय्यसल नरेश विष्णुवर्द्धन के सेनापति गङ्गराज ने मूर्ति की रक्षा के लिए एक परकोटा बनवाना आवश्यक समझा। इस परकोटे का निर्माण संभवतः सन् १११७ ई० के लगभग हुआ।

परकोटे के भीतर मण्डपों में ४३ जिन-बिम्ब निम्न प्रकार हैं। चन्द्रप्रभु व एक अन्तिम अज्ञात मूर्ति को छोड़कर बाकी मूर्तियों पर लेख हैं।

परकोटे के द्वार पर दोनों ओर छः छः फुट ऊंचे द्वारपाल हैं। बाहर गोम्मटेश्वर के ठीक सामने छः फुट की ऊंचाई पर ब्रह्मदेव स्तम्भ है। इसमें ब्रह्मदेव की पद्मासन मूर्ति है। ऊपर गुमटी है। स्तम्भ के नीचे पांच फुट ऊंची गुलकायञ्जि की मूर्ति है।

| नाम प्रतिमा | ऊंचाई फुट | नाम प्रतिमा | ऊंचाई फुट |
|---|---|---|---|
| १ कुष्मांडिनी-पद्मासन | ३ ,, | ५ ऋषभदेव | ५ ,, |
| २ चन्द्रप्रभु-खड्गासन | ३½ ,, | ६ नेमनाथ | ५ ,, |
| ३ पार्श्वनाथ | ५ ,, | ७ अजितनाथ | ४½ ,, |
| ४ शांतिनाथ | ४½ ,, | ८ वासुपूज्य | ४½ ,, |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ९ | विमलनाथ | ४ ,, | २७ | शांतिनाथ | ४ ,, |
| १० | अनन्तनाथ | ४ ,, | २८ | अरनाथ | ५ ,, |
| ११ | नमिनाथ | ४ ,, | २९ | मल्लिनाथ | ५ ,, |
| १२ | संभवनाथ | ४ ,, | ३० | मुनिसुव्रतनाथ | ५ ,, |
| १३ | सुपार्श्वनाथ | ४ ,, | ३१ | पार्श्वनाथ | ६ ,, |
| १४ | पार्श्वनाथ | ६ ,, | ३२ | शीतलनाथ | ४ ,, |
| १५ | संभवनाथ | ४½ ,, | ३३ | पुष्पदन्त | ४ ,, |
| १६ | शीतलनाथ | ४ ,, | ३४ | पार्श्वनाथ | ४ ,, |
| १७ | अभिनन्दननाथ | ४ ,, | ३५ | अजितनाथ | ४ ,, |
| १८ | चन्द्रप्रभु | ४ ,, | ३६ | सुमतिनाथ | ४ ,, |
| १९ | पुष्पदंत | ४ ,, | ३७ | वर्द्धमान | ४ ,, |
| २० | मुनिसुव्रतनाथ | ४ ,, | ३८ | शांतिनाथ | ४ ,, |
| २१ | श्रेयांशनाथ | ४ ,, | ३९ | मल्लिनाथ | ४ ,, |
| २२ | विमलनाथ | ४ ,, | ४० | कूष्मांडिनी | १½ ,, |
| २३ | कुंथनाथ | ३ ,, | ४१ | बाहुबली | ६ ,, |
| २४ | धर्मनाथ | ४ ,, | ४२ | चन्द्रप्रभु | ३ ,, |
| २५ | नेमिनाथ | ४ ,, | ४३ | अज्ञात | |
| २६ | अभिनन्दननाथ | ४ ,, | | | |

दो मूर्तियों को छोड़कर शेष सब नयकीर्ति सिद्धान्तदेव तथा उनके शिष्य बालचन्द्र अध्यात्मि के समय की हैं।

## २. सिद्धरबस्ति

इस मन्दिर में एक ३ फुट ऊंची पद्मासन सिद्धभगवान की प्रतिमा है। मूर्ति के दोनों ओर ६ फुट ऊंचे स्तम्भ हैं। दाहिनी

ओर वाले स्तम्भ में कवि अरहदास का बनाया हुआ संस्कृत में पंडितार्य के समाधिमरण-सम्बंधी शिलालेख है। इसी स्तम्भ के नीचे के भाग में एक आचार्य अपने शिष्य को उपदेश देते हुए दिखाये गए हैं। दूसरे स्तम्भ में आचार्य श्रुतमुनि के समाधिमरण का शिलालेख है।

### ३. अखण्ड बागिलु

कन्नड में बागिलु का अर्थ दरवाजा है। यह दरवाजा एक अखण्ड शिला को काट कर बनाया गया है। ऊपर के भाग में बहुत ही सुन्दर कारीगरी है। दरवाजे के ऊपर दो हाथी लक्ष्मी पर जल-कलश ढुरा रहे हैं। दरवाजे के दाईं ओर बाहुबली और बाईं ओर भरत की मूर्तियां हैं। ये दोनों ही मूर्तियां दरवाजे की शोभा बढ़ाने के लिए सन् ११३० ई० में गण्डविमुक्त सिद्धान्तदेव के शिष्य दण्डनायक भरतेश्वर ने प्रतिष्ठित कराई थीं। दरवाजे की सीढ़ियां भी उन्हींने बनवाईं थीं।

### ४. सिद्धरगुण्डु

अखण्ड बागिलु के दाईं ओर एक वृहत् शिला है, जिसे सिद्धरगुण्डु कहते हैं। इसे सिद्धशिला भी कहते हैं। इस शिला पर कई लेख हैं। ऊपर के भाग में कई पंक्तियों में आचार्यों की चित्रावली है। कई चित्रों के नीचे आचार्यों के नाम भी दिये हैं।

### ५. गुल कायज्जिबागिलु

इस दरवाजे पर जो एक बैठी हुई स्त्री की मूर्ति के नीचे शिलालेख है, उससे मालूम होता है कि वह चित्र मल्लिसेहि

की पुत्री का है। यह चित्र उसके स्मारक के रूप में बनाया है। लेकिन कुछ लोग इस दरवाज़े को उस भव्य महिला गुल्लकायज्जि से संबंधित करते हैं, जिसके एक कटोरी दुग्ध से भगवान बाहुबली की मूर्ति का मस्तकाभिषेक हुआ था।

### ६. त्यागदब्रह्मदेव स्तम्भ

यह खचित स्तम्भ कला की दृष्टि से दर्शनीय है। यह ऊपर से इस प्रकार लटकाया गया है कि इसके नीचे से रूमाल निकाला जा सकता है। स्तम्भ पर खुदे हुए शिलालेख में चामुण्डराय की वीरता और उसकी विजय का वर्णन है। इस लेख का बहुत-सा भाग स्तम्भ के तीन तरफ एक व्यक्ति हेग्गँडे कण्न ने अपना लेख लिखवाने के लिए घिसवा डाला। यदि यह लेख पूरा होता तो सम्भवतः उससे गोम्मटेश्वर की स्थापना का ठीक समय मालूम हो जाता। स्तम्भ की पीठिका के दक्षिण बाजू पर चामुण्डराय की मूर्ति है जिस पर चंवरवाही खड़े हुए हैं। सामनेवाली मूर्ति आचार्य नेमचन्द्र की कही जाती है। इस स्तम्भ को चागद कँब भी कहते हैं, यहां पर दान दिया जाता था, इसलिए भी इसको त्यागद स्तम्भ कहते हैं।

### ७. चेन्नण्ण बस्ति

यह मन्दिर त्यागद ब्रह्मदेव स्तम्भ से पश्चिम की ओर थोड़ी दूरी पर है। इसमें एक गर्भगृह, एक ड्योढी और एक बरामदा है। २½ फुट ऊंची चन्द्रप्रभु भगवान की मूर्ति है। सामने एक मानस्तम्भ है। बरामदे के दो खंभों पर क्रमशः एक स्त्री और एक पुरुष की मूर्ति खुदी हुई हैं। ये मूर्तियां चेन्नण्ण और

उनकी स्त्री की मालूम होती हैं। मंदिर के उत्तर-पूर्व में और दो कुण्डों के बीच में एक मण्डप बना हुआ है।

## ८. ओदेगल बस्ति

इस मन्दिर में तीन गर्भगृह हैं, इसलिए इसे त्रिकूट बस्ति भी कहते हैं। यह चन्द्रगिरि पर्वत की शान्तेश्वर बस्ति के समान ऊंची भूमि पर है। ऊपर जाने के लिए सीढ़ियां हैं। दीवारों की मजबूती के लिए इसमें पाषाण के आधार हैं। बीच की गुफा में आदिनाथ की, दाईं गुफा में शान्तिनाथ की और बांईं गुफा में नेमिनाथ की पद्मासन मूर्तियां हैं। इस बस्ति के पश्चिम की ओर चट्टान पर २७ लेख नागरी अक्षरों में अंकित हैं जिनमें प्रायः तीर्थयात्रियों के नाम दिये हुए हैं।

## ९. चौबीस तीर्थङ्कर बस्ति

इस मंदिर में २½ फुट ऊंचे पाषाण पर २४ तीर्थङ्करों की मूर्तियां उत्कीर्ण हैं। नीचे एक पंक्ति में तीन बड़ी मूर्तियां हैं। उनके ऊपर प्रभावली के आकार में २१ अन्य छोटी मूर्तियां हैं।

## १०. ब्रह्मदेव मंदिर

यह विन्ध्यगिरि के नीचे सीढ़ियों के समीप छोटा-सा देवालय है। इसमें सिन्दूर से रंगा हुआ एक पाषाण है, जिसे लोग 'जारुगुप्पे अप्प' भी कहते हैं। इस मंदिर को हिरिसालि के गिरिगौड के कनिष्ठ भ्राता रङ्गय्य ने सम्भवतः सन् १६७९ ई० में बनवाया था।

: ६ :

# चन्द्रगिरि के मंदिर

यह छोटी पहाड़ी समुद्रतट से ३०५२ फुट है। इसे चिक्क-बेट और चन्द्रगिरि भी कहते हैं। पुराने शिलालेखों में इसे कटवप्र और कन्नड़ में कलबप्पु भी कहा गया है। यह पहाड़ी तीर्थगिरि और ऋषिगिरि के नाम से भी प्रसिद्ध रही है। यही वह पवित्र पहाड़ी है जिस पर अन्तिम श्रुतकेवली भद्रबाहुस्वामी ने अपना मरण निकट जानकर तपश्चरण का अन्तिम आधार संन्यासमरण किया। यहीं सम्राट् चन्द्रगुप्त ने उनकी परिचर्या की और अपना भी शेष जीवन इसी पहाड़ी पर बिताया।

इस देवमन्दिर को छोड़ कर इस पर्वत पर शेष मंदिर सब एक ५०० फुट लम्बी और २२५ फुट चौड़ी दीवार के घेरे के अन्दर हैं। समस्त मन्दिर द्राविड़ी ढंग के बने हुए हैं।

, चन्द्रगिरि पर्वत पर के अधिकांश प्राचीनतम शिलालेख या तो पार्श्वनाथ बस्ति के दक्षिण की शिला पर उत्कीर्ण हैं या उस शिला पर जो शासन बस्ति और चामुण्डराय बस्ति के सन्मुख हैं।

### १. शांतिनाथ बस्ति

यह मन्दिर २४ फुट लम्बा और १६ फुट चौड़ा है। इसमें एक गर्भगृह, एक सुखनासि और एक ड्योढ़ी है। इसकी

दीवारों और छत पर कभी अच्छी चित्रकारी बनी हुई थी जिसके निशान अब भी बाकी हैं। इसमें १६वें तीर्थङ्कर भगवान् शांतिनाथ की ११ फुट ऊंची खड्गासन मूर्ति है।

## २. सुपार्श्वनाथ बस्ति

यह मन्दिर २५ फुट लम्बा और १४ फुट चौड़ा है। इसमें ७ वें तीर्थङ्कर भगवान सुपार्श्वनाथ की ३ फुट ऊंची पद्मासन प्रतिमा है। मूर्त्ति पर सप्तफणी नाग की छाया हो रही है।

## ३. पार्श्वनाथ बस्ति

यह मन्दिर ५९ फुट लम्बा और २९ फुट चौड़ा है। इसमें एक गर्भगृह, एक सुखनासि, एक नवरङ्ग और एक ड्योढ़ी है। वास्तुकला की दृष्टि से यह मन्दिर मनोहर है। दरवाजे विशाल हैं। नवरङ्ग और सामने की ड्योढ़ी की ओर बरामदे बने हुए हैं। बाहर की दीवारें खम्भों और छोटी-छोटी गुम्मटों से सजी हुई हैं।

इसमें २३वें तीर्थङ्कर भगवान् पार्श्वनाथ की १५ फुट ऊंची विशाल और मनोज्ञ प्रतिमा है, जिस पर सप्तफणी नाग की छाया है। चन्द्रगिरि पर यही सबसे बड़ी मूर्ति है। मन्दिर के सामने मानस्तम्भ है जिसके चारों ओर यक्ष-यक्षणियों की मूर्तियां उत्कीर्ण हैं। नवरंग में एक शिलालेख में सन् ११२९ ई० में मल्लिषेण मलधारि के समाधिमरण का वर्णन है। यहां का मानस्तम्भ मैसूर के नरेश चिक्कदेवराज ओडेयर के समय में (सन् १६७२-१७०४) पुट्टय नामक एक सेठ ने बनवाया था।

### ४. कत्तले बस्ति

यह मन्दिर १२४ फुट लम्बा और ४० फुट चौड़ा है। चन्द्रगिरि पर यह सबसे बड़ा मन्दिर है। गर्भगृह के चारों ओर प्रदक्षिणा है। नवरंग से मिला हुआ एक सभा-भवन भी है और एक बाहरी बरामदा भी। बाहरी ऊंची दीवार के कारण इस मन्दिर में अन्धेरा रहता है। इसलिए इस मन्दिर का नाम कत्तले बस्ति (अन्धेरेवाला मन्दिर) पड़ा है। बरामदे में पद्मावती की मूर्ति है। इसीसे इसे पद्मावती बस्ति भी कहते हैं। इस मन्दिर में प्रथम तीर्थङ्कर भगवान् ऋषभ-देव की ६ फुट ऊंची मनोहर प्रतिमा है। दोनों बाजुओं पर दो चौरीवाहक खड़े हुए हैं। मन्दिर के ऊपर का दूसरा खंड जीर्ण अवस्था में होने के कारण बन्द कर दिया गया है। यह मन्दिर होय्सल नरेश विष्णुवर्द्धन के सेनापति गङ्गराज ने अपनी मातुश्री पोचव्वे के हेतु सन् १११८ ई० के लगभग निर्माण कराया था।

### ५. चन्द्रगुप्त बस्ति

यह मन्दिर २२ फुट लम्बा और १६ फुट चौड़ा है। चन्द्रगिरि पर यह सबसे छोटा मन्दिर है। इसमें लगातार ३ कोठे हैं। सामने बरामदा है। बीच के कोठे में २३वें तीर्थङ्कर भगवान् पार्श्वनाथ की मूर्ति है। दाएं कोठे में पद्मावती की और बायें में कूष्मांडिनी की मूर्ति है। बरामदे के दायें ओर यक्ष और बायें ओर सर्वाह्णयक्ष की मूर्ति है। बरामदे के सामने के दरवाज़े की कारीगरी देखने योग्य है। घेरे के पत्थरों पर जाली का काम है। इसपर श्रुतकेवली

भद्रबाहु और मौर्य सम्राट् चन्द्रगुप्त के कुछ दृश्य खुदे हुए हैं। यह अपूर्व कौशल का नमूना है ।

यह वह पवित्र मन्दिर है जिसे स्वयं महाराज चन्द्रगुप्त ने बनवाया था । इसी मन्दिर पर चामुण्डराय को स्वप्न आया था कि यदि तुम सामनेवाले पहाड़ पर एक स्वर्णबाण छोड़ो तो बाहुबली तुम्हें यहीं दर्शन देंगे ।

## ६. चन्द्रप्रभु बस्ति

यह मन्दिर ४२ फुट लम्बा और २५ फुट चौड़ा है। ८ वें तीर्थङ्कर चन्द्रप्रभु भगवान् की ३ फुट ऊँची पद्मासन मूर्ति है । इस मन्दिर में एक सुखनासि, गर्भगृह , नवरङ्ग और एक ड्योढ़ी है । सुखनासि में उक्त तीर्थङ्कर के यक्ष और यक्षिणी श्याम और ज्वालामालिनी विराजमान हैं । यह मन्दिर संभवतः सन् ८०० ईस्वी का बना हुआ है ।

## ७. चामुण्डराय बस्ति

यह मन्दिर ६८ फुट लम्बा और ६६ फुट चौड़ा है। बनावट और सजावट की दृष्टि से इस पहाड़ पर यह सबसे बड़ा मन्दिर है। इसमें एक गर्भगृह, एक सुखनासि और एक नवरङ्ग हैं। इसपर दूसरा खण्ड और गुम्मट भी है। इसमें नेमिनाथ भगवान् की ५ फुट ऊंची मनोहर प्रतिमा है । बाहरी दीवारें स्तम्भों, आलों और उत्कीर्ण प्रतिमाओं से अलंकृत हैं । यह मन्दिर गङ्गनरेश राचमल्ल के मंत्री चामुण्डराय ने निर्माण कराया था । मन्दिर के ऊपर के खण्ड में एक पार्श्वनाथ भगवान् की तीन फुट ऊँची मूर्ति है ।

### ८. शासन बस्ति

यह मन्दिर ५५ फुट लम्बा और २६ फुट चौड़ा है। इसमें एक गर्भगृह, एक सुखनासि और एक नवरङ्ग है। इसमें भगवान् आदिनाथ की ५ फुट ऊंची प्रतिमा है। मूर्ति के दोनों ओर चौरीबाहक खड़े हुए हैं। सुखनासि में गोमुख यक्ष और चक्रेश्वरी यक्षिणी की प्रतिमा है। बाहरी दीवारों में स्तभों और आलों की सजावट है। कहीं-कहीं प्रतिमाएं भी उत्कीर्ण हैं।

### ९. मज्जिगण बस्ति

यह मन्दिर ३२ फुट लम्बा और १९ फुट चौड़ा है। इसमें एक गर्भगृह, एक सुखनासि और एक नवरङ्ग है। इस मन्दिर में ३½ फुट ऊंची १४वें तीर्थङ्कर भगवान् अनन्तनाथ की प्रतिमा है। घेरे की दीवारों के बाहर फूलदार चित्रकारी है।

### १०. एरडुकट्टे बस्ति

यह मन्दिर ५५ फुट लम्बा और २६ फुट चौड़ा है। इसमें ५ फुट ऊंची भगवान् आदिनाथ की प्रतिमा है। गर्भगृह के बाहर सुखनासि में यक्ष और यक्षिणी की मूर्तियां हैं।

### ११. सवतिगन्धवारण बस्ति

यह मन्दिर ६९ फुट लम्बा और ३५ फुट चौड़ा है। इस मन्दिर को विष्णुवर्द्धन नरेश की रानी शान्तलदेवी ने सन् ११२३ में बनवाया था। शान्तलदेवी को 'सवतिगन्धवारण' (सौतों के लिए मत्त हाथी) भी कहते थे। इस विशाल मन्दिर में भगवान् शांतिनाथ की मूर्ति प्रभावली संयुक्त पांच फुट ऊंची है। सुखनासि में किम्पुरुष यक्ष और महामानसि यक्षिणी की मूर्तियां हैं। गर्भगृह के ऊपर एक सुन्दर गुम्मट है।

### १२. तेरिन बस्ति

यह मन्दिर ७० फुट लम्बा और २६ फुट चौड़ा है। इस मन्दिर के सन्मुख एक रथ (तेरु) के आकार की इमारत बनी हुई है। इसीसे इसका नाम तेरिन बस्ति पड़ा है। इसमें ५ फुट ऊंची भगवान बाहुबली की मूर्ति है। सामने के रथाकार मन्दिर पर चारों ओर ५२ जिनमूर्तियां खुदी हुई हैं। इसको नन्दीश्वर मन्दिर कहा जाता है।

### १३. शान्तीश्वर बस्ति

यह मन्दिर ५६ फुट लम्बा और ३० फुट चौड़ा है। इसमें एक गर्भगृह, एक सुखनासि और एक नवरङ्ग है। यह मन्दिर ऊंची भूमि पर बना हुआ है। गुम्मट पर अच्छी कारीगरी है। गर्भगृह के बाहर यक्ष-यक्षिणी की मूर्तियां हैं। पीछे की दीवार के मध्यभाग में जो आला है, उसमें एक खड्गासन जिनमूर्ति उत्कीर्ण है।

### १४. कूगे ब्रह्मदेव स्तम्भ

यह विशाल स्तम्भ चन्द्रगिरि पर्वत पर घेरे के दक्षिणी द्वार पर प्रतिष्ठित है। इसके शिखर पर पूर्वमुखी ब्रह्मदेव की छोटी-सी पद्मासन मूर्ति है। इसकी पीठिका आठों दिशाओं में आठ हस्तियों पर प्रतिष्ठित रही है, किन्तु अब थोड़े-से ही हाथी रह गए हैं।

### १५. महानवमीमण्डप

कत्तले बस्ति के गर्भगृह के दक्षिण की ओर दो सुन्दर पूर्व-मुख चतुःस्तम्भ मण्डप बने हुए हैं। दोनों के मध्य में एक-एक लेखयुक्त स्तम्भ है। उत्तर की ओर के मण्डप के स्तम्भ

की बनावट बहुत सुन्दर है। उसका गुम्मटाकार शिखर भी दर्शनीय है। उसपर नयकीर्ति आचार्य के समाधिमरण का उल्लेख है।

## १६. भरतेश्वर

महानवमी मण्डप से पश्चिम की ओर इमारत के समीप बाहुबली के बड़े भाई भरतेश्वर की ९ फुट ऊंची मूर्ति है। यह मूर्ति एक भारी चट्टान में घुटनों तक खोदकर अपूर्ण छोड़ दी गई है।

## १७. इरूवे ब्रह्मदेव मन्दिर

यह मन्दिर घेरे के बाहर है। यहां ब्रह्मदेव की मूर्ति है। सामनेवाली चट्टान पर जिन-प्रतिमाएं, हाथी, स्तम्भ आदि खुदे हुए हैं।

## १८. कञ्चिनदोणे

इरूवे ब्रह्मदेव मन्दिर के उत्तर-पश्चिम में एक चौकोर घेरे के भीतर चट्टान में एक कुण्ड है। यही कञ्चिनदोणे कहलाता है।

## १९. लक्कि दोणे

यह एक दूसरा कुण्ड घेरे से पूर्व की ओर है। कुण्ड से पश्चिम की ओर चट्टान पर जो लेख हैं, उनमें जैन आचार्यों, कवियों और राजपुरुषों के नाम हैं।

## २०. भद्रबाहु की गुफा

इस गुफा में अन्तिम श्रुतकेवली भद्रबाहुस्वामी के चरण हैं।

## २१. चामुण्डराय की शिला

चन्द्रगिरि पर्वत के नीचे जो चट्टान है उसे चामुण्डराय की शिला कहते हैं। कहा जाता है कि चामुण्डराय ने इसी शिला पर खड़े होकर विन्ध्यगिरि पर्वत की ओर बाण चलाया था जिससे गोम्मटेश्वर की विशाल मूर्ति प्रकट हुई थी। शिला पर कई जैन गुरुओं के चित्र हैं। वहां उनके नाम भी अङ्कित हैं।

: ७ :

# श्रवणबेल्गोल नगर

श्रवणबेल्गोल चन्द्रगिरि और विन्ध्यगिरि के बीच में बसा हुआ है। यहाँ के प्राचीन स्मारक इस प्रकार हैं—

## १. भण्डारि बस्ति

यह श्रवणबेल्गोल का सबसे बड़ा मन्दिर है। इसकी लम्बाई-चौड़ाई २६६×७७ फुट है। इसमें एक गर्भगृह में एक सुन्दर चित्रमय वेदी पर चौबीस तीर्थङ्करों की तीन-तीन फुट ऊंची मूर्तियाँ हैं। इसीसे इसे चौबीस तीर्थङ्कर बस्ति भी कहते हैं। बस्ति के सम्मुख एक पाषाणनिर्मित सुन्दर मानस्तम्भ है।

## २. अक्कन बस्ति

नगर भर में यही बस्ति होय्यसल शिल्पकला का एकमात्र नमूना है। इस सुन्दर भवन में गर्भगृह, सुखनासि, नवरङ्ग और मुखमण्डप हैं। गर्भगृह में सप्तफणी पार्श्वनाथ की पाँच फुट ऊंची भव्य मूर्ति है। गर्भगृह के दरवाजे पर बड़ा अच्छा खुदाई का काम है। नवरङ्ग के चार काले स्तम्भ, जो आइने के सदृश चमकीले हैं, और कला-कौशलपूर्ण नव-छत्र बड़े ही सुन्दर हैं, मन्दिर के गुम्मट अनेक प्रकार की जिन-मूर्त्तियों से चित्रित हैं, शिखर पर सिंहल लाट है। यह बस्ति होय्सल नरेश वल्ला(द्वितीय) के ब्राह्मण मंत्री चंद्रमौलि

की जैनधर्मावलम्बिनी भार्या आचियक्क ने निर्माण कराई थी। 'अक्कन' आचियक्कन का ही संक्षिप्त रूप है इसीसे इसे 'अक्कन बस्ति' कहते हैं।

## ३. सिद्धान्त बस्ति

यह बस्ति अक्कन बस्ति के पश्चिम की ओर है। किसी समय जैन सिद्धान्त के समस्त ग्रंथ इसी बस्ति के एक बन्द कमरे में रखे जाते थे। इसीसे इसका नाम सिद्धान्तबस्ति पड़ा। इसमें एक पाषाण पर चतुर्विंशति तीर्थङ्करों की प्रतिमाएं हैं। बीच में पार्श्वनाथ भगवान् की प्रतिमा है और उनके आसपास शेष तीर्थङ्करों की।

## ४. दानशाले बस्ति

यह छोटा-सा देवालय अक्कन बस्ति के द्वार के पास ही है। इसमें एक तीन फुट ऊँचे पाषाण पर पंचपरमेष्ठी की प्रतिमाएं हैं। यहाँ पहले दान दिया जाता रहा होगा। इसीसे यह नाम पड़ा है।

## ५. नगरजिनालय

इस भवन में गर्भगृह, सुखनासि और नवरङ्ग हैं। इसमें आदिनाथ की प्रभावलिसंयुक्त अढ़ाई फुट ऊँची मूर्ति है। नवरंग की बाईं ओर एक गुफा में दो फुट ऊँची ब्रह्मदेव की मूर्ति है जिसके दायें हाथ में कोई फल और बायें हाथ में कोड़े के आकार की कोई चीज़ है। पैरों में खड़ाऊँ है। पीठिका पर घोड़े का चिह्न बना हुआ है। नगर के महाजनों द्वारा ही इसकी रक्षा होती थी इसीसे इसका नाम नगरजिनालय पड़ा।

## ६. मङ्गायि बस्ति

इसमें गर्भगृह, सुखनासि और नवरंग हैं। इसमें एक साढ़े चार फुट ऊँची शान्तिनाथ की मूर्ति विराजमान है। सुखनासि के द्वार पर आजू-वाजू पाँच फुट ऊँची चँवरवाहियों की मूर्तियाँ हैं। नवरंग में बर्द्धमान स्वामी की मूर्त्ति है।

## ७. जैन मठ

यह यहाँ के गुरु का निवास-स्थान है। इमारत बहुत सुन्दर है। बीच में खुला हुआ आँगन है। यहाँ के तीन गर्भगृहों में अनेक पाषाण और धातु की मूर्तियाँ हैं। नवदेवता बिम्ब में पंचपरमेष्ठी के अतिरिक्त जिनधर्म, जिनागम, चैत्य और चैत्यालय भी चित्रित हैं। मठ की दीवारों पर तीर्थङ्करों व जैन राजाओं के जीवन की घटनाओं के अनेक रंगीन चित्र हैं। पार्श्वनाथ के समवसरण व भरत चक्रवर्ती के जीवन के चित्र भी दर्शनीय हैं। चार चित्र नागकुमार की जीवन घटनाओं के हैं। ऊपर की मंज़िल में पार्श्वनाथ की मूर्ति है और एक काले पाषाण पर चतुर्विंशति तीर्थङ्कर खचित हैं।

## ८. कल्याणि

यह नगर के बीच के एक छोटे-से सरोवर का नाम है। इसके चारों ओर सीढ़ियाँ और दीवाल हैं। दीवाल के दरवाज़े शिखरबद्ध हैं। अनन्त-कवि-कृत गोम्मटेश्वरचरित में उल्लेख है कि चिक्क देवराज ने अपने टकसाल के अध्यक्ष अण्णप्प की प्रार्थना से 'कल्याणि' का निर्माण कराया।

### ९. जविक कट्टे

यह भण्डारि बस्ति के दक्षिण में एक छोटा-सा सरोवर है। इसके पास की दो चट्टानों पर जैन-प्रतिमाओं के नीचे दो लेख हैं।

### १०. चेन्नण्ण का कुण्ड

नगर के दक्षिण की ओर कुछ दूरी पर यह कुण्ड है। इसका निर्माता चेन्नण्ण बस्ति का निर्माता चेन्नण्ण है।

: ८ :

# निकटवर्ति-ग्राम

## जिननाथपुर

यह श्रवणबेल्गोल से एक मील उत्तर की ओर है। (शांतिनाथबस्ति) यहाँ की शान्तिनाथबस्ति होय्सल-शिल्प-कला का बहुत सुन्दर नमूना है। शांतिनाथ की साढ़े पाँच फुट ऊंची मूर्त्ति बड़ी भव्य और दर्शनीय है। यह बस्ति मैसूर राज्य भर के जैन-मन्दिरों में सबसे अधिक आभूषित है।

## अरेगलबस्ति

ग्राम के पूर्व में अरेगलबस्ति नाम का एक दूसरा मन्दिर है। यह शांतिनाथवस्ति से भी पुराना है। इसमें पार्श्वनाथ भगवान् की सप्तफणी, प्रभावलीसंयुक्त पाँच फुट ऊंची पद्मासन मूर्त्ति है। एक चट्टान (अरेगल) के ऊपर निर्मित होने से ही यह मन्दिर अरेगलबस्ति कहलाता है। मंदिर में चतुर्विंशति तीर्थङ्कर, पंचपरमेष्ठी, नवदेवता, नन्दीश्वर आदि की धातुनिर्मित मूर्त्तियां भी हैं। ग्राम की नैॠत दिशा में एक समाधिमण्डप है। इसे शिलाकूट कहते हैं।

## हेलेबेल्गोल

यह ग्राम श्रवणबेल्गोल से चार मील उत्तर की ओर है। यहाँ का होय्सल-शिल्पकला का बना हुआ जैन मंदिर ध्वस्त

अवस्था में हैं। गर्भगृह में अढ़ाई फुट की खड्गासन मूर्ति है। कुछ खंडित मूर्त्तियाँ भी हैं।

## साणेहल्लि

यह ग्राम श्रवणबेल्गोल से तीन मील पर है। यहाँ एक ध्वस्त जैन मंदिर है। इसे गंगराज की भावज जक्किमव्वे ने निर्माण कराया था।



हलेविड के विजयपार्श्वनाथ

: ९ :

# दक्षिण के अन्य जैन-तीर्थ

**हलेबिड**

यह स्थान श्रवणबेल्गोल से ६४ मील और बेलूर से १० मील है। इसे द्वारसमुद्र भी कहते हैं। किसी समय इस नगर के आसपास ७२० जिनमंदिर थे, जिनको लिंगायतों ने नष्ट कर दिया। उनके भग्नावशेष आज भी जैन गौरव का स्मरण करा रहे हैं।

हलेबिड एक समय होय्सल नरेश विष्णुवर्द्धन की राजधानी थी। इसका राज्यकाल सन् ११११ से ११४१ ईस्वी था। पहले यह जैनधर्मानुयायी था। सन् १११७ ईस्वी में इसने श्री रामानुज के प्रभाव में आकर वैष्णव धर्म अंगीकार किया और इसके स्मृतिरूप विष्णुवर्द्धन ने बेलूर में एक बहुत विशाल केशव मंदिर बनवाया था। जैनधर्म छोड़ने के पश्चात् इसने न केवल जैन मन्दिरों का ध्वंस कराया, अपितु अगणित जैनियों को मृत्यु के घाट उतारा और उन्हें अनेक प्रकार के कष्ट दिये।

'स्थलपुराण' में वर्णन है, कि पृथ्वी विष्णुवर्द्धन के द्वारा जैनों को दिए हुए कष्ट सहन न कर सकी और उसके अत्याचार और संताप के कारण हलेबिड के दक्षिण में कई बार भूकम्प आये और पृथ्वी का कुछ भाग भू-गर्भ में समा गया। जनता

की काफी क्षति हुई। यद्यपि विष्णुवर्द्धन ने कई बार शांति-यज्ञ कराया, पर सब व्यर्थ। बहुत व्यय करने पर भी वह प्रकृति के रोष को न रोक सका। अन्त में विष्णुवर्द्धन को श्री शुभचन्द्राचार्य के पास श्रवणबेल्गोल जाना पड़ा।

आचार्य महोदय को, उसके जैनों पर किये गये अत्याचारों के समाचार पहले ही विदित थे। पहले तो उन्होंने उसकी प्रार्थना स्वीकार नहीं की, किन्तु बहुत अनुनय-विनय के पश्चात् प्रजा के हित को ध्यान में रखकर उन्होंने विष्णुवर्द्धन को क्षमा किया। राजा ने जैनधर्म का विरोध न करने की प्रतिज्ञा की तथा राज्य की ओर से जैन-मंदिरों और मठों को जो दान दिया जाता था, उसको पूर्ववत् देने का आश्वासन दिलाया। इसके पश्चात् शांति-विधान हुआ।

हलेबिड में सन् ११३३ ईस्वी में बोप्पा ने, अपने पिता गंगराज की स्मृति में २३वें तीर्थङ्कर भगवान् पार्श्वनाथ का मंदिर निर्माण कराया, जिसमें पार्श्वप्रभु की खड्गासन १४ फुट ऊँची काले पत्थर की बहुत मनोज्ञ प्रतिमा है। मूर्ति के दोनों ओर धरणेन्द्र और पद्मावती हैं। मूर्ति की आकृति श्रवण-बेल्गोल के गोम्मटेश्वर-जैसी ही है। इस मंदिर के १४ स्तंभ कसौटी के पत्थर के हैं। आगे के दो स्तंभों पर पानी डालने से उनका रंग काले से हरा हो जाता है। उसमें मनुष्य की उल्टी और फैली हुई छाया दिखाई देती है। मन्दिर यद्यपि बाहर से सादा है, किन्तु उसके अन्दर की कारीगरी दर्शनीय है। द्वार के दाहिनी ओर एक यक्ष की और बाईं ओर कूष्मांडिनीदेवी की मूर्ति है, समीप में एक सुन्दर सरोवर है।

कहते हैं कि जिस दिन इस मंदिर की प्रतिष्ठा हुई, उसी दिन होय्सल नरेश विष्णुवर्द्धन की एक युद्ध में विजय हुई और उसी दिन उनके पुत्र भी उत्पन्न हुआ। इस हर्षोपलक्ष में विष्णुवर्द्धन ने दान दिया और भगवान् पार्श्वनाथ के दर्शन करके उसका नाम 'विजयपार्श्वनाथ' रक्खा।

यहां पर ऐसे ही दो मन्दिर और हैं। मध्य के मन्दिर में प्रथम तीर्थङ्कर ऋषभदेव की मूर्ति है। यह मन्दिर सन् ११३८ में हेगडे मल्लिमाया ने बनवाया था। तृतीय मन्दिर सन् १२०४ ईस्वी का बना हुआ है। इसमें १४ फुट ऊंची भगवान् शांतिनाथ की खड्गासन प्रतिमा है। यहां कई शिलालेख भी हैं। एक जैन मुनि का अपने शिष्य को उपदेश देने का दृश्य बड़ा ही प्रभावोत्पादक है। मूर्ति के दोनों ओर मस्तकाभिषेक करने के लिए निःश्रेणि (ज़ीना) बनी हुई है, मंदिर के सामने मानस्तम्भ पर गोम्मटेश्वर की मूर्ति है।

हलेबिड में देखने योग्य एक होय्सलेश्वर मंदिर भी है। जितने स्थान में चतुर कारीगर ने यह मन्दिर बनाया, समस्त संसार में इतने स्थान में इससे अधिक कारीगरी का मन्दिर अन्यत्र नहीं। इतिहासज्ञों का अनुमान है, कि इस मन्दिर के निर्माण में ८६ वर्ष लगे और फिर भी यह अधूरा रहा। उसका शिखर अभी तक पूरा नहीं हुआ। यह भी शिल्प-कला का बेजोड़ नमूना है। मन्दिर की बाहरी दीवारों पर हाथी, सिंह और नाना प्रकार के पक्षी, देवी-देवता तथा ७०० फुट लम्बाई में रामायण के दृश्य दिखलाए गये हैं।

हलेबिड में आज जैनियों की आबादी नहीं है। सड़क के एक ओर होने के कारण उत्तर भारत के यात्री भी वहां कम जाते हैं।

**वेणूर**

यह ग्राम दक्षिण कनारा (कर्णाटक) में हलेबिड से लगभग ६० मील है। यहां पर श्रवणबेल्गोल के भट्टारक चारुकीर्ति की प्रेरणा से सन् १६०४ ईस्वी में चामुण्डराय के कुटुम्बी थिम्मराज ने भगवान् बाहुबली की ३७ फुट ऊंची खड्गासन प्रतिमा प्रतिष्ठित कराई थी। थिम्मराज ने एक मन्दिर शांतिनाथ भगवान् का निर्माण कराया। गोम्मटेश्वर की मूर्ति गुरपुर नदी के बाएं तट पर प्राकार में अत्यन्त मनोज्ञ और मनोहर दिखाई देती है। इनके अतिरिक्त वेणूर में ४ मन्दिर और हैं। एक मन्दिर में तो एक हज़ार से अधिक प्रतिमाएं विराजमान हैं।

**मूडबद्री**

वेणूर से मंगलोर जिले में मूडबद्री केवल १२ मील है। यहां जो धर्मशाला है उसमें एक समय में १०० से अधिक यात्री नहीं ठहर सकते। मूडबद्री किसी समय जैनविद्या का केन्द्र रहा है। वहां के शास्त्रभंडारों तथा मन्दिरों का प्रबन्ध भट्टारक और पंचों के आधीन हैं। आज भी वहां के शास्त्रभंडारों में अनेक अनुपलब्ध ग्रंथ ताड़पत्रों पर अंकित हैं। धवलादि सिद्धांतग्रंथों की एकमात्र प्राचीनतम प्रतियां यहीं सुरक्षित हैं।

यहां पर कुल २२ मन्दिर हैं। इनमें चन्द्रप्रभु का मन्दिर,

सिद्धांतमन्दिर और गुरुमन्दिर विशेष दर्शनीय हैं। चन्द्रप्रभु भगवान् का मन्दिर अत्यन्त प्राचीन और विशाल है। इसके चारों तरफ दो कोट, मानस्तंभ और दो हाथी हैं। चन्द्रप्रभु की विशाल प्रतिमा पञ्च धातुओं की बनी हुई है। धातु की इतनी बड़ी प्रतिमा अन्यत्र कहीं देखने में नहीं आई। इस मन्दिर को 'त्रिभुवन-तिलक-चूड़ामणि' कहते हैं। यह मन्दिर सन् १४२९ ईस्वी में ८-१० करोड़ रुपये की लागत से बना था। इसी मंदिर की दूसरी मंज़िल में सहस्त्रकूट जिनालय में धातु की १००८ प्रतिमाएं अत्यन्त मनोहर हैं।

'सिद्धान्तबस्ति' मन्दिर में 'षटखंडागम सूत्रादि' सिद्धांत ग्रंथ हैं। हीरा, पन्ना, मूंगा, गरुड़मणि, पुष्पराग, वैडूर्य, चांदी, सोना आदि की ३५ प्रतिमाएं हैं। इन प्रतिमाओं के दर्शन प्रायः शाम को तीन से पांच बजे तक पञ्च लोग कुछ भंडार लेकर कराते हैं। यह रुपया मूडबद्री के समस्त मंदिरों के जीर्णोद्धार में व्यय होता हैं।

'गुरुबस्ति' मंदिर में भगवान् पार्श्वनाथ की १० फुट ऊंची मनोज्ञ प्रतिमा है।

इनके अतिरिक्त मूडबद्री में होसा बस्ति, विक्रमसेठी बस्ति, हीरी व अम्मनोर बस्ति, विट्टकेरी बस्ति, कोरी बस्ति, लिप्पद बस्ति, देरमसेठी बस्ति, कल्लु बस्ति, छोटी बस्ति, मादयसेठी बस्ति, बैकी बस्ति, केरे बस्ति, पडू बस्ति तथा भट्टारकजी का मन्दिर है।

**कारकल अतिशय क्षेत्र**

यह स्थान मुडबद्री से १० मील दूर है। प्रबन्ध यहां के

भट्टारकजी के हाथ में है और वहीं ठहरने की व्यवस्था करते हैं। भट्टारकजी के मठ से शहर आधा मील दूर पड़ता है। मठ के समीप ही पाठशाला, कुआं और तालाब हैं। मठ के उत्तर की ओर चौरासा पहाड़ पर एक मन्दिर है। इसमें ऋषभदेव से लेकर वासुपूज्य पर्यन्त चार दिशाओं में १०-१० हाथ ऊंची बारह खड्गासन प्रतिमाएं हैं। दक्षिणदिशा के पहाड़ पर कोट खिंचा हुआ है। एक फर्लाङ्ग ऊपर चढ़ने पर ४२ फीट ऊंची भगवान् बाहुबलि की प्रतिमा के दर्शन करके मन प्रसन्न हो जाता है।

इस मूर्ति को सन् १४३२ ई० में कारकलनरेश वीर पांड्य ने निर्माण कराया था। यहाँ भैरव, ओडेयर वंश के राजा प्राय: सब जैन थे। शान्तारवंश के महाराज लोकनाथरस के शासनकाल में सन् १३३४ ई० में कुमुदचन्द्र भट्टारक के बनवाये हुए शान्तिनाथ मन्दिर को उनकी बहनों और राज्याधिकारियों ने दान दिया था।

जब कि श्रवणबेल्गोल की मूर्ति विन्ध्यगिरि के पाषाण में से काट कर बनाई गई है, कारकल की विशाल मूर्ति, इस पहाड़ी से भिन्न प्रकार के पत्थर में से बनाकर, पहाड़ी के ऊपर दूर से लाकर विराजमान की गई है।

कन्नड़ी की कविता 'कारकल गोम्मटेश्वर चरित्र' में वर्णन है कि कारकल के गोम्मटेश्वर की प्रतिमा को ले जाने के लिये एक २० पहियों की लम्बी गाड़ी बनवाई गई थी और इसको ऊपर ले जाने के लिए पूरा एक महीना लगा था। आज इसका अनुमान लगाना भी कठिन है, कि यह सब कैसे

हुआ। इस पर कितना व्यय हुआ होगा ?

## वरांग क्षेत्र

यह स्थान कारकल से ३४ मील है। यहां एक धर्मशाला, कुआं, मकान व विशाल मंदिर हैं। उसमें लगभग २०० छोटी-बड़ी प्रतिमाएं हैं। इस मंदिर के सामने के तालाब में पावापुरी के समान कमल फूले रहते हैं। बीच में मंदिर है। उसके चारों तरफ चारों दिशा में दस प्रतिमाएं शांतमुद्रा-दशा में विराज रही हैं। यहां का प्रबन्ध पद्मावति होमचवाले भट्टारक के हाथ में है। इनके पास इस क्षेत्र सम्बन्धी 'स्थलपुराण' और 'माहात्म्य' बतलाया जाता है।

## स्तवनिधि

यह स्थान बेलगांव-कोल्हापुर रोड पर, बेलगांव से ३८ मील पर रमणीक जंगल में है। यहां भगवान् पार्श्वनाथ की अतिशयवती प्रतिमा है। महावीरजी तीर्थ के समान यहां भी हजारों यात्री मनोति मनाने आते हैं। यहां चार मंदिर और एक मानस्तम्भ है।

## सिद्धक्षेत्र कुंथलगिरि

इस तीर्थ के सम्बन्ध में निर्वाणकांड में निम्नलिखित गाथा आती है :—

"वंसत्थलवणणियरे, पच्छिमभायम्भिकुंथुगिरिसिहरे।
कुल-देश-भूषण मुणी, णिव्वाणगया णमो तेसिं।"

यह तीर्थ बार्सी टाउन से २२ मील कच्ची सड़क पर है। बार्सी टाउन को शोलापुर होकर जाते हैं।

यहां पर एक धर्मशाला और कुल दस मन्दिर तथा अच्छी-अच्छी प्रतिमाएं हैं। एक मंदिर में मौंहरा है। पहाड़ पर जाने को सीढ़ियां लगी हैं। बीच में सब मंदिर पड़ते हैं। पहाड़ का चढ़ाव सरल है। ऊपर बहुत बड़ा मूलनायक का मंदिर है। उसमें श्री आदिनाथ की प्राचीन प्रतिमा विराजमान है। देशभूषण और कुलभूषण मुनि यहां से मोक्ष को पधारे हैं। उन्हींकी चरण-पादुकाएं हैं।

# श्रवणबेलगोल-स्तवन

( १ )

तुम प्राचीन कलाओं का आदर्श विमल दरशाते
भारतके ध्रुव गौरव-गढ़ पर जैन-केतु फहराते
कला-विश्व के सुप्त प्राण पर अमृत-रस बरसाते
निधियों के हत साहस में नवनिधि-सौरभ सरसाते
आओ इस आदर्श कीर्ति के दर्शन कर हरषाओ
वन्दनीय हे जैनतीर्थ तुम युग-युग में जय पाओ ॥

( २ )

शुभस्मरण कर तीर्थराज हे शुभ्र अतीत तुम्हारा
फूल-फूल उठता है अन्तस्तल स्वयमेव हमारा
सुरसरि-सदृश बहा दी तुमने पावन गौरव-धारा
तीर्थक्षेत्र जग में तुम हो देदीप्यमान ध्रुवतारा
खिले पुष्प की तरह विश्व में नवसुगन्ध महकाओ
वन्दनीय हे जैनतीर्थ तुम युग-युग में जय पाओ ॥

( ३ )

दिव्य विन्ध्यगिरि भव्य चन्द्रगिरि की शोभा है न्यारी
पुलकित हृदय नाच उठता है हो बरबस आभारी
श्रुत-केवली सुभद्रबाहु सम्राट् महा यश-धारी
तप तप घोर समाधिमरण कर यहीं कीर्ति विस्तारी
उठो पूर्वजों की गाथाएं जग का नाम बढ़ाओ
वन्दनीय हे जैनतीर्थ तुम युग-युगमें जय पाओ ॥

( ४ )

सात-आठ सौ शिलालेख का है तुममें दुर्लभ धन
श्रावक-राजा-सेनानी श्राविका-आर्यिका मुनिजन
धीर-वीर-गम्भीर कथाएं धर्म-कार्य संचालन
उक्त शिलालेखों में हैं इनका सुन्दरतम वर्णन
दर्शन कर इस पुण्य क्षेत्रका जीवन सफल बनाओ
वन्दनीय हे जैनतीर्थ तुम युग-युगमें जय पाओ ॥

( ५ )

पशु-रक्षा पर प्राण दिये जिन लोगोंने हँस-हँस कर
वीर-वधू सावियब्बे* लड़ी पति-संग समर के स्थल पर
चन्द्रगुप्त सम्राट् मौर्यका जीवन अति उज्ज्वलतर
चित्रित है इसमें इन सबका स्मृति-पट महामनोहर
आ-आ एक बार तुम भी इसके दर्शन कर जाओ
वन्दनीय हे जैनतीर्थ तुम युग-युगमें जय पाओ ॥

( ६ )

मन्दिर अति-प्राचीन कलामय यहां अनेक सुहाते
दुर्लभ मानस्तम्भ मनोहर अनुपम छवि दिखलाते
यहां अनेकानेक विदेशी दर्शनार्थ हैं आते
यह विचित्र निर्माण देख आश्चर्यचकित रह जाते
अपनी निरुपम कला देखने देशवासियों ! आओ
वन्दनीय हे जैनतीर्थ तुम युग-युगमें जय पाओ ॥

( ७ )

प्रतिमा गोम्मटदेव बाहुबलि की अति-गौरवशाली
देखो कितनी आकर्षक है चित्त-लुभानेवाली
बढ़ा रही शोभा शरीर पर चढ़ लतिका शुभशाली
मानों दिव्य कलाओंने अपने हाथों ही ढाली

*इनका प्राकृत नाम सावियब्बे है।

इस उन्नति के मूल केन्द्र में जीवन ज्योति जगाओ
वन्दनीय हे जैनतीर्थ तुम युग-युगमें जय पाओ ॥

( ८ )

ऊंचे सत्तावन फुटपर नभसे शीश लगाए
शोभा देती जैनधर्म का उज्ज्वल यश दरशाए
जिसने कौशल-कला-कलाविद के सम्मान बढ़ाए
देख-देख हैदर-टीपू-सुलतान जिसे चकराए
आओ इसका गौरव लख अपना सम्मान बढ़ाओ
वन्दनीय हे जैनतीर्थ तुम युग-युगमें यश पाओ ॥

( ९ )

गंग-वंश के राचमल्ल नृप विश्व-कीर्ति-व्यापक हैं
नृप-मन्त्री चामुण्डरायजी जिसके संस्थापक हैं
जो निर्माण हुआ नौसे नब्बे में यशवर्द्धक है
राज्य-वंश मैसूर आजकल जिसका संरक्षक है
उसकी देख-रेख रक्षामें अपना योग लगाओ
वन्दनीय हे जैनतीर्थ तुम युग-युगमें जय पाओ ॥

( १० )

कहे लेखनी पुण्य-तीर्थ क्या गौरव-कथा तुम्हारी
विस्तृत कीर्ति-सिन्धु तरने में है असमर्थ विचारी
नत मस्तक अन्तस्तल तन-मन-धन तुम पर बलिहारी
शत-शत नमस्कार तुम को हे नमस्कार अधिकारी
फिर सम्पूर्ण विश्व में अपनी विजय-ध्वजा फहराओ
वन्दनीय हे जैनतीर्थ तुम युग-युगमें जय पाओ ॥

जै० सि० भास्कर से] [कल्याणकुमार जैन 'शशि'

: ११ :

# बाहुबलि-स्तवन

जिस वीरने हिंसा की हुकूमत को मिटाया ।
जिस वीरके अवतार ने पाखण्ड नशाया ॥
जिस वीरने सोती हुई दुनिया को जगाया ।
मानव को मानवीयता का पाठ पढ़ाया ॥
उस वीर, महावीर के कदमों में झुका सर ।
जय बोलियेगा एक बार प्रेम से प्रियवर !

कहता हूँ कहानी मैं सुनन्दा के नन्द की ।
जिसने न कभी दिल में गुलामी पसन्द की ॥
नौबत भी आई भाई से भाई के द्वन्द की ।
लेकिन न मोड़ा मुंह, न जुबां अपनी बन्द की ॥
आजादी छोड़ जीना जिसे नागवार था ।
बेशक स्वतन्त्रता से मुहब्बत थी, प्यार था ॥

थे 'बाहुबलि' छोटे, 'भरतराज' बड़े थे ।
छह-खण्ड के वैभव सभी पैरों में पड़े थे ॥
थे चक्रवर्ति, देवता सेवा में खड़े थे ।
लेकिन थे वे भाई कि जो भाई से लड़े थे ॥
भगवान ऋषभदेव के वे नौनिहाल थे ।
सानी न था दोनों ही अनुज बे-मिसाल थे ॥

भगवान तो, दे राज्य, तपोवन को सिधारे ॥
करने थे उन्हें नष्ट-भ्रष्ट कर्म के आरे ।
रहने लगे सुख-चैन से दोनों ही दुलारे ।
थे अपने-अपने राज्य में सन्तुष्ट विचारे ॥

इतने में उठी कान्ति की एक आग विषैली।
जो देखते ही देखते ब्रह्माण्ड में फैली॥

करने के लिए दिग्विजय भरतेश चल पड़े।
कदमों में गिरे शत्रु, नहीं रह सके खड़े॥
थी ताब, यह किसकी कि जो चक्री से आ लड़े?
यों, आके मिले आप ही राजा बड़े-बड़े॥
फिर हो गया छह-खण्ड में भरतेश का शासन।
पुजने लगा अमरों से नरोत्तम का सिंहासन॥

था सबसे बड़ा पद जो हुकूमत का वो पाया।
था कौन बचा, जिसने नहीं सिर था झुकाया?
दल देव-व-दानव का जिसे पूजने आया।
फिरती थी छहों खण्ड में भरतेश की छाया॥
यह सत्य हर तरह है कि मानव महान् था।
गो, था नहीं परमात्मा; पर, पुण्यवान् था॥

जब लौटा राजधानी को चक्रीश का दल-बल।
जिस देश में आया कि वहीं पड़ गई हल-चल॥
ले-लेके आए भेंट—जवाहरात, फूल-फल।
नरनाथ लगे पूछने—भरतेश की कुशल॥
स्वागत किया, सत्कार किया सबने मोद भर।
था गूंजता भरतेश की जयघोष से अम्बर॥

था कितना विभव साथ में, कितना था सैन्य-दल।
कैसे करूं बयान, नहीं लेखनी में बल॥
हां इतना, इशारा ही मगर काफी है केवल।
सब कुछ था मुहैया, जिसे कर सकता पुण्य-फल॥
सेवक करोड़ों साथ थे, लाखों थे ताजवर।
अगणित थे अस्त्र, शस्त्र; देख थरहरे कायर॥

उत्सव थे राजधानी के हर शख्स के घर में ।
खुशियां मनाई जा रही थीं .खूब नगर में ।।
थे आ रहे चक्रीश, चक्ररत्न ले कर में ।
चर्चाएँ दिग्विजय की थीं घर-घर में डगर में ।।
इतने में एक बाधा नई सामने आई ।
दम-भर के लिए सबको मुसीबत-सी दिखाई ।।

जाने न लगा चक्र नगर-द्वार के भीतर ।
सब कोई खड़े रह गए जैसे कि हों पत्थर ।।
सब रुक गई सवारियां, रास्ते को घेर कर ।
गोया थमा हो मंत्र की ताकत से समुन्दर ।।
चक्रीश लगे सोचने—'ये माजरा क्या है ?
है किसकी शरारत कि जो ये विघ्न हुआ है ?'

क्योंकर नहीं जाता है चक्र अपने देश को ?
है टाल रहा किसलिये अपने प्रवेश को ?
आनन्द में क्यों घोल रहा है कलेश को ?
मिटना रहा है शेष, कहां के नरेश को ?
बाकी बचा है कौन-सा इन छओं खण्ड में ?
जो डूब रहा आज तक अपने घमण्ड में ।।

जब मंत्रियों ने फिक्र में चक्रीश को पाया ।
माथा झुका के, सामने आ भेद बताया ।।
'बाहुबली का गढ़ नहीं अधिकार में आया ।
है उसने नहीं आके अभी शीश झुकाया ।।
जबतक न वे अधीनता स्वीकार करेंगे ।
तबतक प्रवेश देश में हम कर न सकेंगे' ।।

क्षण-भर तो रहे मौन, फिर ये बैन उचारा ।—
'भेजो अभी आदेश उन्हें दूत के द्वारा' ।।

आदेश पा भरतेश का तब भृत्य सिधारा ।
लेकर के चक्रवर्ती की आज्ञा का कुठारा ॥
वाचाल था, विद्वान, चतुर था, प्रचण्ड था ।
चक्री के दूत होने का उसको घमण्ड था ॥

बोला कि—'चक्रवर्ति को आ शीश झुकाओ ।
या रखते हो कुछ दम तो फिर मैदान में आओ ।
मैं कह रहा हूँ उसको शीघ्र ध्यान में लाओ ।
स्वामी की शरण जाओ, या वीरत्व दिखाओ ॥'
सुनते रहे बाहूबली गंभीर हो बानी ।
फिर कहने लगे दूत से वे आत्म-कहानी ॥

'रे, दूत! अहंकार में खुद को न डुबा तू ।
स्वामी की विभव देख कर मत गर्व में आ तू ॥
वाणी को और बुद्धि को कुछ होश में ला तू ।
इन्सान के जामे को न हैवान बना तू ॥
सेवक की नहीं जैसी कि स्वामी की जिन्दगी ।
क्या चीज है दुनिया में गुलामी की जिन्दगी ॥

स्वामी के इशारे पे जिसे नाचना पड़ता ।
ताज्जुब है कि वह शख्स भी, है कैसे अकड़ता?
मुर्दा हुई-सी रूह में है जोश न बुकता ।
ठोकर भी खा के स्वामी के पैरों को पकड़ता ॥
वह आ के अहंकार की आवाज में बोले ।
अचरज की बात है कि लाश पुतलियां खोले ॥'

सुनकर ये, राजदूत का चेहरा बिगड़ गया ।
चुपचाप खड़ा रह गया, लज्जा से गड़ गया ॥
दिल से गरूर मिट गया, पैरों में पड़ गया ।
हैवानियत का डेरा ही गोया उखड़ गया ॥

पर, बाहूबली-राज का कहना रहा जारी ।
वह यों, जवाब देने की उनकी ही थी बारी ॥

बोले कि—'चक्रवर्ति से कह देना ये जाकर ।
बाहूबली न अपना झुकाएँगे कभी सर ॥
मैं भी तो लाल उनका हूँ हो जिनके तुम पिसर ।
दोनों को दिए थे उन्होंने राज्य बराबर ॥
सन्तोष नहीं तुमको ये अफसोस है मुझको ।
देखो जरा से राज्य पै, क्या तो है मुझको ॥

अब मेरे राज्य पर भी है क्यों दांत तुम्हारा ?
क्यों अपने बड़प्पन का चलाते हो कुठारा ?
मैं तुच्छ-सा राजा हूँ, अनुज हूँ मैं तुम्हारा ।
दिखलाइयेगा मुझको न वैभव का नजारा ॥
नारी की तरह होती है राजा की सल्तनत ।
यों, बन्धु की गृहणी पै न बद कीजिए नीयत ॥

छोटा हूँ, मगर स्वाभिमान मुझमें कम नहीं ।
बलिदान का बल है, अगर लड़ने का दम नहीं ॥
'स्वातंत्र' के हित प्राण भी जाएँ तो ग़म नहीं ।
लेकिन तुम्हारा दिल है वह जिसमें रहम नहीं ॥
कह देना चक्रधर से झुकेगा ये सर नहीं ।
बाहूबली के दिल पै ज़रा भी असर नहीं ॥

बेचूंगा न आज़ादी को, लेकर न गुलामी ।
भाई हैं बराबर के, हों क्यों सेवको स्वामी ?
मत डालिए अच्छा है यही प्यार में खामी ।
आऊँगा नहीं जीते-जी देने को सलामी ॥'
सुन कर के वचन, राजदूत लौट के आया ।
भरतेश को आकर के सभी हाल सुनाया ॥

चुप सुनते रहे जब तलक, काबू में रहा दिल ।
पर, देर तक खामोशी का रखना हुआ मुश्किल ।।
फिर बोले जरा जोर से, हो क्रोध से ग़ाफ़िल ।
'मरने के लिए आएगा, क्या मेरे मुक़ाबिल ?
छोटा है, मगर उसको बड़ा-सा ग़रूर है ।
मुझको घमण्ड उसका मिटाना ज़रूर है ।।'

फिर क्या था, समर-भूमि में बजने लगे बाजे ।
हथियार उठाने लगे नृप थे जो विराजे ।।
घोड़े भी लगे हींसने, गजराज भी गाजे ।
कायर थे, छिपा आंख वे रण-भूमि से भाजे ।।
सुभ टों ने किया दूर जब इन्सान का जामा ।
घन-घोर से संग्राम का तब सज गया सामां ।।

दोनों ही पक्ष आ गए, आकर अनी भिड़ी ।
सबको यक़ीन यह था कि दोनों में अब छिड़ी ।।
इतने में एक बात वहां ऐसी सुन पड़ी ।
जिसने कि युद्ध-क्षेत्र में फैला दी गड़बड़ी ।।
हाथों में उठे रह गए जो शस्त्र उठे थे ।
मुंह रह गए वे मौन जो कहने को खुले थे ।।

ये सुन पड़ा—न वीरों के अब खून बहेंगे ।
भरतेश व बाहूबली खुद आके लड़ेंगे ।।
दोनों ही युद्ध करके स्व-बल आजमालेंगे ।
हारेंगे वही विश्व की नजरों में गिरेंगे ।।
दोनों ही बली, दोनों ही हैं चरम-शरीरी ।
धारण करेंगे बाद को दोनों ही फ़क़ीरी ।।

क्या फायदा है व्यर्थ में जो फौज कटाएं ?
बेकार ग़रीबों का यहां खून बहाएं ?

दोजख का सीन किसलिए हम सामने लाएं ?
क्यों नारियों को व्यर्थ में विधवाएं बनाएं ?
दोनों के मंत्रियों ने इसे तय किया मिलकर ।
फिर दोनों नरेशों ने दी स्वीकारता इस पर ॥

तब युद्ध तीन किस्म के होते हैं मुकर्रर ।
जल-युद्ध, मल्ल-युद्ध, दृष्टि-युद्ध, भयंकर ॥
फिर देर थी या ? लड़ने लगे दोनों बिरादर ।
दर्शक हैं खड़े देखते इकटक किए नजर ॥
कितना यह दर्दनाक है दुनिया का रवैया ।
लड़ता है जर-जमीं को यहां भैया से भैया ॥

अचरज में सभी डूबे जब ये सामने आया ।
जल-युद्ध में चक्री को बाहूबलि ने हराया ॥
झुंझला उठे भरतेश कि अपमान था पाया ।
था सब्र, कि है अंग अभी और बकाया ॥
'इस जीत में बाहूबली के कद की ऊंचाई ।—
लोगों ने कहा—खूब ही यह काम में आई !!'

भरतेश के छींटे सभी लगते थे गले पर ।
बाहूबली के पड़ते थे जा आंख के अन्दर ॥
दुखने लगी आंखें, कि लगा जैसे हो खंजर ।
आखिर यों, हार माननी ही पड़ गई थक कर ॥
काईसौ-धनुष-दुगनी थी चक्रीश की काया ।
लघु-भ्रात की पच्चीस अधिक, भाग्य की माया ॥

फिर दृष्टि-युद्ध, दूसरा भी सामने आया ।
अचरज, कि चक्रवर्ति को इसमें भी हराया ॥
लघु-भ्रात को इसमें भी सहायक हुई काया ।
सब दंग हुए देख ये अनहोनी-सी माया ॥

चक्रीश को पड़ती थी नजर अपनी उठानी ।
पड़ती थी जब कि दृष्टि बाहूबली को झुकानी ।।

गर्दन भी थकी, थक गए जब आँख के तारे ।
लाचार हो कहना पड़ा भरतेश को—'हारे' ।।
गुस्से में हुई आँखें, चमकते से अंगारे ।।
पर, दिल में बड़े जोर से चलने लगे आरे ।
तन करके रोम-रोम खड़ा हो गया तन का ।
मुंह पर भी झलकने लगा जो क्रोध था मन का ।।

सब कांप उठे क्रोध जो चक्रीश का देखा ।
चेहरे पर उभर आई थी अपमान की रेखा ।।
सब कहने लगे—'अब के बदल जायेगा लेखा ।
रहने का नहीं चक्री के मन, जय का परेखा ।।'
चक्रीश के मन में था—'विजय अबके मैं लूंगा ।
आते ही अखाड़े, उसे मद-हीन करूंगा ।।'

वह वक्त भी फिर आ ही गया भीड़ के आगे ।
दोनों ही सुभट लड़ने लगे क्रोध में पागे ।।
हम भाग्यवान् इनको कहें, या कि अभागे ?
आपस में लड़ रहे जो बड़े प्रेम को त्यागे ।
होती रही कुछ देर घमासान लड़ाई ।
भरपूर दावपेच में थे दोनों ही भाई ।।

दर्शक थे दंग—देख विकट युद्ध—थे थर-थर ।
देवों से घिर रहा था समर-भूमि का अम्बर ।।
नीचे था युद्ध हो रहा दोनों में परस्पर ।
बाहूबली नीचे कभी ऊपर थे चक्रधर ।।
फिर देखते ही देखते ये दृश्य दिखाया ।
बाहूबली ने भरत को कंधे पै उठाया ।।

यह पास था कि चक्री को धरती पै पटक दें।
अपनी विजय से विश्व की सीमाओं को ढक दें॥
रण-थल में बाहुबल से विरोधी को चटक दें।
भूले नहीं जो जिन्दगी-भर ऐसा सबक दें॥
पर, मन में सौम्यता की सही बात ये आई।—
'आखिर तो पूज्य हैं कि पिता-सम बड़े भाई!!'

उस ओर भरतराज का मन क्रोध में पागा।
'प्राणान्त कर दूं भाई का, यह भाव था जागा॥
अपमान की ज्वाला में मनुज-धर्म भी त्यागा।
फिर चक्र चलाकर किया सोने में सुहागा॥
वह चक्र जिसके बल पै छहों खण्ड झुके थे।
अमरेश तक भी हार जिससे मान चुके थे॥

कन्धे से ही उस चक्र को चक्री ने चलाया।
सुरनर ने तभी 'आह' से आकाश गुंजाया॥
सब सोच उठे—'दैव के मन क्या है समाया?'
पर चक्र ने भाई का नहीं खून बहाया॥
वह सौम्य हुआ, छोड़ बनावट की निठुरता।
देने लगा प्रदक्षिणा, धर मन में नम्रता॥

फिर चक्र लौट हाथ में चक्रीश के आया।
सन्तोष-सा, हर शख्स के चेहरे पै दिखाया॥
श्रद्धा से बाहुबलि को सबने भाल झुकाया।
फिर कालचक्र दृश्य नया सामने लाया॥—
भरतेश को रणभूमि में धोरे से उतारा।
तत्काल बहाने लगे फिर दूसरी धारा॥

धिक्कार है दुनिया कि है दमभर का तमाशा।
भटकाता, भ्रमाता है पुण्य-पाप का पाशा॥

कर सकते वफादारी की हम किस तरह आशा ?
है भाई जहाँ भाई ही के खून का प्यासा ॥
चक्रीश ! चक्र छोड़ते क्या यह था विचारा ?
मर जाएगा बेमौत मेरा भाई दुलारा ॥

भाई के प्राण से भी अधिक राज्य है प्यारा ।
दिखला दिया तुमने इसे, निज कृत्य के द्वारा ॥
तीनों ही युद्ध में हुआ अपमान तुम्हारा ।
जब हार गए, न्याय से हट चक्र भी मारा ॥
देवोपुनीत शस्त्र न करते हैं वंश-घात ।
भूले इसे भी, आ गया जब दिल में पक्षपात ॥

य बच गया पर तुमने नहीं छोड़ी कसर थी ।
सोचो, जरा भी दिल में मुहब्बत की लहर थी ?
दिल में था जहर, आग के मानिंद नजर थी ।
थे चाहते कि जल्द बंधे भाई की अरथी ॥
अन्धा किया है तुमको, परिग्रह की चाह ने ।
सब कुछ भुला दिया है गुनाहों की छाह ने ॥

सोचो तो, बना रह सका किसका घमण्ड है ?
जिसने किया उसीका हुआ खण्ड-खण्ड है ॥
अपमान, अहंकार की चेष्टा का दण्ड है ।
किस्मत का बदा, बल सभी बल में प्रचण्ड है ॥
है राज्य की ख्वाहिश तुम्हें लो राज्य संभालो ।
गद्दी पै विराजे उसे कदमों में झुकालो ॥

उस राज्य को धिक्कार कि जो मद में डुबा दे ।
अन्याय और न्याय का सब भेद भुला दे ॥
भाई की मुहब्बत को भी मिट्टी में मिला दे ।
या यों कहो—इन्सान को हैवान बनादे ॥

दरकार नहीं ऐसे घृणित राज्य की मन को।
मैं छोड़ता हूँ आज से इस नारकीपन को॥'

यह कहके चले बाहुबलि मुक्ति के पथ पर।
सब देखते रहे कि हुए हों सभी पत्थर॥
भरतेश के भीतर था व्यथाओं का बवण्डर।
स्वर मौन था, अटल थे, कि धरती पै थी नजर॥
आँखों में आगया था दुखी-प्राण का पानी।
या देख रहे थे बड़े वैभव की कहानी॥

× × × ×

जाकर के बाहुबलि ने तपोवन में जो किया।
उस कृत्य ने संसार सभी दंग कर दिया॥
तपव्रत किया कि नाम जहाँ में कमा लिया।
कहते हैं तपस्या किसे, इसको दिखा दिया॥
कायोत्सर्ग वर्ष भर अविचल खड़े रहे।
ध्यानस्थ इस कदर रहे, कवि किस तरह कहे?

मिट्टी जमी शरीर से सटकर, इधर-उधर।
फिर दूब उगी, बेलें बढ़ीं बाहों बढ़ कर॥
बांबी बना के रहने लगे मौज से फनधर॥
मृग भी खुजाने खाज लगे ठूंठ जानकर॥
निस्पृह हुए शरीर से वे आत्मध्यान में।
चर्चा का विषय बन गए सारे जहान में॥

पर, शल्य रही इतनी गोमटेश के भीतर।
'ये पैर टिके हैं मेरे चक्री की भूमि पर।'
इसने ही रोक रखा था कैवल्य का दिनकर।
वरना वो तपस्या थी तभी जाते पाप झर॥

यह बात बढ़ी और सभी देश में छाई ॥
इतनी कि चक्रवर्ति के कानों में भी आई ॥
सुन, दौड़े हुए आए भक्तिभाव से भरकर ।
फिर बोले मधुर-बैन ये चरणों में झुका सर ॥
'योगीश ! उसे छोड़िये जो द्वन्द्व है भीतर ।
हो जाय प्रगट जिससे शीघ्र आत्म दिवाकर ॥
हो धन्य, पुण्यमूर्ति ! कि तुम हो तपेश्वरी !
प्रभु ! कर सका हूं कौन तुम्हारी बराबरी ?
मुझसे अनेकों चक्री हुए, होते रहेंगे ।
यह सच है कि सब अपनी इसे भूमि कहेंगे ॥
पर, आप सचाई पै अगर ध्यान को देंगे ।
तो चक्रधर की भूमि कभी कह न सकेंगे ॥
मैं क्या हूं ? तुच्छ ! भूमि कहां ? यह तो विचारो ।
कांटा निकाल दिल से अकल्याण को मारो ॥'
चक्री ने तभी भाल को धरती से लगाया ।
पदरज को उठा भक्ति से मस्तक पै चढ़ाया ॥
गोया ये तपस्या का ही सामर्थ्य दिखाया—
पुजना जो चाहता था वही पूजने आया ॥
फिर क्या था, मन का द्वन्द्व सभी दूर हो गया ।
अपनी ही दिव्य-ज्योति से भरपूर हो गया ॥
कैवल्य मिला, देवता मिल पूजने आए ।
नरनारियों ने खूब ही आनन्द मनाए ॥
चक्री भी अन्तरंग में फूले न समाए ।
भाई की आत्म-जय पै अश्रु आंख में आए ॥
हैं वंदनीय, जिसने गुलामी समाप्त की ।
मिलनी जो चाहिए, वही आजादी प्राप्त की ॥

× × × ×

उन गोम्मटेश-प्रभु के सौम्य-रूप की झांकी।
क्यों हुए कि विज्ञ शिल्पकार ने आंकी॥
कितनी है कलापूर्ण, विशद, पुण्य की झांकी।
दिल सोचने लगता है, चूमूं हाथ या टांकी?
है श्रवणबेल्गोल में वह आज भी सुस्थित।
जिसको विदेशी देख के होते हैं चकितचित॥

कहते हैं उसे विश्व का वे आठवां अचरज।
खिल उठता जिसे देख अन्तरंग का पंकज॥
झुकते हैं और लेते हैं श्रद्धा से चरणरज।
ले जाते हैं विदेश उनके अक्स का कागज॥
वह धन्य, जिसने दर्शनों का लाभ उठाया।
बेशक सफल हुई है उसी भक्त की काया॥

उस मूर्ति से है शान कि शोभा है हमारी।
गौरव है हमें, हम कि हैं उस प्रभु के पुजारी॥
जिसने कि गुलामी की बला सिर से उतारी।
स्वाधीनता के युद्ध की था जो कि चिंगारी॥
आजादी सिखाती है गोम्मटेश की गाथा।
झुकता है अनायास भक्तिभाव से माथा॥

× × × ×

'भगवत्' उन्हीं-सा शौर्य हो, साहस हो, सुबल हो।
जिससे कि मुक्ति-लाभ लें, नर जन्म सफल हो॥

अनेकांत से ]　　[—भगवत जैन

# वीरसेवामन्दिर के अन्य प्रकाशन

(१) पुरातन-जैनवाक्य-सूची—प्राकृतके प्राचीन ६४ मूल ग्रन्थोंकी पद्यानुक्रमणी, जिसके साथ ४८ टीकादिग्रन्थों में उद्धृत दूसरे प्राकृत पद्यों की भी अनुक्रमणी लगी हुई है। सब मिलाकर २५३५३ पद्य-वाक्यों की सूची। संयोजक और सम्पादक मुख्तार, जुगलकिशोर की गवेषणापूर्ण महत्व की १७० पृष्ठ की प्रस्तावना से अलंकृत, डा० कालिदास नाग एम. ए., डी. लिट् के प्राक्कथन (Foreword) और डा. ए. एन. उपाध्याय एम. ए., डी. लिट् की भूमिका (Introduction) से विभूषित है। शोध-खोज के विद्वानों के लिए अतीव उपयोगी, बड़ा साइज, ... ... ... सजिल्द १५)
(प्रस्तावनादि का अलग से मूल्य ५ रु.)

(२) आप्तपरीक्षा—श्रीविद्यानन्द्याचार्य की स्वोपज्ञसटीक अपूर्वकृति, आप्तों की परीक्षा-द्वारा ईश्वर-विषय के सुन्दर, सरस और सजीव विवेचन को लिये हुए, न्यायाचार्य पं० दरबारीलाल के हिन्दी अनुवाद तथा प्रस्तावनादि से युक्त। सजिल्द ८)

(३) न्यायदीपिका—न्याय-विद्या की सुन्दर पोथी, न्यायाचार्य पं० दरबारीलालजी के संस्कृत टिप्पण, हिन्दी अनुवाद, विस्तृत प्रस्तावना और अनेक उपयोगी परिशिष्टों से अलंकृत। सजिल्द ५)

(४) स्वयम्भूस्तोत्र—समन्तभद्रभारती का अपूर्व ग्रन्थ, मुख्तार जुगलकिशोर के विशिष्ट हिन्दी अनुवाद, छन्दपरिचय, समन्तभद्र-परिचय और भक्तियोग, ज्ञानयोग तथा कर्मयोग का विश्लेषण करती हुई महत्व की गवेषणापूर्ण १०६ पृष्ठ की प्रस्तावना से सुशोभित। २)

(५) स्तुतिविद्या—स्वामी समन्तभद्र की अनोखी कृति, पापों को जीतने की

कला, सटीक, सानुवाद और जुगलकिशोरमुख्तारकी महत्वकी प्रस्तावना से अलंकृत, सुन्दर जिल्द-सहित। १॥)

(६) अध्यात्मकमलमार्तण्ड—पंचाध्यायीकार कवि राजमल्लकी सुन्दर आध्यात्मिक रचना, हिन्दी अनुवाद-सहित और मुख्तार जुगलकिशोर की खोजपूर्ण ७८ पृष्ठ की विस्तृत प्रस्तावना से भूषित। १॥)

(७) युक्त्यनुशासन—तत्वज्ञान से परिपूर्ण समन्तभद्र की असाधारण कृति, जिसका अभी तक हिन्दी अनुवाद नहीं हुआ था। मुख्तार जुगलकिशोर के विशिष्ट हिन्दी अनुवाद और प्रस्तावनादिसे अलंकृत, सजिल्द १।)

(८) श्रीपुरपार्श्वनाथस्तोत्र—आचार्य विद्यानन्दिरचित, महत्व की स्तुति, न्या. पं. दरबारीलाल के हिन्दी अनुवादादि-सहित। ॥।)

(९) शासनचतुस्त्रिंशिका—(तीर्थ-परिचय)—मुनि मदनकीर्ति की १३वीं शताब्दी की सुन्दर रचना, न्या. पं. दरबारीलाल के हिन्दी अनुवादादि-सहित .... .... ॥।)

(१०) सत्साधु-स्मरण-मंगलपाठ—श्रीवीर वर्द्धमान और उनके बाद के २१ महान् आचार्यों के १३७ पुण्य स्मरणों का महत्वपूर्ण संग्रह, संयोजक मुख्तार जुगलकिशोर के हिन्दी अनुवादादि-सहित। ॥)

(११) विवाह-समुद्देश्य—मुख्तार जुगलकिशोर का लिखा हुआ विवाह का सप्रमाण मार्मिक और तात्त्विक विवेचन .... ॥)

(१२) अनेकान्त-रस-लहरी—अनेकान्त जैसे गूढ़ गंभीर विषय को अतीव सरलता से समझने-समझाने की कुञ्जी, मुख्तार जुगलकिशोर-लिखित। .... .... ।)

(१३) अनित्यभावना—श्रीपद्मनन्दि आचार्य की महत्त्व की रचना, मुख्तार जुगलकिशोर के हिन्दी पद्यानुवाद और भावार्थ-सहित। ।)

(१४) तत्वार्थसूत्र (प्रभाचन्द्रीय)—मुख्तार जुगलकिशोर के हिन्दी अनुवाद तथा व्याख्या से युक्त .... .... ।)

(१५) बनारसी नाममाला—कविवर बनारसीदास की सुन्दर रचना, शब्दकोश-सहित .... .... ।)

(१६) उमास्वामी-श्रावकाचार-परीक्षा—मुख्तार जुगलकिशोर के द्वारा लिखित ग्रन्थ-परीक्षाओं के इतिहास-सहित ।)

(१७) समाधितन्त्र—श्रीपूज्यपादाचार्य-विरचित उत्तम आध्यत्मिक ग्रन्थ, संस्कृतटीका, हिंदी अनुवाद और मुख्तार जुगलकिशोर की खोजपूर्ण प्रस्तावनाके साथ। (इसका पहला संस्करण समाप्त हो चुका है) अब यह पुनः 'इष्टोपदेश' के साथ छप रहा है।

**वीर सेवा मन्दिर**

**१, दरियागंज, दिल्ली**